पुरी माहिष्मती पुण्या सर्वसम्पत्समन्विता ।
तत्र भूभृन्निकेतस्थो विश्वरूपाभिधो द्विजः ॥ १६ ॥
कर्मनिष्ठः शुचिः शान्तः सर्वशास्त्राब्धिपारगः ।
तरुणो वेदविज्ञस्ते यदि कर्णपथं गतः ॥ १७ ॥

सर्वसम्पत्तिसमृद्ध माहिष्मती नाम की एक नगरी है। वहाँ राजप्रासाद निवासी कर्मनिष्ठ, पवित्र, सर्वशास्त्रवेत्ता, वेदरहस्यज्ञ, राजमान्य विश्वरूप-नाम के एक तरुण ब्राह्मण हैं, सम्भव है आपने भी उनका नाम सुना हो ॥१६-१७॥

स श्रुत्वा भवतः कन्यां सर्वविद्याविशारदाम् ।
रूपलावण्यसंपन्नां मोहं परमुपागतः ॥ १८ ॥
पितृभ्यां स मुहुः पृष्टः स्वमर्थमगदीद् ह्रिया ।
ताभ्यां च प्रेषितौ कन्यायाच्ञायै त्वामुपागतौ ॥ १९ ॥

उन्होंने महाविदुषी रूपलावण्ययुक्त आपकी पुत्री का नाम जब से सुना तब से मोह को प्राप्त हो गये हैं। माता पिता के बार बार पूछने पर लज्जा-पूर्वक उन्होंने अपनी बात कही। उनके माता पिता ने ही हमें आपके पास कन्यायाचनार्थ भेजा है ॥१८-१९॥

आश्चर्यचकितः काकतालीयसमयोगतः ।
उवाच पत्नीं पृच्छामि सा ह्युपालप्स्यतेऽन्यथा ॥ २० ॥

यह काकतालीय योग (इधर कन्या विश्वरूप की बात अभी कहती रही और इस तरफ विश्वरूप की ओर से दूत उपस्थित हुए यही काक-तालीय यहाँ है।) से चकित होकर वे बोले कि मैं अपनी धर्मपत्नी से प्रथम सलाह लूंगा। क्योंकि उनसे पूछे विना कार्य करने पर कभी भी वह उलाहना दे सकती है ॥ २० ॥

पृष्टा च तेन सा प्रोचेऽनिर्ज्ञातकुलवृत्तये ।
कथं प्रतिश्रृणोम्येतद्विचारय महामते ॥ २१ ॥

पत्नी से पूछा तो वह कहने लगी जब तक कुल आजीविका आदि का ठीक ठीक पता न लगावे तब तक हम कैसे वचन दे सकते हैं यह आप ही विचारिये ॥ २१ ॥

जगाद विप्रो बहुधा विचारो नात्र युज्यते ।
तीर्थाटिने ददौ कन्यां कुण्डिनेशो हि रुक्मिणीम् ॥ २२ ॥

उन्होंने कहा कि इस विषय में अधिक विचार करना ठीक नहीं। प्रसिद्ध बात है कि तीर्थाटन करते हुए आर्य श्री कृष्ण को विना विचार किये ही कुण्डिनेश राजा भीष्मक ने अपनी कन्या रुक्मिणी का प्रदान किया ॥ २२ ॥

भाग्यं फलति सर्वत्र कन्या तद्गतमानसा ।
श्रुतं त्वयैवानुपदं कन्याया लपितं खलु ॥ २३ ॥

भाग्य ही सर्वत्र फलित होता है। और कन्या का भी मन उस पर लगा हुआ है। अभी अभी तुमने भी उसकी बात सुनी ॥ २३ ॥

किं च वैदिकसद्धर्मप्रतिष्ठापयितुः कवेः ।
शिष्यः स भट्टपादस्येत्यपि नः कर्णगोचरम् ॥ २४ ॥

दूसरी बात यह भी हमने सुना है कि विश्वरूप वैदिक सनातन धर्म के प्रतिष्ठापक कुमारिलभट्ट के शिष्य हैं ॥ २४ ॥

अचोरगणिकाराजगोचरं परमं धनम् ।
विद्या यस्य स वै धन्यः कीर्त्तिमान्मान्य एव च ॥ २५ ॥

चोर राजा एवं गणिका जिसको हड़प नहीं सकते उस परमधन विद्या से सम्पन्न मानव ही यशस्वी और मान्य होता है ॥२५॥

न निधेया दुहितरो गेहे स्वे यौवनस्थिताः ।
रजो दृष्ट्वा पिता गेहे दुहितुर्निरयं व्रजेत् ॥ २६ ॥

युवति पुत्रियों को घर में न रखना चाहिए। पुत्री को विवाह के पूर्व रजस्वला देखकर पिता नरक जाता है ॥२६॥

यद्वा वत्सां हि पृच्छावस्तदिच्छा मानमस्त्विह ।
अनिष्टं नैव कन्याया विधेयं बान्धवैः खलु ॥ २७ ॥

अथवा हम पुत्री को ही पूछ लें। उसकी इच्छा ही इस विषय में प्रमाण होना चाहिए। कन्या का अनिष्ट कभी भी बन्धुजनों को नहीं करना चाहिए ॥२७॥

अथ तां सुधियौ तस्या ज्ञातुमिच्छामपृच्छताम् ।
पृष्टा समौना हृष्टाभून्मौनं स्वीकारलक्षणम् ।। २८ ।।

दोनों ने पुत्री से पूछा । पूछने पर वह प्रसन्न अवश्य दीख पड़ी, परन्तु मौन रही । आखिर मौन स्वीकारलक्षण बात प्रसिद्ध तो है ही ।।२८।।

मुहूर्त्तं स्वयमालेख्य दूताभ्यां भारती ददौ ।
तावेत्य विश्वरूपं च सर्वं वृत्तान्तमूचतुः ।। २९ ।।

भारती ने स्वयमेव मुहूर्त्तं लिखकर दूतों को दिया और वे विश्वरूप के पास आकर सर्व वृत्तान्त सुनाया ।।२९।।

ततो मुहूर्त्ते निरगात्कृतमाङ्गल्यभूषणः ।
सबान्धवः समाज्ञातः पितृभ्यां ससुहृद्गणः ।। ३० ।।

विश्वरूप ठीक मुहूर्त्त में मङ्गलभूषणादि धारण कर बन्धुगण मित्रगण सहित निकल पड़े ।।३०।।

शोणातीरमुपायातं श्रुत्वा जामातरं वरम् ।
प्रत्युज्जगाम सुप्रीतो विष्णुमित्रो महायशाः ।। ३१ ।।

जमाई शोणतीर पहुँच गये सुनकर यशस्वी विष्णुमित्र ने प्रसन्नता के साथ उनका सत्कार स्वागत किया ।।३१।।

प्रवेश्य भवनं तस्मै पाद्यं समधुपर्ककम् ।
दत्वार्घ्यमाह तनया गृहं गावोऽखिलास्तव ।। ३२ ।।

अपने घर लाकर पाद्य दिया, मधुपर्कसहित अर्घ दिया और कहा यह घर धन धान्य सभी आप का ही है ।।३२।।

अथ मौहूर्त्तिकादिष्टे दिष्टे वाद्यस्वनान्विते ।
हिममित्रात्मजः पाणिं सरस्वत्याः समग्रहीत् ।। ३३ ।।

ज्योतिषियों के बताए समय पर बाजे गाजे के साथ हिममित्र के पुत्र विश्वरूप ने सरस्वती का पाणिग्रहण किया ।।३३।।

आधाय चाग्निं विधिवत्पवित्रस्तत्र सोऽजुहोत् ।
वधूर्लाजाञ्जुहावाथ चक्रतुस्तौ प्रदक्षिणाम् ।। ३४ ।।

पवित्रजीवन विश्वरूप ने अग्नि में हवन किया, वधू ने लाजों का हवन किया, फिर दोनों ने अग्नि परिक्रमा की ।।३४।।

साधं तावूषपुस्तत्र तोषितद्विजमण्डलौ ।
चत्वार्यग्निगृहेऽहानि दीक्षितौ धर्मदीक्षितौ ॥ ३५ ॥

ब्राह्मणों को दक्षिणा आदि से उन्होंने प्रसन्न किया और चार दिन तक धर्मव्रती दीक्षित होकर यज्ञशाला में रहे ॥३५॥

अथ प्रतिष्ठमानं तमूचतुः पितरौ वरम् ।
इयं बालाऽनभिज्ञा च व्यवहारेषु गेहिनाम् ॥ ३६ ॥

प्रस्थान के समय कन्या के मातापिता ने जामाता को कहा—अवश्य ख्याल रखें, यह एक तो बालिका है, दूसरा गृहस्थीयों के व्यवहार में अनभिज्ञा है ॥३६॥

एकपुत्रीति नावाभ्यां गृहकर्मसु योजिता ।
संरक्षणीया नो वाच्या रूक्षैश्च वचनैर्मृदुः ॥ ३७ ॥

इकलौती पुत्री होने से हमने इसे घर के कामों में नहीं लगाया । इसकी रखवाली अवश्य करना । यह अत्यन्त मृदु है । इसे परुष (कठोर) वचन नहीं कहना ॥३७॥

करोति परुषैर्नैषा कार्याणि मृदुलालिता ।
देवीमिमामाह कश्चिद्विप्रो मां लक्षणान्विताम् ॥ ३८ ॥

घर में इसका बहुत लालन पालन हुआ अतएव परुषवचन से काम नहीं करती । इसके लक्षणों को देखकर एक ब्राह्मण ने इसे देवी बताया है ॥३८॥

बाल्येऽपराधः सुलभः स नेक्ष्यो गृहीणीजनैः ।
श्वश्रूरेवं प्रबोध्याऽस्या यथास्माकं च शैशवे ॥ ३९ ॥

बाल्यावस्था में अपराध बहुत जल्दी हो जाते हैं । उन पर गृहिणी जनों को ज्यादा ध्यान नहीं देना चाहिए, ऐसे इसकी सासू को समझाना । दृष्टांत के लिए दूर जाने की जरूरत नहीं । जब हम ही बच्चे थे तब हमने कितने अपराध किए ॥३९॥

वत्से त्वं गमितास्यन्यां दशामद्य शुभानने ।
न बालविहृतिं कुर्या न तोषयति साऽखिलान् ॥ ४० ॥

बेटी तुम आज दूसरी अवस्था को प्राप्त हो चुकी हो । अब बचपन नहीं करना । बच्चों का जैसा व्यवहार मातापिता को भले ही प्रसन्न करले, पर सबको नहीं ॥४०॥

पाणिग्रहणतः पूर्वं पितरौ रक्षकौ पुनः ।
पतिर्हि पाति याहि त्वं शरणं श्रेयसे हि तम् ॥ ४१ ॥

विवाह से पूर्व मातापिता रक्षक होते हैं। बाद में पति ही रक्षक है। अपने श्रेय के लिए उसकी शरण में रहना चाहिए ॥४१॥

पत्यावभुक्ते मा भुङ्क्ष्व रुष्टे रोषं च मा कुरु ।
नाख्येयोऽपि स्त्रिया भर्त्तुः समक्षं परपूरुषः ॥ ४२ ॥

पति के भोजन से पहले भोजन नहीं करना, पति क्रुद्ध हो जाय तो भी क्रोध नहीं करना। पति के सामने परपुरुष की वार्ता नहीं करनी चाहिए (देखना आदि तो नहीं ही करना चाहिए) ॥४२॥

आयाति पत्यौ कार्याणि विहाय त्वरितान्विता ।
स्वागतं कुरु येनैव प्रसन्नः प्रीतिमाप्नुयात् ॥ ४३ ॥

पति के आते समय सब काम छोड़कर शीघ्र आकर उसका स्वागत करो जिससे वह प्रसन्न हो जाएगा ॥४३॥

पितृवच्छ्वशुरौ सेव्यौ भ्रातृवच्चैव देवराः ।
कुपिताः खलु ते योगं विभिद्युर्नैव संशयः ॥ ४४ ॥

मातापिता के समान सासू ससुर की सेवा करनी चाहिए और भाईयों के समान देवरों की। क्योंकि वे नाराज होंगे तो पतिपत्नी के योग का भेदन कर सकते हैं ॥४४॥

इत्थं प्राप्तोपदेशौ तौ राजगेहं वधूवरौ ।
आजग्मतुर्नागरिकचक्षुःकुमुदबान्धवौ ॥ ४५ ॥

इस प्रकार वधू और वर दोनों ने उपदेश सुना। वहाँ से वे माहिष्मती नगरी में राजगृह में आए। वहाँ के नागरिकों के नेत्रकुमुद के मानो वे दो चन्द्रमा के समान थे ॥४५॥

अध्यापयन् स बटुकान् प्रयजन्नमर्त्यान्
संतर्पयन् पितृगणानतिथीन् समर्चन् ।
विश्वं च वैश्वबलिना परितोषयन् सन्
विद्याविनोदमनयत् समयं सजाय[1]ः ॥ ४६ ॥

---

१. समासान्तस्यानित्यत्वान्न निङ्कृतः । सजानिरिति वा पाठः ।

वटुकों को वेदाध्ययन कराते, देवताओं का यज्ञ करते, पितरों को तर्पण करते; अतिथियों का पूजन करते, और वैश्वबलि से विश्व को परितुष्ट करते हुए विद्याविनोद युक्त होकर विश्वरूप ने अपनी पत्नी के साथ समय बिताया ॥४६॥

श्रीशंकरः समवतीर्य च बालभावा-
ल्लीलाविलासरसिकोऽपि रसस्वरूपः ।
विश्वं व्यलोकत समस्तमुदस्तमोहः
स्वस्मिन् यथा किल हरिर्वटपत्रशायी ॥ ४७ ॥

भगवान् शङ्कर भी अवतीर्ण होकर बालभाव के कारण रस ब्रह्म स्वरूप होते हुए भी नानालीलारसिक दीखने लगे और मोहरहित होकर समस्त विश्व को अपने अन्दर उसी प्रकार देखते रहे जैसे वटपत्रशायी भगवान् हरि ने अपने अन्दर सारे विश्व को देखा ॥४७॥

शंकराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
तृतीयः समगात् सर्गो विश्वरूपभवान्वितः ॥ ३ ॥



## अथ चतुर्थः सर्गः

प्रथमे हायने बालो बालचन्द्रविभूषणः ।
निजभाषां लिपिं चैव पर्यचेषीदशेषतः ॥ १ ॥

एक साल ऊमर में ही शङ्कर ने अपनी भाषा और लिपि का परिचय पूरी तरह से प्राप्त कर लिया था ॥१॥

द्वितीये हायने ग्रन्थानपठच्चालिखच्च सः ।
तृतीये काव्यसाहित्यपुराणादीन् समग्रहीत् ॥ २ ॥

दूसरे वर्ष में ग्रन्थों को बांचना और लिखना शुरू किया। तीसरे में काव्य-साहित्य-पुराणादि का ग्रहण करने लगे ॥२॥

सकृदुच्चरितं बालो जग्राह गुरुशिक्षकैः ।
तदाश्चर्यमिवाभूच्च सर्वेषां पश्यतां सताम् ॥ ३ ॥

एक बार शिक्षकों के वोलते ही शङ्कर ग्रहण कर लेते थे, जिससे सबको आश्चर्य होता था ॥३॥

**उपनीय सुतं वेदानध्यापिपयिषुः पिता ।**
**प्रतीक्षमाणः कालं स कालेन कवलीकृतः ॥ ४ ॥**

उपनयन कराकर वेद पढ़ाने के लिए शिवगुरु प्रतीक्षा करते रहें, पर बीच में ही कालकवलित हुए ॥४॥

**सुतं शिवगुरुः प्राप न चैक्षिष्ट सुतोदयम् ।**
**त्रिहायने हि तनये कालधर्ममुपागतः ॥ ५ ॥**

शिवगुरु ने पुत्र को प्राप्त किया, किन्तु पुत्र के अभ्युदय को नहीं देख पाये । शङ्कर जब तीन साल के थे उसी समय शिवगुरु का अवसान हो गया था ॥५॥

**सतीं सतीत्वसंप्रेप्सुं स्वजनाः प्रत्यबोधयन् ।**
**सुतं सा पालयामास सुतप्रेमैकजीवना ॥ ६ ॥**

शिवगुरु की पत्नी सती देवी साथ में ही सती होना चाह रही थी, लेकिन लोगों ने उन्हें समझाया । तदनुसार उन्होंने पुत्र का पालन पोषण किया । उनके लिए पुत्र प्रेम ही एक जीवनाधार था ॥६॥

**संपादितोपनयनः पञ्चमे हायने शिशुः ।**
**गुरोः कुलमुपेयाय वेदाध्ययनतत्परः ॥ ७ ॥**

उपनयन संस्कार संपन्न कर वेदाध्यायनार्थ पाँचवें वर्ष में शङ्कर गुरुकुल में दाखल हुए ॥७॥

**सकृन्निगदमात्रेण गृहीताम्नायसंविदम् ।**
**न शेकिरे सहाध्येतुं सहाध्यायिजना हि तम् ॥ ८ ॥**

एक बार कहने मात्र से ही ग्रहण करने वाले शङ्कर के वेदाध्ययन करने वाले सहाध्यायी साथ नहीं चल सके ॥८॥

**किंचिदध्ययनादेव विद्यासु स्वसमानताम् ।**
**विलोक्य विस्मयं प्रापदुपाध्यायः सतां वरः ॥ ९ ॥**

थोड़े दिन के अध्ययन से ही शङ्कर को अपने समान देख कर पण्डित-प्रवर उपाध्याय आश्चर्य में पड़ गए ॥९॥

**वेदे ब्रह्मोपमस्तर्के गौतमो जैमिनिर्नये ।**
**व्यासो वेदान्तविद्यासु बभासे शंकरः सताम् ॥ १० ॥**

वेद में ब्रह्मा के सदृश, तर्क में गौतम के सदृश, मीमांसा में जैमिनि के सदृश, और वेदान्त में व्यास के सदृश शङ्कर को पण्डितों ने देखा ॥१०॥

सर्वशास्त्रसुखं प्राप वेदान्ते शंकरः स्वयम् ।
यावानर्थो हि कूपादौ गङ्गायां सर्व एव सः ॥ ११ ॥

स्वयं शङ्कर ने समस्त शास्त्रों का सुख वेदान्त में पाया। ठीक है, कूप तालाव आदि में जितने कार्य सिद्ध होते हैं सभी एक गङ्गा जी में ही संपन्न होते हैं ॥११॥

सतीर्थ्यैरेकदा सार्धं भवनं स द्विजन्मनः ।
जगाम धनहीनस्य शंकरो भैक्षलिप्सया ॥ १२ ॥

एक दिन की वात है—सहाध्यायियों के साथ एक दरिद्र ब्राह्मण के घर में शङ्कर भिक्षार्थ पहुँचे ॥१२॥

ऊचे कुटुम्बिनो तस्य भिक्षार्थमुपसंगतम् ।
धन्यास्ते भगवन् युष्मद्वरिवस्यां वितन्वते ॥ १३ ॥

उस ब्राह्मण की पत्नी ने भिक्षार्थ आगत शङ्कर को कहा—वे धन्य हैं जो आप की पूजा कर पाते हैं ॥१३॥

धिगस्मान् धिक् च दारिद्रचं यद् गेहमुपसंगतम् ।
नार्चितुं प्रभवामो ये बटुकान् ब्रह्मचारिणः ॥ १४ ॥

हमें धिक्कार है, धिक्कार है इस दरिद्रता को भी कि घर में आए हुए बटुक ब्रह्मचारियों की पूजा नहीं कर पा रहे हैं ॥१४॥

इत्युक्त्वाश्रुपरीताक्षी ददावामलकं वधूः ।
शंकराय निजं गेहं भिक्षार्थमुपतस्थुषे ॥ १५ ॥

ऐसा कहकर रोती हुई ब्राह्मणीने भिक्षार्थ आए शङ्कर को एक आँवला मात्र दिया ॥१५॥

तस्या दीनं मुखं वीक्ष्य श्रुत्वा दीनं च तद्वचः ।
शंकरः करुणाविष्टस्तुष्टाव कमलालयाम् ॥ १६ ॥

उस ब्राह्मणी के दीन मुख तथा दीन वचन से शङ्कर ने करुणाविष्ट होकर लक्ष्मी की स्तुति की ॥१६॥

स्तुतिप्रसन्ना कमला जगौ प्रत्यक्षमागता ।
ज्ञातं ते हृद्गतं किन्तु नादत्तमुपतिष्ठते ॥ १७ ॥

स्तुति से प्रसन्न होकर लक्ष्मी प्रत्यक्ष सामने आयी और बोली कि मैं तुम्हारा अभिप्राय समझ चुकी हूँ। परन्तु जो पूर्व में नहीं दिया वह अब प्राप्त नहीं होता ॥ १७ ॥

मातर्लक्ष्मि वचः सत्यं तव नास्त्यत्र संशयः ।
यत्त्वामलकमद्यादात्तत्फलं प्रदिशाम्बिके ॥ १८ ॥

माता लक्ष्मी ! आप का वचन सत्य है। जो आँवला आज इसने दिया उसका फल आप दे दें, शङ्कर ने कहा ॥१८॥

तत्स्याद्दशगुणं देशे काले पात्रे समर्पितम् ।
अनन्तं च तदित्याहुः ब्रह्मविद्यर्पितं तु यत् ॥ १९ ॥

स्थिति यह है कि देश-काल-पात्र में समर्पित वस्तु दसगुना फल देती है और ब्रह्मवेत्ता को समर्पित वस्तु अनन्त फलदायी होती है ॥१९॥

कनकामलकैर्लक्ष्मीरपिपः शंकरस्तुता ।
तद्गेहं प्रशशंसुश्च शंकरं विबुधा नराः ॥ २० ॥

शङ्करस्तुत लक्ष्मी ने सोने के आवलों से उस ब्राह्मणी का घर भर दिया। विबुध (देवता या पण्डित) मनुष्य इस आश्चर्य कर्म से शङ्कर की स्तुति करने लगे ॥२०॥

पदं पङ्कजसङ्काशं मुखं राकासखप्रभम् ।
अहो पद्मपदस्वामिन् द्विजराजकुलाश्रयः ॥ २१ ॥

अहो! चरण तो कमल सदृश और मुख चन्द्रसमान (कमल और चन्द्रमा का मेल तो यहीं पर देखने में आया) आप तो पद्मपद (पद्मपादाचार्य, और सूर्य) के स्वामी और द्विजराज (ब्राह्मण और चन्द्रमा) के कुलाश्रय-कुलाधार हैं ॥२१॥

यत्पादसेवनात् पूर्वं मार्कण्डेयोऽत्यगान्मृतिम् ।
तत्पादसेवनादद्य मृत्युमत्येत्युताखिलः ॥ २२ ॥

जिन शङ्कर के चरण सेवन से पहले एक मार्कण्डेय मृत्यु को पार कर गये उन महेश्वर के पादसेवन से आज सभी मृत्यु को (संसार को पार कर रहे हैं (यह देवताओं की भविष्यद्वृत्ति से वचन है) ॥२२॥

वामजङ्घोपरिगतं दक्षिणं पदमव्ययम् ।
पूर्वपक्षोपरिगतं स्मारयत्युत्तरं पदम् ॥ २३ ॥

वायीं जांघ पर दाहिना पाँव रखकर दक्षिणामूर्त्ति भगवान् बैठे हैं। उसका अर्थ अब समझ में आया। वह यह कि पूर्वपक्ष वामपाद नीचे और उत्तरपक्ष दक्षिणपाद ऊपर ॥२३॥

नोच्चैर्वामकरे ग्रन्थं ज्ञानमुद्रां च दक्षिणे ।
ऊर्ध्वं बिभ्रज्ज्ञानमूर्ध्वं ग्रन्थाद्दर्शयति प्रभुः ॥ २४ ॥

वाम हस्त नीचे की ओर है उसमें पुस्तक है, और दाहिना हाथ ऊपर की ओर है, उससे ज्ञानमुद्रा दिखाई गई है। इससे स्पष्ट अर्थ यह निकलता है कि ग्रन्थ की अपेक्षा ज्ञान ऊँचा होता है ॥२४॥

अमृतक्षारणे तुल्यौ चन्द्रस्तन्मुखमेव च ।
चन्द्रो हरति ताराभां ताराभां दाति तन्मुखम् ॥ २५ ॥

चन्द्रमा से और शङ्कर के मुख से अमृत स्रवण होता है, इतने में दोनों तुल्य हैं। परन्तु चन्द्रमा ताराभा (तारों की आभा) को हर लेता है और शङ्कर ताराभा (तार = प्रणव की आभा स्वरूप ज्ञान) को देता है ॥२५॥

संसारकाननं कामदावज्वालासमाकुलम् ।
निर्वापयन्ति तन्नेत्रकारुण्यामृतवृष्टयः ॥ २६ ॥

यह संसाररूपी जङ्गल कामरूप दावानल की ज्वाला से समाकुल है। इस को निर्वाण (बुझाना या मुक्त करना) प्राप्त कराने वाली तो शङ्कर के नेत्रों से प्रस्रुत करुणा की अमृत वृष्टि ही है ॥२६॥

त्रिपुण्ड्रोऽयं त्रिपथगाप्रवाहत्रयपावनः ।
यद्वा त्रयीशिरोव्याख्या यशोधवलविग्रहः ॥ २७ ॥

शङ्कर के मस्तक पर जो त्रिपुण्ड्र है वह त्रिपथगामिनी गङ्गा की तीन धारा स्वरूप है अतिपावन है। (यह सर्वसाधारण होने पर भी शङ्कर में अधिक स्फुट है) अथवा प्रस्थानत्रय की व्याख्याओं के यश का यह श्वेत स्वरूप है ॥२७॥

स शंकरः क्रतुध्वंसं विदधे दक्षशिक्षणः ।
अयं क्रतुं बौद्धहतमरक्षद्दक्षरक्षणः ॥ २८ ॥

गिरिजापति शङ्कर ने यज्ञ का ध्वंस किया दक्ष (प्रजापति) को शिक्षा (दण्ड) दी। और ये अवतारी शङ्कर ने बौद्धहत यज्ञ का उद्धार किया और दक्ष (बुद्धिमान कुशल व्यक्तियों को वास्तविक तत्वज्ञान देकर) रक्षा की ॥२८॥

नन्दने कल्पतरुवत् कल्पवृक्षेषु पुष्पवत् ।
तत्पुष्पेषु भ्रमरवदसंख्याः शांकरा गुणाः ॥ २९ ॥

देवोद्यान नन्दनवन में जैसे हजारों कल्पवृक्ष हैं (जो इच्छितार्थदायी हैं) कल्पवृक्षों में जैसे अनन्त पुष्प हैं (जो काम्यवस्तुजनक हैं) और उन पुष्पों में असंख्य जैसे भ्रमर हैं (जो परगुणग्रहणशील हैं) वैसे शङ्कर के गुण भी असंख्य हैं ॥२९॥

कामं विचारतो लोभं संतोषात् क्षमया क्रुधम् ।
अच्छिनत्तृप्तितस्तृष्णां दोषानन्यांश्च सद्गुणैः ॥ ३० ॥

काम को विचार से, लोभ को संतोष से, क्रोध को क्षमा से, तृष्णा को तृप्ति से और अन्य दोषों को सद्गुणों से जीतने वाले शङ्कर ही हैं ॥३०॥

क्षमायां वसुधा देवी, विद्यायां च सरस्वती ।
वैराग्ये शुकदेवश्रीस्त्रेधा मूर्त्तिर्हि शांकरी ॥ ३१ ॥

शङ्कर की मूर्ति तो क्षमा में बसुधा के समान, विद्या में सरस्वती के समान और वैराग्य में शुकदेवश्री के समान है ॥३१॥

शंकरेण कुलं दीप्तं शंकरः स च शीलतः ।
शीलं च विद्यया दीप्तं विद्यास्य विनयेन च ॥ ३२ ॥

शङ्कर से यतिकुल दीप्त हुआ। शङ्कर शील से दीप्त हुए। शील विद्या से और विद्या विनय से दीप्त हुई ॥३२॥

समाश्रितसुधीभृङ्गो यशःकुसुमसौरभः ।
रराज सुरशाखीव प्रबोधफलशोभितः ॥ ३३ ॥

शङ्कर कल्पवृक्ष के समान हैं। उनके आश्रय में आये बुधजन भृंगसमान हैं। शङ्कर का यश पुष्प-सौरभ है। प्रबोध ही परमफल है ॥३३॥

अक्षरं हि क्षरन्त्यस्य वाचः सूक्तिसुधारसाः ।
बौद्धदुर्भिक्षुदौर्भिक्षक्षपणामृतनिर्झराः ॥ ३४ ॥

सूक्ति सुधा के रस से युक्त शङ्कर की वाणी अक्षर (ब्रह्म) का क्षरण करती (बरसाती) है। बौद्ध दुर्भिक्षुओं के कारण ज्ञानरूपी धान्य का जो दौर्भिक्ष (गरीबी) आ गया उसे दूर करने वाले अमृत के लिए झरना रूप है ॥३४॥

**नृत्यन्त्या हि गिरां देव्या किं नु मञ्जीरशिञ्जितम् ।**
**किं कङ्कणझणत्कारा मञ्जुलाः शंकरोक्तयः ॥ ३५ ॥**

शङ्कर की उक्ति सुनते संशय होता है कि कहीं यह नृत्य करती हुई सरस्वती देवी के मंजीर की आवाज तो नहीं। कहीं उनके कङ्कणों की झन-झन आवाज तो नहीं ॥३५॥

**मेघजृम्भणगम्भीरा अम्भोधिस्वरसोदराः ।**
**वाचां गुम्फा निरातङ्काः शांकरा शंकराः सताम् ॥ ३६ ॥**

मेघ गर्जन के समान गंभीर, समुद्रस्वर के सहोदर शङ्कर के शब्द संतों के कल्याणकारी है ॥३६॥

**क्षीराम्भोनिधिसन्मित्रं शरच्चन्द्रसहोदरम् ।**
**रजताद्रिप्रतीकाशं धवलं शांकरं यशः ॥ ३७ ॥**

शङ्कर का धवल यश क्षीर सागर का सन्मित्र है, शरच्चन्द्र का सहोदर है। रजताचल का प्रतीक है ॥३७॥

**चतुरास्योऽप्यप्रपञ्चोऽभोगियुक् पुरुषोत्तमः ।**
**कामजय्यविरूपाक्षोऽपूर्वकेशो हि शंकरः ॥ ३८ ॥**

अपूर्वब्रह्मा-विष्णु-महेश्वररूप शङ्कर है। चतुरास्य (चार मुख ब्रह्मा पक्ष में और चतुरता से बोलने वाला आचार्य पक्ष में) और अप्रपञ्च (प्रपञ्चरचना नहीं फिर कैसे ब्रह्मा, प्रपञ्ची संसारी नहीं) अभोगियुक्त (संन्यासी युक्त, सर्प-शय्या रहित) पुरुषोत्तम है। कामजेता है फिर भी विरूपनेत्र नहीं ॥३८॥

**सत्तामयोनिजनुषं पुरुषोत्तमैक-**
**निष्ठां सतीं कपटभिक्षुहृतां बलेन ।**
**निर्जित्य यो बुधरिपून् समधात्तमात्मा-**
**रामं गुरोरपि गुरुं यतिरूपमीडे ॥ ३९ ॥**

अयोनिजा सीता प्ररुषोत्तम भगवान् रामचन्द्र के ऊपर ही एकनिष्ठा-वाली थीं। उन्हें कपटभिक्षु रावण ने बलात् अपहरण किया था। परन्तु

आत्माराम भगवान् राम ने अमरशत्रु असुरों को जीत कर उन्हें फिर प्राप्त किया। "सएष पूर्वेषामपि गुरुः' के अनुसार गुरुओं के भी गुरु वनवासी तापसरूप भगवान् रामचन्द्र की जिस प्रकार मैं स्तुति करता हूँ उसी प्रकार जो योनि-जन्मा नहीं—कारण से उत्पन्न नहीं ऐसी सत्ता जो कि केवल परमात्मा पुरुषोत्तम में ही रहती है, अन्यत्र नहीं, जिसको कपट भिक्षु बौद्धादि ने हरण कर शून्यवाद फैलाया उसको गुरुओं के भी गुरु भगवान् शङ्कर ने जो यतियों में श्रेष्ठ हैं, ज्ञानियों के रिपु बौद्धादि को परास्त कर पुनः आत्मा से संधान कराया उस आत्माराम आचार्य शङ्कर की मैं स्तुति करता हूँ ॥३९॥

शंकराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
चतुर्थः समगात् सर्गो यत्र वासो गुरौ गुरोः ॥ ४ ॥



## अथ पञ्चमः सर्गः

अधीत्य वेदवेदाङ्गं शंकरः सप्तहायनः ।
गुरोः कुलात्समावृत्य मातरं परिशिश्रिये ॥ १ ॥

वेद एवं देदाङ्गों का अध्ययन कर सात वर्ष ऊमर में ही शङ्कर गुरुकुल से समावर्त्तन संस्कारपूर्वक वापिस घर आए और हर प्रकार से माता की सेवा में लगे रहे ॥१॥

मधुरं वचनं बुद्धिः कुशला सुन्दरं वपुः ।
तदेतत्सकलं वीक्ष्य जननी मुदमाप. सा ॥ २ ॥

वाणी मीठी, वुद्धि तेज, शरीर सुन्दर ये सब देख कर माता अत्यन्त प्रसन्न हुई ॥२॥

स्नातुं मन्दगतिर्माता वृद्धा निर्झरिणीं ययौ ।
आतपोग्रे रवेर्बिम्बे विललम्बे कदाचन ॥ ३ ॥

प्रतिदिन स्नान करने के लिए शङ्कर की वृद्ध माता नदी जाया करती थी। एक दिन उनको आने में विलम्ब हो गया। कड़ी धूप पड़ रही थी ॥३॥

शंकरः शङ्कितस्तत्र गतोऽपश्यच्च मूर्च्छिताम् ।
पतितां पथि तां कृच्छ्रादानिन्ये जनयोगतः ।। ४ ।।

शङ्कर को संशय होने लगा तो दौड़कर वहाँ पहुँचे, तो देखा कि माता रास्ते में ही मूर्च्छित होकर पड़ी है। बच्चा होने से बड़ी कठिनाई उपस्थित हुई। फिर भी दूसरों के सहयोग से घर लाए ।।४।।

अस्तवीत्स्तुतिभिश्चित्ररचनाभिः स चाब्धिगाम् ।
अनिनीषुर्निजागारसंनिकर्षं महामनाः ।। ५ ।।

शंकर ने सोचा कि नदी को अपने घर के पास ही बुला लेना चाहिए। तदर्थं उन्होंने नदी देवी की सुन्दर स्तुति की ।।५।।

प्रत्यक्षमब्धिगा देवी समागत्याब्रवीद् बटुम् ।
ईहितं भविता श्वस्ते समाश्वस्तो भृशं भव ।। ६ ।।

सागरगामिनी नदी देवी स्वयं प्रत्यक्ष आकर बोली कि हे शंकर ! तुम्हारी इच्छा कल पूर्ण होगी, आश्वस्त हो जाओ ।।६।।

लोकोऽलोकत कल्ये च शीतशीकरनिर्वृतः ।
नूतनामिव तत्सद्मपार्श्वसंवाहिनीं धुनीम् ।। ७ ।।

प्रातः काल शीतल जल कण से प्रसन्नशरीर लोगों ने देखा कि कोई नयी नदी जैसी शंकर के घर के सामने से बह रही है ।।७।।

कनकामलकीवृष्टिमब्धिगानयनं तथा ।
निशम्य केरलपतिर्द्रष्टुमैच्छत्सतां गुरुम् ।। ८ ।।

प्रथम सुवर्ण आँवले की वृष्टि, फिर नदी का बुलाना यह सब सुनकर केरल पति राजा को उन्हें देखने की इच्छा हुई ।।८।।

प्रेषितः सचिवस्तेन विनयावनतोऽवदत् ।
भवत्पादरजःपूतं प्रासादं भूप इच्छति ।। ९ ।।

राजा ने शंकर के पास अपने सचिव को भेजा। शंकर के पास आकर बड़े विनय के साथ सचिव बोला—भगवन ! आपकी चरणरज से महल पवित्र हो ऐसी राजा की इच्छा है ।।९।।

सचिवानीतमालोक्य सिन्धुरं मदबन्धुरम् ।
उवाच शङ्करः प्रीत्या वचनं शास्त्रसंमतम् ।। १० ।।

भेंट के लिये सचिव हाथी आदि लाये थे। उसे देखकर शंकर बड़े प्रेम से शास्त्र संमत यह वचन बोले ॥१०॥

भैक्ष्यमन्नं परीधानमजिनं नियमस्थितिः।
येषां भवति किं तेषां बटूनां कुञ्जरादिभिः ॥ ११ ॥

हे सचिव ! जिनका भोजन भिक्षान्न है, वस्त्र वृक्षादि की खाल है और यमनियमादि व्रत से जीवनयापन करते हैं उन ब्रह्मचारियों का इन हाथी आदि से क्या होगा ? ॥११॥

न प्रलोभ्याः क्षितिभुजा धर्मकर्मव्यवस्थिताः।
प्रतियाहि ततो मन्त्रिन् न लोभो मयि विद्यते ॥ १२ ॥

दूसरी बात, राजाओं का यह कर्त्तव्य नहीं है कि धर्मकर्म में लगे हुए लोगों को प्रलोभन में डालें। अतः हे मन्त्रिमहोदय ! आप इसे लेकर वपिस जाय। और मुझ में इन सब का लोभ भी नहीं ॥१२॥

सचिवेनोदितं श्रुत्वा प्रत्यावृत्तेन भूपतिः।
स्वयमभ्यागमद् द्रष्टुं शङ्करं विनयान्वितः ॥ १३ ॥

सचिव ने वापिस आकर सब समाचार राजा को सुनाया। सुनकर राजा स्वयं ही विनय पूर्वक शंकर के दर्शन के लिये उनके घर आये ॥१३॥

स पृष्टकुशलो राजा दिव्यदीधितिविस्मितः।
लक्षं समर्प्य स्वकृतं कृतित्रयमदर्शयत् ॥ १४ ॥

राजा के आने पर शंकर ने उनसे कुशल प्रश्न किया। शंकर की दिव्य कान्ति देखकर राजा विस्मित थे। उन्होंने एक लक्ष सुवर्ण मुद्रा शंकर के चरणों में समर्पित की। फिर अपने बनायी हुई तीन कृतियों को भी दिखाया ॥१४॥

प्रशशंस समालोक्य शङ्करो नाटकत्रयम्।
इष्टं वरं प्रार्थयितुमभ्यवादीन्महीपतिम् ॥ १५ ॥

राजा के रचित तीन नाटकों को देखकर शंकर ने उनकी भूरि प्रसंसा की ( इसका प्रसंग आगे मिलेगा ) और अभीष्ट वर मांगने के लिये राजा को कहा ॥१५॥

पुत्रेच्छुकं तं विज्ञाय वरं तत्प्राप्तये ददौ ।
हेमं च ग्रामवासिभ्यो दापयामास तन्मुनिः ॥ १६ ॥

राजा को पुत्र प्राप्ति की अभिलाषा थी । शंकर ने तदर्थं वरदान दिया। और जो लाख सुवर्ण मुद्रा राजा लाये थे उसे ग्रामवासियों को दिलाया ॥१६॥

तमबालमतिं बालं सङ्गम्य द्विजपुङ्गवाः ।
अध्यैयतादराद्वेदान् पदवाक्यप्रमाणतः ॥ १७ ॥

उस बुद्धिमान् बालक के पास आकर बड़े बड़े ब्राह्मण पण्डित बड़े आदर के साथ न्याय व्याकरण मीमांसानुसार वेदार्थ निर्णय करते थे ॥१७॥

वार्धक्यमीयुषी माताऽकार्षीदथ मनोरथान् ।
जनन्य इव सामान्या वधूपुत्रादिगोचरान् ॥ १८ ॥

शंकर की माता वृद्ध हो गयी थी । और साधारण माताओं के समान वे भी अनेक प्रकार के मनोरथ करने लगीं ।—घर में बहू आएगी पौत्र होंगे इत्यादि ॥१८॥

कदाचिदुपसंजग्मुर्मुनयः संशितव्रताः ।
दधीचिगौतमागस्त्यप्रमुखास्तं दिदृक्षवः ॥ १९ ॥

एक समय शंकर के दर्शन की इच्छा से व्रतनियमधारी दधीचि, गौतम, अगस्त्यादि महर्षि वहां पधारे ॥१९॥

सत्कृतान् मधुपर्काद्यैरुवाच वचनं सती ।
कृतार्थास्मि कृता कर्मकर्शनैर्वोऽद्य दर्शनैः ॥ २० ॥

अर्घ्य पाद्य मधुपर्कादि से सती देवी ने सबका स्वागतसत्कार किया। और बोली कि पाप कर्मों को शान्त करने वाले आपके दर्शनों से मैं कृतार्थ हो गयी हूँ (द्रष्टव्यः—'जब महर्षि पधारे उस समय उनके दिव्य तेजस्वी स्वरूप को देखकर सती देवी विस्मित एवं श्रद्धावनत होती हैं। फिर उनका परिचय पूछने पर वे अपने को गौतमादि नाम से परिचय देते हैं। उनके दिव्य तेज से सती को निश्चय होता है कि ये शास्त्रप्रसिद्ध चिरन्तन चिरजीवी दधीचि अगस्त्यादि ही हैं। तब श्रद्धा भक्ति से अर्घ्यपाद्यादि से सत्कार करती है' इत्यादि कथांश यहाँ वाचकों को स्वयमेव ऊहन करना

चाहिये। इसी प्रकार जहाँ जहाँ भी संक्षिप्तरूप से कहा गया है वहाँ वहाँ विस्तार सर्वत्र स्वयं द्रष्टव्य है। प्रस्तुत ग्रन्थ अत्यन्त लघु होने से इन सब बातों को लेकर विस्तार होने नहीं दिया है) ॥ २० ॥

**बाल्येऽधीताखिलाम्नायो महिमानमयादयम् ।**
**युष्मद्दयाद्विगुणितं तपः किन्वस्य पौर्विकम् ॥ २१ ॥**

मेरे पुत्र ने अल्प ऊमर में ही समग्र वेदों का अध्ययन कर महिमा को प्राप्त किया। अब आप ऋषियों की दया ने तो उस ( महिमा ) को दुगुनी कर दिया। पूर्व जन्म का ऐसा इसका कौन सा तप है ? ॥२१॥

**ते जगुर्देवि सत्यं तु पत्या ते तपसा हरः ।**
**प्रसादितोंऽशकलयाऽकलयत्त्वदपत्यताम् ॥ २२ ॥**

वे ऋषि बोले—हे देवि ! सच बात यह है कि आपके पति ने तप से भगवान शंकर को प्रसन्न किया। वे ही शंकर अपनी अंशकला से आपके पुत्र बने हैं ॥२२॥

**कियदायुरयं हीति पुनः पृष्टा महर्षयः ।**
**अष्टवर्षायुषं प्राहुरवष्टभ्य प्रभोर्वरम् ॥ २३ ॥**

सती ने फिर से पूछा कि इसकी आयु कितनी है ? ऋषियों ने शंकर जी के वरदान के आधार पर बोले कि इनकी आयु केवल आठ ही वर्ष की है ॥२३॥

**असम्पादितकार्यत्वाद्दत्वा ते हायनाष्टकम् ।**
**ऊचुर्ध्यात्वा व्यासदेयमष्ट षोडश चेति ते ॥ २४ ॥**

परंतु इतने कहते ही ऋषियों ने सोचा कि जिस कार्य के लिये शंकर अवतीर्ण होकर आये वह कार्य तो पूरा हुआ नहीं। अतः आठ वर्ष की और आयु स्वयं उन्होंने वरदान के रूप में बालक शंकर को दिया। फिर ध्यान लगाया तो आगे स्वयं व्यासजी सोलह वर्ष आयु देने वाले देखकर कहा और आठ और सोलह ॥२४॥

**ते शङ्करमुपामन्त्र्य निर्जग्मुश्च यथागतम् ।**
**वाताहतेव कदली सा च कातरतां गता ॥ २५ ॥**

इतना कह कर महर्षिगण तो शंकर से विदा होकर यथास्थान चले गये। परंतु इधर सतीदेवी आयु के विषय में उनकी बात सुनकर पवन से

आहत केले के पेड़ के समान कातर हो गयी। (अर्थात् आठ वर्ष आयु इतना माता को ठीक समझ में आया। बाद में और आठ और सोलह जो कहा उसका रहस्यार्थ पूरा समझ में नहीं आया। अत एव कातर हो गयी) ॥२५॥

**सान्त्वयन्नम्बिकामाह शङ्करो निरहंकृतिः।**
**जीवने मा शुचो मातर्वीचिबुद्बुदचञ्चले ॥ २६ ॥**

माता को सांत्वना देते हुए शरीरादि में अहंकाररहित शंकर ने कहा— हे माता! जीवन तो तरंगबुद्बुद के समान अस्थिर है। इस के लिये शोक मत करो ॥२६॥

**लालिताः कति नो पुत्रा वध्वः कति न पालिताः।**
**क्व ते क्व ताः क्व च वयं सर्वोऽयं पान्थसङ्गमः ॥ २७ ॥**

जन्मजन्मान्तर में कितने ही पुत्रों का लालन किया, कितनी बहुओं का पालन किया। आज वे पुत्र कहां, वे वधुएँ कहाँ और हम कहां, सारा संसार केवल मुसाफिरों का मिलाप है ॥२७॥

**न सुखं भ्रमतो मातर्भ्रमतां भववर्त्मनि।**
**ततः संन्यस्य सकलं प्रयते बन्धमुक्तये ॥ २८ ॥**

भ्रान्ति मात्र से (अमुक जगह सुख मिलेगा इस प्रकार) संसार में भटकने वालों को कभी सुख प्राप्त नहीं होता। अतः मैं संन्यास लेकर बन्धमुक्ति के लिये प्रयत्न करूँगा ॥२८॥

**तदाकर्ण्य वचः कर्णकठोरं सा शुचार्पिता।**
**विललाप कथं दीनां त्यक्तुमुत्सहते भवान् ॥ २९ ॥**

संन्यास लूंगा ऐसा कर्णकठोर वचन सुन कर शोकाकुल हो वह विलाप करने लगी। हे पुत्र ! इस दीना को आप कैसे छोड़ना चाहते हैं। (संन्यास सुनते ही शिशुत्वबुद्धि अचानक शिथिल हो जाने से भवान् का प्रयोग है) ॥२९॥

**कथं नु जीवितं मे स्यादेकसूनोर्जरत्तनोः।**
**कथं न दयसे तात कथं द्रवति ते न हृत् ॥ ३० ॥**

मेरा शरीर जीर्ण हो गया, तुम एकमात्र पुत्र हो तुम्हारे बिना मेरा जीवन कैसे चलेगा। तुम्हें दया क्यों नहीं आ रही ? हृदय तुम्हारा क्यों नहीं पिघलता ॥३०॥

एवं ब्रुवाणा न्यासाय नानुमेने सुतं सती ।
निनाय समयं यावत्प्राविशत्सोऽष्टमां समाम् ।। ३१ ।।

इस प्रकार कहती हुई माता सती ने शंकर को संन्यास के लिए अनुमति नहीं दी । समय बीतता गया और बालक आठवें वर्ष में प्रविष्ट हुआ ।।३१।।

एकदा शङ्करः स्नातुं स्ववासात् प्रसुवा सह ।
नदीमुपगतस्तोये ग्राहेण जगृहे पदे ।। ३२ ।।

एक समय शंकर अपनी माता के साथ घर से निकल कर स्नानार्थ नदी में पहुँचे । वहाँ एक मगर ने शंकर को पाँव में पकड़ा ।।३२।।

क्रोशन्तं न शिशुं माता प्रत्याक्रष्टुमपारयत् ।
नक्रेणाकृष्यमाणं तं बलाद्बलवता सुतम् ।। ३३ ।।

शंकर जोर से आक्रोश करने लगे । उन्हें ऊपर खीचने के लिए माता ने भर सक प्रयत्न किया लेकिन विफल हो गयी । क्योंकि बलवान् मगर बलपूर्वक खींच रहा था ।।३३।।

स्मृत्वा यातं पतिं यान्तमालोक्य च तनूभवम् ।
किंकर्त्तव्यविमूढा सा हा हेत्युच्चैः शुचारुदत् ।। ३४ ।।

पति के प्रयाण का स्मरण उन्हें होने लगा और इधर पुत्र के प्रयाण की तैयारी दीखने लगी । वे किंकर्त्तव्य विमूढ हो गयी और अति शोक से हा हा करती हुई रुदन करने लगी ।।३४।।

असहायां विषण्णां च कातरां दीनचेतनाम् ।
अवेक्ष्य मातरं प्राह शङ्करो लोकशङ्करः ।। ३५ ।।

माता असहाय हो रही थी, विषाद से कातर हो गयी थी । अत्यन्त दीन हो चुकी थी । उन्हें देखकर सर्वलोक कल्याणकारी (लोक कल्याण का यहाँ से उपक्रम है ) शंकर ने माता को कहा ।।३५।।

समयः स समायातो मातर्यः सत्यवादिभिः ।
मुनिभिः कथितोऽष्टाब्दो यत्रायुरवसायि मे ।। ३६ ।।

हे माता ! सत्यवादी मुनियों का बताया हुआ आठवाँ वर्ष यह सामने आ गया है, जब मेरी आयु का अवसान है ।।३६।।

पुनरष्ट लभेयाब्दान् संन्यस्यन्निति ते जगुः ।
देहि मेऽनुमतिं मातः संन्यासे जीवनावनात् ।। ३७ ।।

मैं आठ वर्ष की अतिरिक्त आयु प्राप्त कर सकूँगा यदि संन्यासी होऊँगा ऐसा उन्होंने कहा है। अतः मेरे जीवन की रक्षा के लिए आप संन्यास की अनुमति दें ।।३७।।

दर्शनं जीवतस्तु स्यात्तच्च न स्यादजीवतः ।
इति मत्वा द्रुतं मातानुमतिं सूनवे ददौ ।। ३८ ।।

(पहले मोह से मैंने अनुमति नही दी। यदि अब भी प्रमाद करूँगी तो मेरा महान अपराध होगा ) जीवित रहेगा तो कैसा भी हो कभी देखने को तो मिलेगा। अन्यथा दर्शन भी नहीं हो सकेगा। ऐसा सोचकर माताने तुरत ही अनुमति दे दी।।३८।।

चेतसा सर्वसंन्यासः शङ्करेण तदा कृतः ।
संन्यासान्मृतमित्येव कालनक्रस्तमत्यजत् ।। ३९ ।।

उसी समय शंकर ने मन से ही सर्वसन्यास कर डाला। संन्यास का अर्थ ही है सांसारिक जीवन की मृत्यु और अध्यात्म जीवन का जन्म। अतएव सांसारिक जीवन मृत्यु देखकर काल नक्र ने शंकर को छोड़ दिया। (यद्यपि यहाँ कुछ ग्रन्थकार माया मगरमछ बनाकर शंकर ने माता से अनुमति ली ऐसी कथा कहते हैं। परंतु वह असंगत है। उसमें एक कारण यह है कि ऋषियों ने आठ वर्ष की आयु जो प्रथम बतायी वह निराधार नहीं हो सकती। दूसरी बात माता की वंचना कर संन्यास लेना आदर्श श्रेष्ठ महापुरुषों के लिए आचरणीय नहीं है। अतः प्रारब्धानुसार ग्राह का पकड़ना और छोड़ना ही संगत है ) ।।३९।।

तीरमुत्तीर्य चावोचन्मातरं मा शुचोऽम्बिके ।
तैस्त्वं रक्षिष्यसे ये मे गृह्णीयुः पैतृकं धनम् ।। ४० ।।

शंकर किनारे पर आ गये और माता को बोले कि हे माता ! आप शोक न करें, जो मेरी पैतृक संपत्ति लेगा वह आप का देखभाल करता रहेगा ।।४०।।

अह्नि रात्रौ च सन्ध्यायां स्मरिष्यसि यदा कदा ।
अहमेष्यामि मृत्यौ वा संस्करिष्याम्यसंशयम् ।। ४१ ।।

दिन में, रात में, सन्ध्यासमय जभी आप स्मरण करेंगी मैं उपस्थित हो जाऊँगा और मृत्यूपरान्त संस्कार भी मैं करूँगा ॥४१॥

जातेन किमनेनेति व्यथां वा मा कृथा हृदि ।
स्थिते मयि फलं यत्ते शतं प्रव्रजिते मयि ॥ ४२ ॥

ऐसा मन में न सोचना कि इसके जन्म से क्या फायदा हुआ। जो यहाँ मेरे रहने से फल होगा उससे सौगुना फल संन्यासी होने पर मिलेगा ॥४२॥

तां सनाभिजनान्नीत्वा तेषु संविनिधाय च ।
संन्यासकृतसङ्कल्पः प्रवव्राज महाधृतिः ॥ ४३ ॥

अपने रिश्तेदारों के यहाँ ले जाकर अच्छी तरह माता को उन्हें सौंप दिया और महाधैर्यशाली शंकर संन्यास ग्रहण करने के लिए कृतसंकल्प होकर वहाँ से निकल पड़े ॥४३॥

गृहपार्श्वगता गङ्गा शनैस्तत्कृष्णमन्दिरम् ।
कूलङ्कषाऽकषद्वेगात्तदाभूद्वागदेहिनी ॥ ४४ ॥

गृह समीपागत पूर्णा नदी धीरे-धीरे कृष्ण मन्दिर को उखाड़ने लगी थी। उस समय आकाशवाणी हुई ॥४४॥

मां च निक्षिप रक्षा मे यत्र कुत्रापि वा भवेत् ।
तच्छ्रुत्वा शङ्करः कृष्णमूर्त्तिमन्यत्र नीतवान् ॥ ४५ ॥

मुझे भी किसी ऐसी जगह रखो जहाँ मेरी रक्षा हो। यह सुनकर शङ्कर ने कृष्णमूर्त्ति को अन्यत्र ले जाकर रखा ॥४५॥

संस्थाप्याम्बां च कृष्णं च सुस्थाने स्वस्थमानसः ।
तुच्छं भवतरुं छित्वा सत्याय प्राव्रजद् गृहात् ॥ ४६ ॥

माता को एवं कृष्णमूर्ति को सुस्थान में स्थापित कर स्वस्थ शङ्कर ने तुच्छ संसार वृक्ष को काट कर सत्य की प्राप्ति के लिए गृह से प्रव्रजन किया ॥४६॥

ब्रह्मेन्द्रचन्द्रप्रभृतीन् स्वबाणवशगान् नयन् ।
नैनं पञ्चशरोऽस्प्राक्षीदत्र्यक्षमपि शंकरम् ॥ ४७ ॥

ब्रह्मा, इन्द्र, चन्द्र आदि बड़े बड़े देवताओं को भी अपने बाण के वश में करने वाला कामदेव शङ्कर का स्पर्श भी नहीं कर सका। कैलासवासी

शङ्कर ने अपने तृतीय नेत्र से काम को जीता था। परंतु ये शङ्कर विना तृतीय नेत्र के ही काम को जीत गये ॥४७॥

दृष्टानुश्रविकार्थेषु वितृष्णं वशिनं शिशुम्।
प्रव्रजन्तमवेक्ष्यैव देवाः सर्वे चकम्पिरे ॥ ४८ ॥

ऐहिक तथा आमुष्मिक वस्तुओं में तृष्णाशून्य इन्द्रियजयी शिशु शंकर को संन्यस्त होते देख कर समस्त देवता कम्पित होने लगे ॥४८॥

शान्तं दान्तं व्युपरतं तितिक्षुं श्रद्धयान्वितम्।
समाहितधियं दृष्ट्वा प्रसेदुर्वनदेवताः ॥ ४९ ॥

शान्त, दान्त, उपरत, तितिक्षु, श्रद्धालु, समाहितचित्त शंकर को देखकर वनदेवता प्रसन्न हो गए ॥४९॥

वनानि सरितो ग्रामान् पुराणि गिरिपर्वतान्।
अत्यगादिन्द्रजालाभान् वीक्षमाणो मुमुक्षया ॥ ५० ॥

जङ्गलों को, नदियों, को ग्रामों को, नगरों को एवं पर्वतों को पार करते हुए इन सबको इन्द्रजाल सदृश देखते हुए मुमुक्षुता से शंकर आगे बढ़ते गये। (द्रष्टव्य :—इन चार श्लोकों में विवेक, वैराग्य, शमादिसाधन-संपत्ति और मुमुक्षुता रूपी चार मुख्य साधनों का सूचन है) ॥५०॥

गोविन्दनाथविपिनं शर्मदं नर्मदाश्रितम्।
स प्राप यत्र गोविन्दगुहां निरदिशञ्जनाः ॥ ५१ ॥

शंकर चलते चलते नर्मदातीरस्थ गोविन्दनाथ विपिन पहुँच गए जहाँ लोगों ने गोविन्द गुहा उन्हें बताई ॥५१॥

तुष्टाव तुष्टहृदयः शङ्करस्तं समाधिगम्।
गुहाद्वारमुपागत्य गोविन्दपददेशिकम् ॥ ५२ ॥

गुहा के द्वार पर पहुँच कर शंकर प्रसन्न हुए और समाधिस्थ गोविन्द-पादाचार्य की स्तुति की ॥५२॥

पर्यङ्कं प्रपतत्केतोः कण्ठहारं महेशितुः।
वहन्तमवनिं शेषमशेषं तं भजाम्यहम् ॥ ५३ ॥

गरुडध्वज भगवान् विष्णु के शय्या-पलंग, शंकर भगवान् के गले के कण्ठहार, पृथिवी को ढोने वाले शेष भगवान् का जो किसी का शेष—अङ्ग (अप्रधान) नहीं, मैं भजन करता हूँ ॥५३॥

सहस्राननभीतानां शिष्याणां कृपया पुनः ।
जातमेकाननं वन्दे प्राञ्जलिस्तं पतञ्जलिम् ॥ ५४ ॥

अपने सहस्रमुख स्वरूप को देखकर भयभीत हुए शिष्यों पर कृपा करने के लिए एक मुख बने भगवान् पतञ्जलि को साञ्जलि वन्दन करता हूँ ॥५४॥

भैषज्यपदयोगानामनुशासनतः सताम् ।
योऽदहद्देहवाग्बुद्धिदोषानेष नमामि तम् ॥ ५५ ॥

आयुर्वेद से शारीरिक दोष, व्याकरण से वाचिक दोष तथा योग शास्त्र से मानसिक दोषों को नष्ट करने वाले इन महापुरुषों को मैं प्रणाम करता हूँ ॥५५॥

वैयासकेर्मुनेः शिष्याद् गौडपादान्महात्मनः ।
अधीतपरमार्थं त्वां प्रार्थये सकलार्थदम् ॥ ५६ ॥

व्यासपुत्र शुकदेव के शिष्य गौड़पादाचार्य से परमार्थतत्व को प्राप्त हुए सर्वार्थदायी आप की मैं प्रार्थना करता हूँ ॥५६॥

प्रोद्यद्ब्रह्मारुणद्योतनिरस्ताज्ञानदुर्दिनम् ।
अशेषशेषं शेषाख्यं प्रपद्ये गुरुमीश्वरम् ॥ ५७ ॥

प्रकट होते हुए ब्रह्म रूपी सूर्य से जिनका अज्ञानात्मक दुर्दिन (मेघाच्छादित अन्धकारात्मक दिन) साफ हो गया, सर्व जगत् के बाध से बचा हुआ स्वरूप जिनका है, उन शेष नामक गुरुरूपी ईश्वर की मैं शरण में आया हूँ ॥५७॥

समाधेर्व्युत्थितः सोऽपि कस्त्वमित्यब्रवीन्मुनिः ।
प्रसन्नं तमुपस्थाय शङ्करो गिरमातनोत् ॥ ५८ ॥

गोविन्दपादाचार्य समाधि से उठे और पूछा तुम कौन ? उन्हें प्रसन्न देखकर शंकर ने कहा ॥५८॥

नावनिर्न जलं तेजो वायुराकाश एव वा ।
अनामगोत्रः सद्रूपः केवलोऽस्मि शिवोऽस्म्यहम् ॥ ५९ ॥

मैं पृथिवी जल, तेज, वायु या आकाश नहीं, मैं नाम गोत्र से रहित हूँ, केवल हूँ, शिव हूँ ॥५९॥

जाग्रत्स्वप्नसुषुप्तेषु व्यावृत्तेष्वनुवृत्तिमान् ।
विनश्यत्स्वविनश्यंश्च केवलः स शिवोऽस्म्यहम् ॥ ६० ॥

जाग्रत, स्वप्न एवं सुषुप्ति परस्परव्यावृत्त हैं, किन्तु मैं उन सब में, अनुवृत्त हूँ, अतएव पृथक् हूँ, शरीरादि विनाशी हैं, मैं अविनाशी, उनमें रहने वाला उनसे पृथक हूँ, केवल हूँ, शिव हूँ ॥६०॥

अशान्तैरसमाधिस्थैः पापादविरतैर्न यः ।
दृश्यते त्वग्र्यया बुद्ध्या केवलः स शिवोऽस्म्यहम् ॥ ६१ ॥

नाविरतो दुश्चरितात् इत्यादि श्रुति के अनुसार जो अशान्त असमाहित तथा पापानुपरत पुरुष के लिए अदृश्य है किन्तु शुद्ध वुद्धि से द्रष्टव्य है वही केवल शिव मैं हूँ ॥ ६१ ॥

तीव्रवैराग्यसम्पन्नैर्मुमुक्षुभिरहर्निशम् ।
अन्विष्यमाणस्वपदः केवलः स शिवोऽस्म्यहम् ॥ ६२ ॥

तीव्र वैराग्य सम्पन्न मुमुक्षुगण जिसके स्वरूप की खोज करते हैं वह केवल शिव मैं हूँ ॥६२॥

सोऽहं गुरुपदाम्भोजं दिव्याभमभिवादये ।
मामुद्धर कृपासिन्धो नतबन्धो भवार्णवात् ॥ ६३ ॥

सो मैं दिव्य तेज सम्पन्न गुरुचरणों का अभिवादन करता हूँ । हे कृपासिन्धो ! हे नतबन्धो ! भवसागर से आप मेरा उद्धार करें। (द्रष्टव्यः—प्राचीन समय में नाम गोत्रादि उच्चारण पूर्वक अभिवादन करने की प्रथा थी। अध्यात्मविद्या के गुरु के पास नाम और गोत्र को लेकर अध्यास उपस्थित करने की आवश्यकता नहीं यह उपरोक्त श्लोकों में प्रथम श्लोक में बताया। नित्यानित्यवस्तुविवेक सूचन द्वितीय श्लोक में हुआ। शमादि साधन संपत्ति सूचन तृतीय में हुआ। चतुर्थ में वैराग्य तथा मुमुक्षुत्व का सूचन हुआ। अध्यात्मविद्या स्थल में नामगोत्रादि के न होने पर भी अभिवादन आवश्यक है इस शिष्टाचार की रक्षा के लिए पञ्चम श्लोक में अभिवादन बताया) ॥६३॥

तच्छ्रुत्वा जातसंहर्षो गोविन्दपददेशिकः ।
माध्वीकमधुराभिः स गीर्भिस्तं प्रत्यभाषत ॥ ६४ ॥

शंकर का यथोक्त वचन सुनकर अत्यन्त हर्षान्वित होकर गोविन्दपादाचार्य मधुरवाणी से इस प्रकार बोलने लगे ॥६४॥

**शुद्धबुद्धस्वरूपोऽसि भव्यं ते भवतु प्रियम् ।**
**शङ्के त्वां शङ्करं साक्षादुपात्तनरविग्रहम् ॥ ६५ ॥**

सच में तुम नित्य शुद्ध बुद्ध स्वरूप हो । तुम्हारा मङ्गल हो, प्रिय हो । मुझे ऐसा लग रहा है कि तुम मानव विग्रह धारी शंकर ही हो ॥६५॥

**अथ गोविन्दपादार्यचरणौ स यथाविधि ।**
**अपूजयन्महातेजा आचारपरिरक्षणात् ॥ ६६ ॥**

इसके अनन्तर महातेजस्वी शंकर ने आचार रक्षा के लिए विधिवत् गोविन्दपाद की चाणपूजा की ॥६६॥

**परिचर्याप्रसन्नात्मा यतिवर्यो महामतिः ।**
**उपादिशद्वेदशिरोमहावाक्यान्यशेषतः ॥ ६७ ॥**

सेवा से प्रसन्न हुए यतिवर्य गोविन्दपादाचार्य ने शंकर को समस्त वेदांत रहस्य समझाया ॥६७॥

**काषायवसनः श्रीमान् शङ्करः स्मरद्युतिः ।**
**सन्ध्यारक्ताभ्रसंशोभिहिमवानिव सम्बभौ ॥ ६८ ॥**

गैरिक वस्त्र धारण किए हुए श्रीमान शंकर की कान्ति की छटा चारों ओर फैल रही थी । वे ऐसे लग रहे थे जेसे कि मानो सायंकालीन अरुणवर्ण मेघ से शोभायमान हिमालय (ग्लेसियर) पर्वत हो । (द्रष्टव्य :—यहाँ दो श्लोकों में सन्यासदीक्षा अर्थगम्य है) ॥६८॥

**हसन् स्मेरमुखः श्रीमान् विदुषां मानसाङ्गणे ।**
**हंसः समभवच्छुद्धब्रह्मबोधविवर्धनः ॥ ६९ ॥**

(यहाँ से चार श्लोकों में हंस और परमहंस की व्याख्या से शंकर को परमहंस सिद्ध करते हैं) हमेशा मुस्कराते मुखवाले दिखाई पड़ते थे । अर्थात् नित्य प्रसन्न रहते थे । अत एव 'हसतीति हंसः' व्युत्पत्ति के अनुसार वे हंस थे । विद्वानों के मानस (हृदय तथा मानस सरोवर) में निवास करते थे इसलिए भी हंस थे । ब्रह्मबोध कराने के कारण एवं स्वयं ब्रह्मरूप होने के कारण वे हंस शुद्धब्रह्म थे ॥६९॥

अहमेवाभवं पूर्वं जगदेतच्चराचरम् ।
अहं स इति हंसोऽयमकाराक्षरलोपनात् ॥ ७० ॥

यह सारा जगत् पहले मैं ही था। फिर मैं ही यह हुआ। यहाँ 'अहं सः' इसमें अकार लोप से हंस हुआ ॥७०॥

क्षीरं ब्रह्म जगन्नीरमविभक्तमिव स्थितम् ।
विविनक्ति ततः सोऽयं परमो हंस ईरितः ॥ ७१ ॥

सामान्य हंस नीर और क्षीर का विवेक करता है और ये हंस जगत् रूपी नीर और ब्रह्मरूपी क्षीर का विवेक करते हैं अतएव ये परमहंस कहलाए ॥७१॥

दृष्टिं तमोऽहतां दत्ते हृदयाम्भोरुहप्रियः ।
व्यनक्त्यर्थं च जिज्ञास्यं हंसो सूर्यः परो ह्ययम् ॥ ७२ ॥

हृदय कमल को खिलाने वाले ये तम से अहत दृष्टि को देते हैं, जिज्ञास्य अर्थ को व्यक्त करते हैं अत एव उत्तम सूर्य—परमहंस हैं ॥७२॥

अथ प्रावर्त्तत प्रावृड् वनानि हरितान्यभुः ।
सोऽधिगम्य गुरोः सर्वं समाधिनिलयोऽभवत् ॥ ७३ ॥

वर्षाकाल प्रारम्भ हुआ। जङ्गल हरे भरे हो गये। गुरु से समस्त सिद्धान्त प्राप्त कर शंकर समाधिस्थित हो गये ॥७३॥

सविकल्पात् समुद्गम्य शंकरो निर्विकल्पके ।
स्थितोऽपश्यत्परं ब्रह्म परमानन्दमद्वयम् ॥ ७४ ॥

सविकल्प से ऊपर उठकर शंकर निर्विकल्पक समाधि में परमानन्द अद्वितीय परब्रह्म का दर्शन करने लगे ॥७४॥

न यत्र सूर्यश्चन्द्रो वा विद्युद्वा भान्ति भानि वा ।
अहेयमनुपादेयमेकमद्वैतमव्ययम् ॥ ७५ ॥

जहाँ सूर्य चन्द्र बिजली नक्षत्रादि का प्रकाश काम नहीं करता, जो हेय नहीं उपादेय भी नहीं. एक है, अद्वैत है, अव्यय है ॥७५॥

कदाचिद् व्युत्थितोऽपश्यद् गगनं मेघसंवृतम् ।
अस्पष्टज्योतिराच्छन्नं परं ब्रह्मेव मायया ॥ ७६ ॥

शंकर की समाधि एक बार खुली । वर्षा काल चल ही रहा था । देखा तो आकाश मेघ से आच्छन्न था । सूर्य की ज्योति अस्पष्ट थी । जैसे माया से आवृत ब्रह्म की ज्योति अस्पष्ट होती है ॥७६॥

कलावानपि न प्राप प्रकाशं मलिनाम्बरे ।
सन्नेव कुहकाच्छन्नोऽसन्निनो नास्तिकात्मवत् ॥ ७७ ॥

जैसे कोई अच्छा भी कलाकार क्यों न हो फिर भी मलिन अम्बर (वस्त्र) में प्रकाश नहीं पाता-सम्मानित नहीं होता वैसे कलावान चन्द्रमा ने भी मलिन अम्बर (आकाश) में प्रकाश नहीं पाया । सन् = विद्यमान भी सूर्य कुहक मेघादि से आच्छन्न होने से असन् = अविद्यमान जैसा हुआ । जैसे नास्तिकों की भी आत्मा सत होने पर भी अज्ञानरूपी कुहक-कपट से आच्छन्न होकर असत जैसी हो जाती है ॥७७॥

ववर्ष मघवा धाराः शुण्डिशुण्डोपमा मुहुः ।
उच्चखनुर्बालवृक्षांस्ता बौद्धवाचोऽस्थिरात्मवत् ॥ ७८ ॥

इन्द्र हाथी के सुँड के बराबर धारा गिराने लगा । उन धाराओं ने छोटे पौधों को उसी प्रकार उखाड़ा जैसे बौद्ध वाणीधारा अस्थिर मतियों को ॥७८॥

गुरुं समाधिनिरतं गुहामपि च शंकरः ।
अवेक्ष्य प्लावयिष्यन्तीं रेवां मौनमगात् क्षणम् ॥ ७९ ॥

रेवा नदी ऐसी बढ़ रही थी कि थोड़ी देर में समाधिस्थ गुरु को और गुहा को डुबा देने वाली हो । शंकर क्षण भर के लिए मौन हो गये ॥७९॥

ततः प्रवाहपुरतः सोऽभिमन्त्र्य कमण्डलुम् ।
निदधौ निममे तत्र कृत्स्नमेव सरिज्जलम् ॥ ८० ॥

फिर प्रवाह के सामने अभिमन्त्रित कर कमण्डलु को रख दिया । पूरे का पूरा नर्वदा जल उस कमण्डलु में ही समा गया ॥८०॥

चिरात् संव्युत्थितं सर्वे प्राहुर्गोविन्दसद्गुरुम् ।
शंकरं योगसम्पन्नमचिरादेव विस्तरात् ॥ ८१ ॥

वहुत काल के बाद जब गोविन्दपादाचार्य समाधि से उठे तब सबने उनसे यह कहा कि यह आपका शिष्य पूर्ण योगी हो गया है ॥८१॥

**शरदा विमलं तोयं विशदं च नभोऽभवत् ।**
**सेवया विमलं चेतो विद्यया ब्रह्म वा यथा ॥ ८२ ॥**

शरदऋतु से जल निर्मल हुआ और आकाश स्पष्ट हो गया, ठीक उसी प्रकार जैसे सेवा से चित्त निर्मल होता है या विद्या से ब्रह्म स्पष्ट प्रकट होता है ॥८२॥

**वारिदा मुहुरासिच्य ह्योषधीर्वारिधारया ।**
**वाग्धारया च यतयः समुपेतमतीर्ययुः ॥ ८३ ॥**

मेघ वारिधारा से पेड़ लता आदि को खूब सींच कर चौमासे के बाद चले गये और संन्यासी लोग वाणी धारा से पास में आये भक्तों की मति को सींचकर चौमासे के बाद निकल गये ॥८३॥

**शारदाब्दपरीतं खं रराजे मध्यसूर्यकम् ।**
**पाटीरलिप्तं विभ्राजत्कौस्तुभं हर्युरो यथा ॥ ८४ ॥**

शरत् काल के सफेद मेघ और मध्य में सूर्य आकाश में उसी प्रकार शोभा पाते रहे जैसे श्यामवर्ण हरि के उरःस्थल में चन्दन लगा हो और कौस्तुभ मणि चमक रही हो ॥८४॥

**तदा गोविन्दभगवान् जगादाहूय शंकरम् ।**
**वेदविद्यासमुद्धारप्रतीक्षाबद्धमानसः ॥ ८५ ॥**

वेद विद्या का उद्धार कब होगा इस प्रतीक्षा में गोविन्दपाचादार्य बैठे हुए थे । अतएव शङ्कर को बुलाकर बोले ॥८५॥

**पुराऽत्रिमुनिसत्रान्ते आम्नायान्तार्थमादरात् ।**
**ब्रह्मसूत्रकृतं सन्तं शंसन्तमहमब्रवम् ॥ ८६ ॥**

एक समय अत्रि महर्षि के यज्ञ सत्र के अवसर पर बड़े आदर के साथ वेदान्त रहस्य को कहते हुए ब्रह्मसूत्रकार भगवान वेदव्यास को मैंने कहा ॥८६॥

**बहु विप्रतिपद्यन्ते ब्रह्मसूत्रेषु वादिनः ।**
**भाष्यं तत्र ततः कार्यं विपर्ययविशारणम् ॥ ८७ ॥**

ब्रह्मसूत्र के बारे में वादी लोग भिन्न भिन्न अर्थ लगाते हैं । अतः उसपर भाष्य बनाया जाना आवश्यक है, जो विपर्यय को दूर करे ॥८७॥

तदा मां स मुनिः प्राह दिविषत्प्रार्थितो हरः ।
मानुषं रूपमास्थाय भाष्यं तत्र करिष्यति ।। ८८ ।।

तब वेदव्यास जी ने मुझे कहा कि देवताओं की प्रार्थना पर भगवान शंकर मनुष्य रूप धारण करेंगे और वे ही ब्रह्मसूत्रों पर भाष्य बनायेंगे ॥८८॥

स भविष्यति ते शिष्यः करके संहरन्नदीम् ।
निरसिष्यति सर्वाणि दुर्मतानि स सन्मतिः ।। ८९ ।।

मानुषरूपी शंकर आपके शिष्य बनेंगे। नर्मदा नदी को वे अपने कमण्डलु में उपसंहृत करेंगे (यही उनकी निशानी रहेगी)। वे समस्त दुष्ट मतों का निरास करेंगे ॥८९॥

विशङ्कं शङ्करं मन्ये भवन्तं लक्षणान्वितम् ।
तत्प्रयातु जगत्पातुर्भवानानन्दकाननम् ।। ९० ।।

अब मुझे यह शंका नहीं रही, सभी लक्षण आप में हैं, अतः आप निश्चित ही शंकरावतार हैं। अतः आप विश्वनाथ भगवान के आनन्दकानन में अब जाय ॥९०॥

काशीविश्वेशलब्धाशीर्भाष्यं शारीरके भवान् ।
कृत्वा भवाटवीरुद्धानुद्धरिष्यति मानवान् ।। ९१ ।।

काशी विश्वनाथ का आशीर्वाद पाकर आप शारीरक सूत्रों पर (ब्रह्म-सूत्रों पर) भाष्य बनायेंगे। और संसार कानन में अवरुद्ध मानवों का उद्धार करेंगे ॥९१॥

गुरोराज्ञां पुरस्कृत्य शङ्करो लोकशङ्करः ।
प्रतस्थे गुरुपादाब्जं नत्वानन्दवनं मुनिः ।। ९२ ।।

गुरु की आज्ञा पाकर लोककल्याणकारी शंकर गुरुचरणों को प्रणाम कर आनन्दवन—काशी की ओर चले गये ॥९२॥

वाराणसीं समासाद्य जाह्नवीतीरमागतः ।
प्रसन्नहृदयस्तोयमवागाहत सत्तमः ।। ९३ ।।

वाराणसी आकर प्रथम सत्पुरुषों में अग्रगण्य शंकर गङ्गा किनारे पहुंच जाते हैं और प्रसन्नचित्त होकर नदी में स्नान करते हैं ॥९३॥

विश्वेशितुश्चरणपङ्कजंनि सुभक्त्या
ब्रह्मादिभिः सुरवरैः प्रणतं प्रणम्य ।
श्रीशंकरः सुरनुतेऽत्र जगत्पवित्रे
क्षेत्रे निनाय समयं स कियन्तमार्यः ।। ९४ ।।

ब्रह्मादि देवताओं के द्वारा नमस्कृत भगवान विश्वनाथ बाबा के चरण कमलों को प्रणाम कर श्रीशंकर ने इसी जगत् पवित्र काशी क्षेत्र में कुछ दिनों तक निवास किया ॥९४॥

शंकराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
पञ्चमः सर्ग आचार्यपारिव्राज्यकथान्वितः ।। ९५ ।।



## अथ षष्ठः सर्गः

स्वभासा भासयन्नाशा निहताशाव्रजोऽव्रजत् ।
आचार्यचरणं कश्चिच्छरणं द्विजबालकः ।। १ ।।

अपनी कान्ति से दिशाओं को भासित करते हुए, आशा तृष्णा विवर्जित कोई द्विजबालक आचार्य चरण शंकर भगवत्पाद की शरण में आये ॥१॥

स कस्त्वमिति संपृष्टोऽभ्याचष्टाहं द्विजात्मजः ।
चोलदेशे समुत्पन्नः कावेरी यत्र भक्तिदा ।। २ ।।

कौन हो ऐसा आचार्य के पूछने पर अपना परिचय देते हुए द्विजबालक ने कहा—मैं ब्राह्मणपुत्र हूँ चोलदेश मेरा जन्म स्थान है, भक्तिदायिनी कावेरी जहाँ प्रवाहित होती है ॥२॥

संसारदावसंदग्धो भवत्पादमुपागतः ।
मा मे दोषगुणौ द्राक्षीरनालक्ष्यदयानिधिः ।। ३ ।।

संसार रूपी दावानल से मैं दग्ध हो आपकी शरण में आया हूँ । आप अवर्णनीय दया के सागर हैं । मेरे गुण दोषों पर ध्यान नहीं देंगे ॥३॥

वर्षन्मरुषु नीलाब्दो महीयान्न महोदधौ ।
कृपां दीनेषु वर्षंश्च गुरुर्न तु कृतार्थिषु ।। ४ ।।

नील मेघ मरुदेश में पानी बरसाकर महान होता है, न कि महासागर में। गुरु भी दीनों पर दया की वर्षा कर महान होते हैं न कि कृतार्थों पर ॥४॥

ब्रह्मलोकान्तमानन्दं क्षणिकं दुःखमिश्रितम् ।
वीक्ष्य भीतो भवत्पादश्रियं संप्रत्यशिश्रियम् ॥ ५ ॥

ब्रह्मलोक पर्यन्त समस्त आनन्द को दुःख मिश्रित एवं क्षणिक देख कर मैं भीत हो गया हूँ और आप के चरणों के आश्रय में आया हूँ ॥५॥

तं कृपाऽऽलोकनैर्वीक्ष्य परीक्ष्य च विरागिणम् ।
तुरीयाश्रममाचार्यो निनाय स सनन्दनम् ॥ ६ ॥

वैराग्य सम्पन्न सनन्दन पर कृपादृष्टि कर उनकी परीक्षा भी लेकर आचार्य ने संन्यास दीक्षा दी ॥६॥

काश्यां वसन्तमासाद्य सर्वे देवांशजाः क्रमात् ।
आशिश्रियुरमुष्यैव शिष्यभावमुपागताः ॥ ७ ॥

काशी में निवास करते समय आचार्य के पास उनके शिष्य होकर सभी देवांशज भी उपस्थित हो गये ॥७॥

ग्रीष्मे शिष्यैर्वृतो गङ्गां संगच्छन्कर्त्तुमाह्निकम् ।
चाण्डालं क्वापि मध्याह्ने मध्येमार्गमलोकत ॥ ८ ॥

ग्रीष्मऋतु की बात है। आचार्य शिष्यों के साथ मध्याह्न समय में आह्निक कृत्यार्थ गङ्गा जा रहे थे तो मध्यमार्ग में एक चाण्डाल दिखाई पड़ा ॥८॥

मार्गादपसरेत्युक्तः श्वपचः स श्वभिर्वृतः ।
शंकरं प्राह किं देहं किं वात्मानं ब्रवीषि भोः ॥ ९ ॥

आचार्य ने उस श्वपच को रास्ते से हटने के लिए कहा तो उसने पूछा कि आप देह को दूर हटने के लिए कह रहे हैं या आत्मा को ॥९॥

चिकीर्षुः किं भवानन्नमयादन्नमयं ननु ।
साक्षिणः साक्षिणं किं वा दूरं ब्रूहि सतां वर ॥ १० ॥

न साक्षी साक्षितो हेममृद्घटव्योमवत्पृथक् ।
गङ्गायां च सुरायां च सौरबिम्बं न भिद्यते ॥ ११ ॥

साक्षी से साक्षी को पृथक् करना चाहते हो तो यह अयुक्त है। कारण मृद्घट में जो आकाश एवं सुवर्णघट में जो आकाश है दोनों में पार्थक्य नहीं है वैसे साक्षी में भी भेद नहीं है। सूर्य चाहे गङ्गा जल में दीखे चाहे सुरा में, सूर्य विम्व में भला क्या भेद ? ॥१०-११॥

नित्यशुद्धं निजात्मानमजं विस्मृत्य देहधीः ।
विप्रश्वपचभेदेन सीदत्यन्धतमिस्रगः ॥ १२ ॥

असल वात यही है कि देहाध्यास के कारण अजन्मा भी आत्मा को व्राह्मणादिकुलजन्मा मानते हैं, नित्यशुद्ध साक्षी को भी चाण्डालादि शरीर से अपवित्र मानते हैं। वे इसी विप्रचाण्डालभेद को लेकर घोर अज्ञानान्धकार में उलझे रहते हैं ॥१२॥

विद्यां विमुक्तिदां प्राप्य दण्डकुण्डादिमण्डिताः ।
मिथ्याजगति संसक्ता यतयोऽपि महाद्भुतम् ॥ १३ ॥

मोक्षदायिनी विद्या को प्राप्त कर दण्ड कमण्डलुधारी वने संन्यासी भी मिथ्या जगत में लिपटे रहते हैं, आश्चर्य है ॥१३॥

श्रुत्वा श्वपचवाक्यं तद्विस्मयाद्विगतस्मयः ।
उवाच शंकरः प्रीत्या विशङ्कं श्वपचं प्रति ॥ १४ ॥

श्वपचवाक्य को सुन कर शंकर ने विस्मय के साथ अहंकाराभिमान के विना ही प्रेम से श्वपच को कहा ॥१४॥

अन्त्यजत्वमतिं सद्यस्त्यजाम्यात्मविदि त्वयि ।
ब्रह्मैव ब्रह्मविदिति श्रुतिरेव ब्रवीति यत् ॥ १५ ॥

आप आत्मवेत्ता हैं। आप में अंत्यज बुद्धि को मैं अभी ही छोड़ देता हूँ। क्यों कि श्रुति स्वयं यह कहती है कि ब्रह्मवेत्ता स्वयं ब्रह्मरूप ही होता है ॥१५॥

आत्मरूपेण यः पश्येत् सर्वमात्मानुसंततम् ।
चाण्डालो वा द्विजातिर्वा वन्दनीयः स मे पुमान् ॥ १६ ॥

आत्मा से सारा जगत् व्याप्त है। जो उसे आत्मरूप से ही देखता है वह चाण्डाल हो चाहे द्विज, वह मेरे लिए वन्द्य हैं। वही वास्तव में पुरुष है॥१६॥

प्रतिबोधं बोधघनं यस्तु वस्त्वनुपश्यति ।
चाण्डालो वा द्विजो वा स गुरुरेवेति मे मतिः । १७ ॥

प्रत्येक बोध में चैतन्यबोधात्मक वस्तु को जो देखता है वह चाहे चाण्डाल हो चाहे द्विज, गुरु ही है ऐसी मेरी मति है ॥१७॥

इति धीरं व्याहरति शंकरेऽदर्शि नान्त्यजः ।
धूर्जटिः पुरतो मौलिस्फूर्जदिन्दुकलः स्थितः ॥ १८ ॥

धीरता के साथ इस प्रकार शंकर बोल ही रहे थे इतने में सामने से अंत्यज गायब हो गया और इन्दुकलाधारी शंकर सामने दिखाई दिए ॥१८॥

भक्त्या भयेन हर्षेण युक्तः स विनयेन च ।
तुष्टाव पुरतो दृष्ट्वा ह्यष्टमूर्त्ति सविस्मयः ॥ १९ ॥

भक्ति से, आदर से, हर्ष से तथा विनय से युक्त हो विस्मय के साथ शंकर ने अष्टमूर्ति शिव की स्तुति की ॥१९॥

देहदृष्टचास्मि दासोऽहं त्वदंशो जीवदृष्टितः ।
साक्षिदृष्टचा त्वमेवाहमिति मे निश्चिता मतिः ॥ २० ॥

देह दृष्टि से मैं आपका दास हूँ। जीवदृष्टि से आपका अंश हूँ और साक्षी दृष्टि से आप ही मैं हूँ ॥२०॥

यद्भासा भाति लोकोऽयं यदनालोकसंभवः ।
तस्मै नमोस्तु कस्मैचित् परस्मै स्वात्मने सते ॥ २१ ॥

जिसके अज्ञान से समुत्पन्न जगत् उसी के भास से भासित होता है। उस वाचामगोचर सत् परमात्मा को मेरा प्रणाम हो ॥२१॥

ततः प्रसन्नो भगवानाशीर्भिस्तमयूयुजत् ।
त्वमपि व्यासवद्याहि मदनुग्रहपात्रताम् ॥ २२ ॥

प्रसन्न भगवान् शम्भु ने आशीर्वाद दिया कि व्यास के समान आप भी मेरे अनुग्रह पात्र बनें ॥२२॥

मयानुशिष्टो व्यासो हि ब्रह्मसूत्राणि निर्ममे ।
यत्र काणादसांख्यादीन्युद्धृतान्यमतानि मे ॥ २३ ॥

मेरे अनुशासनानुसार व्यास ने ब्रह्मसूत्रों को बनाया, जहाँ वैशेषिक सांख्यादि मतों का, जो मेरे इष्ट नहीं है, निराकरण किया ॥२३॥

तत्र व्याख्या विशिथिला कैश्चिद्विरचिता मृषा ।
दूष्यतामुपयाताश्च बौद्धादेस्ता न संशयः ।। २४ ।।

कुछ लोगों ने उस पर (ब्रह्मसूत्रों पर) अत्यन्त शिथिल व्याख्या लिखी जो बौद्धादि से खण्डित भी हुई ।।२४।।

ज्ञातश्च त्यन्तराद्धान्तस्तन्मतान्यमतानि मे ।
आपिष्य भाष्यं रचय श्रुतियुक्तिसमाश्रितम् ।। २५ ।।

वेदान्त सिद्धान्त को आप भली भाँति अवगत कर चुके हैं। मेरे अनभीष्ट उन मतों का निरास कर श्रुति और युक्ति पर अवलम्बित भाष्य बनाओ ।।२५।।

धर्मं संस्थाप्य परमं तत्त्वज्ञानं वितीर्य च ।
दुष्कृतश्च बहिष्कृत्य कृतार्थो मामुपैष्यसि ।। २६ ।।

सनातनधर्म की स्थापना कर, तत्त्वज्ञान का वितरण कर एवं दुष्टों को भारत से बाहर निकाल कर आप कृतार्थ हो अन्त में मेरे पास आयेंगे ।।२६।।

इत्युक्त्वान्तर्दधे शम्भुस्तत्पदाम्भोजमादरात् ।
ध्यायन्नचिन्तयद्भाष्यकृतये शंकरः कृती ।। २७ ।।

इतना कहकर भगवान् शम्भु अन्तर्धान हो गये। कृतार्थ हुए शंकर भी विश्वनाथ चरण कमल चिन्तन करते हुए भाष्यरचनार्थ विचार करने लगे ।।२७।।

अथ प्रतस्थे भगवानपरेद्युरुषःश्रियि ।
बदरीं दुर्गमार्गान्तां गुहास्रोतोमनोरमाम् ।। २८ ।।

दूसरे दिन प्रातःकाल भगवान् शङ्कराचार्य बद्रिकाश्रम के लिये प्रस्थान करते हैं जो गुफाओं और जलस्रोतों से मनोरम है, दुर्गम मार्ग पार करने पर प्राप्त होता है ।।२८।।

तत्र गत्वा सशिष्यः स सुधीर्द्वादशहायनः ।
निर्ममे प्रयतो भाष्यं महर्षिगणपूजितः ।। २९ ।।

बारह वर्ष ऊमर में आचार्य बदरीनाथ पहुंचे थे। वहां के महर्षियों ने उनका पूजन किया। वहीं उन्होंने अपनी भाष्यरचना की ।।२९।।

विशदं ब्रह्मसूत्रेषु दशसूपनिषत्स्वपि ।
गीतासु चाकरोद् भाष्यं श्रुतियुक्तिसमुज्ज्वलम् ॥ ३० ॥

ब्रह्मसूत्र पर, दस उपनिषदों पर एवं गीता पर श्रुति एवं युक्तियों से समुज्ज्वल भाष्य की रचना उन्होंने की ॥३०॥

स श्वेताश्वतरं चापि व्याकरोत्परमार्थवित् ।
सनत्सुजातीयमपि नृसिंहस्यापि तापिनीम् ॥ ३१ ॥

श्वेताश्वतर, सनत्सुजातीय तथा नृसिंह पूर्वतापिनी की भी व्याख्या उन्होंने की ॥३१॥

तथोपदेशसाहस्रीमुखप्रकरणान्यपि ।
मुमुक्षुहितकारीणि रचयामास देशिकः ॥ ३२ ॥

मुमुक्षुओं के हितार्थ उपदेशसाहस्री आदि अनेक प्रकरण ग्रन्थों की भी उन्होंने रचना की ॥३२॥

तस्मिन् शांकरभाष्यार्के लोकेऽस्मिन्नुदयं गते ।
भाष्यान्तरतमोज्योतिरिङ्गणानि निलिल्यिरे ॥ ३३ ॥

शाङ्करभाष्य सूर्य के उदय होने पर अन्य सभी भाष्य तम के समान या जुगुनू के समान निलीन हो गये ॥३३॥

[1]शिष्यांश्चाध्यापयामास शमादिगुणसंयुतान् ।
त्रिवारं पाठयामास भक्तवर्यं सनन्दनम् ॥ ३४ ॥

शमादिगुणयुक्त शिष्यों को उन्होंने भाष्य पढ़ाया। परन्तु सनन्दन को तीन बार पढ़ाया ॥३४॥

---

१. युष्मदस्मत्प्रत्ययार्थ-भिन्न दृश्यदृशोरयम् ।
अनाद्यविद्ययाऽभेद्यः स्यादध्यासः परस्परम् ॥१॥
परत्र पूर्वदृष्टाव-भासोऽध्यासो निगद्यते ।
शुक्तिकायां रजतवत् सुधांशौ सद्वितीयवत् ॥२॥
आत्मा सामान्यतो लोकै-रहमित्येव गम्यते ।
स्वयंप्रकाशताहेतो-रप्ययं संप्रकाशते ॥३॥
अप्रत्यक्षेऽपि गगने बालास्तलमलादिकान् ।
अध्यस्यन्ति ततोऽध्यासः प्रत्यगात्मनि युज्यते ॥४॥

ईर्ष्यावन्तस्ततः केचिदूचुरित्थं परस्परम् ।
कथं नाम स भक्तानामग्रगण्यः सनन्दनः ॥ ३५ ॥

इससे कुछ लोगों के मन में ईर्ष्या हुई । वे बोलने लगे यह सनन्दन काहे का महाभक्त है ॥३५॥

अन्येद्युः सुरनद्यास्तं पारस्थं देशिकः स्वयम् ।
आह्वयामास सव्यग्रः पश्यत्स्वेषु सनन्दनम् ॥ ३६ ॥

एक दिन अलकनन्दा गंगा के उस पार खड़े सनन्दन को आचार्य ने दूसरों के देखते व्यग्रता के साथ बुलाया ॥३६॥

धावमानोऽग्रतः सोऽपि मध्ये नैवैक्षतापगाम् ।
सा तं रिरक्षिषुः पद्मान्युदञ्चति पदे पदे ॥ ३७ ॥

आवाज सुनते ही सनन्दन दौड़ पड़े । मार्ग के मध्य में गङ्गा है यह भी ध्यान न रहा । कृपालु गङ्गा देवी ने उनकी रक्षा करने के लिए जहाँ-जहाँ पाँव, रखा वहीं-वहीं कमल को ऊपर उठाया ॥३७॥

पाथोरुहनिविष्टाङ्घ्रिरनिमज्ज्य क्षणादमुम् ।
आजगाम गुरुं शान्तः प्रसन्नोऽभूच्च देशिकः ॥ ३८ ॥

कमल पर पांव पड़ता गया । अत एव डूबे विना ही आचार्य के पास पहुंच गये । इससे आचार्य अत्यन्त प्रसन्न हुए ॥३८॥

---

अध्यासरूपया सर्वा लौकिकी वैदिकी तथा ।
प्रमाणादिव्यवहृति-र्विध्यादिश्चाप्यविद्यया ॥५॥

नान्तरेण ह्यहंकारा-ध्यासं मानादिकं भवेत् ।
साविद्यविषयाण्येव प्रत्यक्षादीन्यतो विदुः ॥६॥

पश्वादयोऽपि कुर्वन्ति व्यवहारमशेषतः ।
शास्त्रीयेऽपि न चैवासौ शुद्धात्मानमपेक्षते ॥७॥

ब्राह्मण्यादिकमध्यस्य विध्यादिः संप्रवर्त्तते ।
अन्धत्वस्थौल्यकार्श्यादि यथैवारोप्यते मृषा ॥८॥

अनर्थहेतुमध्यासमिमं निरसितुं सताम् ।
वेदान्तानामशेषाणां प्रवृत्तिर्बोधहेतवे ॥९॥

तमाश्लिष्य गुरुः प्रीतः पद्मपादाभिधां दधौ ।
त्यक्तेर्ष्यादोषकालुष्याः शशंसुस्तं तदाखिलाः ।। ३९ ।।

आचार्य ने उन्हें गले लगाकर 'पद्मपाद' नाम रखा। अन्य सभी ईर्ष्या छोड़कर उनकी प्रशंसा करने लगे ।।३९।।

ततः स निरगाच्छिष्यैः सहितो भाष्यकृत् प्रियैः ।
उत्तरामगमत्काशीं विश्वेशसमधिश्रिताम् ।। ४० ।।

बदरीनाथ से आचार्य अपने प्रिय शिष्यों के साथ निकले और उत्तर-काशी आये। जहाँ भगवान् विश्वनाथ विराजमान हैं ।।४०।।

भाष्यं तद्वीक्ष्य काशीस्था परस्परमिदं जगुः ।
अमानुषः प्रभावोऽस्य दुर्मतानि निरस्यतः ।। ४१ ।।

काशीवासियों ने उस भाष्य को देखकर परस्पर यही कहना शुरू किया कि दुर्मतनिरास कर इन्होंने अपना मानुषोत्तर प्रभाव दिखाया ।।४१।।

कार्यं च कारणं योगं विधिं दुःखान्तमेव च ।
मतं पाशुपतं धृत्वा केचित्प्रत्यवतस्थिरे ।। ४२ ।।

काशी में पाशुपतमतावलम्बियों का बड़ा बोलबाला था। कार्य, कारण योग, विधि और दुःखान्त ये उन के पाँच पदार्थ हैं। उनको लेकर कुछ पाशुपत आचार्य के पास शास्त्रार्थ करने आ गये ।।४२।।

अस्वतन्त्रं भवेत् कार्यं जडजीवौ तथाविधौ ।
कारणं परमेशानः सृष्टिस्थित्यादिशक्तिभृत् ।। ४३ ।।
जीवेश्वरीयसंयोगो योगो भक्त्यादिको विधिः ।
अज्ञानाऽधर्मसक्तिच्युत्पशुत्वान्तोऽन्तिमो मतः ।। ४४ ।।

उक्त पाँच पदार्थों का विवरण इस प्रकार है कि कार्य जड और जीव हैं जो अस्वतन्त्र हैं। कारण पशुपति हैं। सृष्टि स्थिति आदि वे करते हैं। जीव और ईश्वर का संयोग (मानस-संयोग) ही योग है। भक्ति उपासना आदि विधि है। दुःखान्त पशुत्वनिवृत्ति को ही कहते हैं। जब अज्ञान, अधर्म और आसक्ति इन तीनों की निवृत्ति होती है ।।४३-४४।।

महेशधर्मप्राप्तिश्च शिवाद्वैते लयस्तथा ।
मोक्षप्राप्तिर्यतः पाशपशुभावविनिर्हृतिः ।। ४५ ।।

उसी को मोक्षप्राप्ति कहते हैं। उस समय महेश्वरधर्मों की प्राप्ति होती है। शिवाद्वैत में जीव का लय होता है। पाशरूपी पशुत्व कट जाता है ॥४५॥

**न तद्युक्तं न धर्माणां संक्रमो भवति क्वचित् ।**
**नोत्पद्यतेऽसतः क्वापि सद्भावो नेष्यते यतः ॥ ४६ ॥**

आचार्य ने उस पाशुपत मतवालों को जवाब दिया कि कार्य कारणादि के विषय में कोई खास बात नहीं। मोक्ष के बारे में जो कहते हो कि महेश्वर धर्म की प्राप्ति आदि, वह अयुक्त है। क्योंकि महेश्वर के धर्म जीवों में संक्रान्त नहीं हो सकते। एक का धर्म वहाँ से खसक कर दूसरे में जाय ऐसा कहीं नहीं होता। तब परमेश्वर सामर्थ्यादि रहित हो जायेंगे। यदि कहो कि जीव में पारमेश्वरधर्म उत्पन्न हो जाते हैं तो सो भी युक्त नहीं, कारण, जीव में वे धर्म पहले असत् थे बाद में सत् हो गये तो "नासतो विद्यते भावः" इससे विरोध होगा ॥४६॥

**लयोऽयं यदि ते नाशः पुरुषार्थविहीनता ।**
**आच्छन्नसंस्थितिश्चेत् स तदाप्यपुरुषार्थता ॥ ४७ ॥**

शिवाद्वैत में लय होने का क्या अर्थ है? प्रकाश में तम का लय होना जैसे नाश होना यदि अर्थ है तो अपना नाश कौन चाहेगा ?। जल में नमक के समान छिपकर रहना लय का अर्थ है तो वह भी युक्त नहीं। हमेशा के लिये चोर के समान कौन छिपकर रहना चाहेगा ॥४७॥

**कृतहानाकृतोत्थानाच्चार्वाकीयमसन्मतम् ।**
**नाशान्मध्यममानस्य न जैनमतयुक्तता ॥ ४८ ॥**

इधर उधर लुके छुपे चार्वाकादि भी काशी में थे। उनका भी संक्षेप से आचार्य ने निरास किया। शरीर ही आत्मा है इस चार्वाक मतमें जो हम पुण्य पाप कर रहे है उसका कोई परिणाम आगे नहीं होगा। यह कृतहान, और इस जन्म में क्यों बिना करण सुख-दुःख हो रहे हैं, यह अकृतागम ऐसे दो दोष आते हैं ॥

शरीर से भिन्न शरीर जितना आत्मा है यह जैन मत भी युक्त नहीं। क्योंकि शरीर के घटने बढ़ने पर आत्मा को भी घटने बढ़नेवाला मानना पड़ेगा। नहीं तो बालशरीरकात्मा युवा शरीर में अपर्याप्त होगा। और युव-शरीरात्मा मोटा होने से शिथिलवृद्धशरीर से बाहर लटकता रहेगा। जो जो घटता बढ़ता है वह एक दिन नष्ट भी होगा। तब वही दोष जो चार्वाक मत में बताया, उपस्थित होगा ॥४८॥

शून्याज्जगदनुत्पत्तेर्न शून्यमतसङ्गतिः ।
क्षणिकज्ञानवादश्च स्मृत्ययोगान्न युज्यते ॥ ४९ ॥

शून्य से जगत् उत्पन्न नहीं हो सकता । अतः शून्यवाद असंगत है । क्षणिक-विज्ञानवादी बौद्धों का भी मत इसलिये असंगत है कि क्षण-क्षण में आत्मा बदलता है तो पूर्वानुभूत का स्मरण नहीं होगा । कारण अनुभव करने वाला उसी क्षण नष्ट हो गया स्मरण करने वाला आत्मा अन्य ही है ॥४९॥

बुद्ध्यादेः परिणामत्वे परिणाम्यस्थिरो भवेत् ।
एतेन कर्त्तृभोक्तृत्ववादिनश्च पराकृताः ॥ ५० ॥

बुद्धि सुख दुःखादि आत्मा में आत्मा के परिणाम के रूप में होते हैं— यह वैशेषिकादि मत भी सम्यक् नहीं हैं । क्योंकि परिणाम होने पर परिणाम वाला स्थिर नहीं हो सकता । अर्थात् परिणाम अन्दर से ही वाहर आता है; जैसे शरीर में फोड़ा विकार है वह अन्दर से ही वाहर आता है ; सुख दुःखादि भी अन्दर से बाहर आकर नष्ट हो जाय तो आत्मा धीरे धीरे क्षीण होकर नष्ट हो जाएगा । इस विवेचना से नैयायिकों का कर्त्तृत्ववाद सांख्यों का भोक्तृत्ववाद एवं अन्यान्य सभी विकारवाद परास्त हो जाते हैं ॥५०॥

तस्मात् सदेकमद्वैतं निर्विकारं निरञ्जनम् ।
ब्रह्मैवात्मा स्वरूपावस्थितिर्मोक्ष इति स्थितम् ॥ ५१ ॥

इसलिये निर्विकार निरञ्जन सत् ( शून्य नहीं ) एक अद्वैत ब्रह्म ही तत्त्व है । वही आत्मा है । अपने स्वरूप में स्थित होना ही मोक्ष है । यही निश्चित सिद्धान्त है ॥५१॥

आसेतोर्हिमशिखरान्तमा च पूर्वा-
कूपारात् परतरपश्चिमाब्धिपारम् ।
आतन्वत् करनिकुरम्बमन्तरात्म-
ध्वान्तानि न्यकुरुत भाष्यभास्वतीयम् ॥ ५२ ॥

सेतुबन्ध से हिमाचल पर्यन्त तथा पूर्वसमुद्र से पश्चिमसमुद्रपारपर्यन्त फैलती हुई शांकरभाष्यसूर्यकिरणों ने अन्तरात्मविषयक अज्ञानतिमिर को विलुप्त कर दिया ॥५२॥

शङ्कराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
षष्ठोऽगात्पूर्णतां सर्गो भाष्यनिर्माणसंयुतः ॥ ६ ॥



## अथ सप्तमः सर्गः

**शिष्यानध्यापयञ्जातु शिष्याणां शममावहन् ।**
**यावच्च व्यरमत् कश्चिदाजगाम द्विजोत्तमः ।। १ ।।**

प्रशान्त भाव उद्भावित करते हुए शिष्यों को आचार्य पढ़ाते रहे । एक बार अध्यापन कार्य पूरा किया जा चुका था । उतने में एक ब्राह्मण पहुँच गया ॥१॥

**विप्रेण वृद्धरूपेण किमध्यापयसीति च ।**
**चोदिते जगदुः शिष्याः सूत्रभाष्यं स्वनिर्मितम् ।। २ ।।**

वृद्ध स्वरूप उस विप्र ने पूछा कि क्या पढ़ा रहे हो तो शिष्यों ने उत्तर दिया कि आप स्वनिर्मितसूत्रभाष्य पढ़ा रहे हैं ॥२॥

**भाष्यकारं वदन्त्येते भवन्तमिदमद्भुतम् ।**
**ज्ञातार्थश्चेदर्थतस्त्वं सूत्रमेकमुदाहर ।। ३ ।।**

ब्राह्मण ने कहा कि बड़ा आश्चर्य है कि ये सब आपको भाष्यकार कह रहे हैं । यदि आप सूत्रार्थ जानते हैं तो एक सूत्र अर्थ के साथ सुनाओ ॥३॥

**नमः सूत्रार्थविद्भ्योऽस्तु न ममात्रास्त्यहंकृतिः ।**
**तथापि चेत्पृच्छति तदर्थतः कथयाम्यहम ।। ४ ।।**

आचार्य ने कहा :—सूत्रार्थवेत्ताओं को मेरा प्रणाम है । मुझे इस विषय में कोई अहंकार नहीं है । फिर भी यदि आप पूछते हैं तो जो पूछेंगे उसको अर्थ से कहूंगा ॥४॥

**तदन्तरेत्यादिसूत्रं तर्हि व्याख्याहि वेत्सि चेत् ।**
**इति विप्रोदितः प्राह भाष्यकारस्तदर्थतः ।। ५ ।।**

ब्राह्मणः—यदि जानते हो तो 'तदन्तर०' इत्यादि सूत्र की व्याख्या करो [ 'तदन्तरप्रतिपत्तौ रंहति संपरिष्वक्तः प्रश्ननिरूपणाभ्याम्' यह पूरा सूत्र है । सूत्रार्थः—देहान्तरप्राप्ति के समय अर्थात् चन्द्रलोकादि में जाते समय सूक्ष्म भूतों से वेष्टित होकर यह जीव गमन करता है । छान्दोग्यादि में प्रश्नोत्तर के रूप में यह बात स्पष्ट होती है ] ब्राह्मग ने जब इस प्रकार प्रश्न किया तब आचार्य बोलने लगे ॥५॥

प्रेतः संवेष्टितो याति भूतसूक्ष्मैः परां तनूम् ।
जैवलिश्वेतकेत्वोस्तत् प्रश्नोत्तरविनिश्चितम् ॥ ६ ॥

मृतात्मा भूतसूक्ष्मों से वेष्ठित होकर शरीरान्तर प्राप्त करता है। जैवलि और श्वेतकेतु के संवाद से यह निश्चित होता है ॥६॥

स्थूलाभिर्वेष्टितो नाद्भिः प्रत्यक्षप्रातिकूल्यतः ।
न वासौ याति सूक्ष्माभिरप्रयोजनतावशात् ॥ ७ ॥

ब्राह्मणः—स्थूल जलादि से वेष्टित होकर जीव नहीं जाता। क्योंकि प्रत्यक्ष इसमें प्रतिकूल है। स्थूल जल तो जाते हुए दिखाई पड़ता। सूक्ष्मजल से वेष्टित होकर जाता है यह भी युक्त नहीं, कारण सूक्ष्मजल वेष्टन निष्प्रयोजन है ॥७॥

श्रद्धैवाब्रूपिणी यातुः शान्तिस्तेन हि लक्ष्यते ।
आहुरब्बहुलामग्नावाहुतिं श्रद्धयान्विताम् ॥ ८ ॥

आचार्यः—श्रद्धा ही वास्तव में जलरूप है। क्यों कि जल शान्ति का प्रतीक है और श्रद्धा से शान्ति होती है। कर्मस्थल में आहुति जलवहुल होती है और श्रद्धा से दी जाती है। (वहां आहुति और श्रद्धा मिलकर विस्तृत जल होता है) ॥८॥

अकर्त्तुरपि च श्रद्धावशादाहुतिसङ्गमात् ।
चन्द्रलोकगतिः कस्मान्नोररीक्रियते तदा ॥ ९ ॥

जो यजमान नहीं है, केवल द्रष्टा है, उसके साथ भी तो आहुतिजल श्रद्धा से चिपक सकता है। तो वह भी चन्द्रलोक क्यों नहीं जाता ? ॥९॥

कृत्येकाधिकृता श्रद्धा ह्याहुतेः सूक्ष्मरूपभाक् ।
कृत्यभावान्नाहुतिभिरुदासीनस्य सङ्गमः ॥ १० ॥

कृतिसमानाधिकरण श्रद्धा ही आहुति के सूक्ष्म भाग को ग्रहण करती है। तटस्थ व्यक्ति में कृति नहीं, अतः आहुतिसङ्गम भी नहीं होता ॥१०॥

ऋत्विजां कृतिसत्त्वेन चन्द्रलोकः कथं न ते ।

विप्रः—ऋत्विगों में श्रद्धा भी है क्रिया भी है उन को चन्द्रलोक क्यों नहीं मिलता ?।

मदीयमिति संकल्पविरहाद्दर्त्विजां हि सः ॥ ११ ॥
यत्रादसीयसंकल्पः कृतिः श्रद्धेति च त्रयम् ।
आहुत्यद्भिर्भवेत्तत्र प्रयन् संवेष्टितः पुमान् ॥ १२ ॥

ऋत्विगों में यह मेरा है ऐसा सङ्कल्प नहीं होता । फलसंकल्प, क्रिया और श्रद्धा ये तीन आवश्यक हैं ॥११-१२॥

दीयन्ते श्रद्धया ह्यापः पितृभ्यस्तत्सुतादिभिः ।
फलसंकल्पविषयः फलभाक्तत्र दृश्यते ॥ १३ ॥

श्रद्धा से पितरों को तर्पण किया जाता है और संकल्प का जो विषय है उस को फल मिलता है ॥१३॥

ऋत्विजां फलसंकल्पविषयस्तत्परिक्रयात् ।
यजमानस्तत्फलेन युज्यते दक्षिणादितः ॥ १४ ॥

ऋत्विग् लोग यजमान को फल मिले ऐसा संकल्प करते हैं और यजमान भी दक्षिणा आदि से ऋत्विगों का परिक्रयण किए होते हैं ॥१४॥

वेष्टितोऽवेष्टितो वायं गच्छेत्किं तेन ते भवेत् ।
श्रुत्या फलं निगदितमलं तद्वेष्टनादिभिः ॥ १५ ॥

विप्रः—वेष्टित हो या अवेष्टित इससे मतलब क्या ? श्रुतियों में कर्मफल बताया है और वह मिलेगा ही ॥१५॥

नैवं श्रद्धादिराहित्ये नैव सम्पद्यते फलम् ।
भोगदेहोद्भवाभावाच्छ्रद्धा कार्याऽत ईर्यते ॥ १६ ॥

आचार्यः—श्रद्धा न हो तो फल ही नहीं हो सकता, यह भी श्रुति सिद्धान्त है । उसमें रहस्य यह है कि सूक्ष्मजलात्मक श्रद्धा न होने से भोग-शरीर ही तैयार नहीं हो पाता ॥१६॥

कथं कल्पेत भोगाय सूक्ष्माम्बुजनिता तनूः ।
स्थूलं चेज्जायतेऽन्यत्र कृतं तद्वेष्टनादिना ॥ १७ ॥

विप्रः—सूक्ष्मजलोत्पन्न शरीर भोग प्रदान समर्थ नहीं हो सकता । यदि लोकान्तरादि में स्थूलशरीर उत्पन्न होता है तब वेष्टन वृथा होगा ॥१७॥

बीजेन जायते वृक्षः सूक्ष्मेणेतरयोगतः ।
बीजशक्तिर्हि कर्माऽत्र जलं तच्छक्तिधृङ्मतम् ॥ १८ ॥

आचार्यः—मिट्टी जल कितना भी पड़ा हो किन्तु बीज न होने पर वृक्ष तैयार नहीं होता । बीज हो तो इतर संयोग से (मिट्टीजलादिसंयोग से) वृक्ष तैयार होता है। वैसे लोकान्तर में इतरवस्तु होने पर भी वीज के विना देह नहीं हो सकता। वीज में भी दो अंश है। एक वीजशक्ति दूसरा शक्ति-धारक। कर्म वीजशक्ति है। वेष्टकजल बीजस्थानीय है ॥१८॥

अन्तःकरणमस्त्येव सूक्ष्मभूतसमुद्भवम् ।
प्रयन् तद्वेष्टितो यातु किमद्भिः स्यात्प्रयोजनम् ॥ १९ ॥

विप्रः—भूतसूक्ष्म से उत्पन्न अन्तःकरण से वेष्टित होकर जीव लोकान्तरादि गमन कर सकता है। जलवेष्टित होने का क्या प्रयोजन है ॥१९॥

आब्रह्मलोकादाकोटमन्तःकरणमिष्यते ।
न तस्य बीजभावत्वमेककार्यप्रसक्तितः ॥ २० ॥

आचार्यः—ब्रह्मा से लेकर कीटतक सवका अन्तःकरण होता है। उसी को बीज मानेंगे तो भिन्न-भिन्न शरीर नहीं वनेंगे। वीज एक होने पर कार्य भी एक होगा ॥२०॥

अत्रिवृत्करणाच्चान्तःकरणान्न गतार्थता ।
आपस्त्रिवृत्कृता एव कर्त्तारं वेष्टयन्ति ताः ॥ २१ ॥

दूसरी वात अन्तःकरण त्रिवृत्कृत (पञ्चीकृत) नहीं है। और वह अन्त्यकार्य है। उसका विकार द्रव्यान्तर नहीं हो सकता। जल जो हम कहते हैं वह सूक्ष्म होने पर भी त्रिवृत्कृत है। अतः उससे शरीरादि निष्पत्ति हो सकती है ॥२१॥

नास्तिकः श्रद्धया हीनस्तन्वन् सुकृतदुष्कृते ।
श्रद्धाविरहितत्वेन न देहान्तरमाप्नुयात् ॥ २२ ॥

विप्रः—नास्तिक श्रद्धा विना ही पुण्य पाप करता है। अतः उसको शरीरान्तर नहीं मिलना चाहिये ॥२२॥

श्रद्धासामान्यशून्यो हि न कश्चिद्विद्यते पुमान् ।
श्रद्धामयोऽयं पुरुषो यो यच्छ्रद्धः स एव सः ॥ २३ ॥

आचार्यः—श्रद्धा से सर्वथा रहित कोई भी मनुष्य नहीं होता। कर्म करते समय उसमें उसकी आस्था रहती है। यह पुरुष श्रद्धाप्रचुर है। जिस की जैसी श्रद्धा वैसा ही वह होता है ॥२३॥

इत्थं विवदतोः पक्षप्रतिपक्षपरिग्रहात् ।
अष्टाहानि व्यतीतानि नैवान्यतरनिग्रहः ॥ २४ ॥

इस प्रकार पक्ष और प्रतिपक्ष का परिग्रह करते हुए आठ दिन तक शास्त्रार्थ होता रहा, परन्तु किसी का भी निग्रह नहीं हुआ ॥२४॥

तावम्लानद्युती दृष्ट्वा हिमनीलाचलोपमौ ।
पद्मपादोऽग्रहीत्तत्त्वं स जगौ विमलाशयः ॥ २५ ॥

हिमाचल और नीलाचल के समान शोभायुक्त अम्लान तेजः सम्पन्न उन दोनों को देखकर पद्मपाद पहचान गये। निर्मलचित्त पद्मपाद बोलने लगे ॥२५॥

शंकरः शंकरः साक्षाद् व्यासो नारायणः स्मृतः ।
तयोर्विवादे संवृत्ते किंकरः किंकरिष्यति ॥ २६ ॥

शंकर तो साक्षात् भगवान् शम्भु हैं। और व्यास साक्षात् नारायण हैं। उनका जहाँ विवाद उत्पन्न होता है वहाँ मेरे जैसा किंकर क्या कर सकेगा ॥२६॥

तदा प्रसन्नवदनः समभूद् द्विजपुङ्गवः ।
देशिकश्च प्रसन्नात्मा व्यासं तुष्टाव सुष्टुतः ॥ २७ ॥

उस समय वे द्विजपुंगव प्रसन्नमुख दिखाई देने लगे। आचार्य ने भी व्यास की स्तुति की जब कि सभी आचार्य की प्रशंसा कर रहे थे ॥२७॥

समास्थाय निजं रूपं व्यासः प्रत्यक्षतः स्थितः ।
प्रत्युज्जगाम तं भक्त्या देशिकः शिष्यसंयुतः ॥ २८ ॥

व्यास जी अपना स्वरूप धारणकर प्रत्यक्ष खड़े हो गये। शिष्यों के सहित आचार्य ने उनका अभिवादन किया ॥२८॥

स्वागतं भगवंस्तुभ्यं जगदुद्धारतत्पर ।
व्यस्य वेदान् पुराणानि कृत्वा सूत्राणि योऽकरोत् ॥ २९ ॥

हे भगवन्! आपका मैं स्वागत करता हूँ। आप जगत के उद्धार में तत्पर रहते हैं। अतएव आप ने वेदों का विभाजन किया। पुराणों को बनाया। और सूत्र निर्माण किया ॥२८॥

अकार्षं साहसं तत्र सूत्राणां भाष्यतायने ।
तत्र सूक्तिदुरुक्त्यादीन् समीकर्त्तुं समर्हसि ॥ ३० ॥

उनमें सूत्रों पर भाष्य बनाने का मैंने साहस किया। जो भी भाष्य में सूक्ति और दुरुक्ति होगी उसका समीकरण अवश्य आप कर देंगे ॥३०॥

इत्युक्त्वोपरतस्यास्य भाष्यमादाय हस्ततः ।
प्रसादगुणगम्भीरं निरैक्षत महामुनिः ॥ ३१ ॥

इतना कहकर आचार्य विरत हुए तो उनके हाथ से प्रसन्न गम्भीर भाष्य लेकर महामुनि वेदव्यास ने आद्योपान्त निरीक्षण किया ॥३१॥

सूत्रार्थवर्णनपरं स्वपदैर्हतदुर्मतम् ।
सिद्धान्तयुक्तिकलितं भाष्यं वीक्ष्य स्म तुष्यति ॥ ३२ ॥

भाष्य में व्यास जी ने देखा कि सूत्रों का बड़े सुन्दर ढङ्ग से अर्थ वर्णन किया गया है। स्वतंत्र ढङ्ग से परमत निराकरण किया है। सैद्धान्तिक युक्तियों की तो भरमार है। देखकर व्यास जी बड़े प्रसन्न हुए ॥३२॥

सूत्रभाष्यविनिर्माणे साहसं नात्र किंचन ।
यत्तु सूक्तिदुरुक्तीति मन्ये तत्साहसोदितम् ॥ ३३ ॥

व्यास जी बोले कि सूत्रभाष्य के निर्माण में कोई साहस की बात नहीं है। हाँ जो आपने सूक्ति दुरुक्ति की बात कही वह निश्चित ही साहस है ॥३३॥

कथं गोविन्दशिष्यस्य दुरुक्तं सम्भवेत् क्वचित् ।
पदवाक्यप्रामाणानां पारावारीणतां यतः ॥ ३४ ॥

भला पद-वाक्य प्रमाण (व्याकरण मीमांसा न्याय) पारावारीण गोविन्द शिष्य का भी कहीं दुरुक्त सम्भव है ? ॥३४॥

व्याख्या बहुतरा जाता जनिष्यन्ते तथेतराः ।
न ता मदीयहृदयं स्प्रष्टुमर्हाः कदाचन ॥ ३५ ॥

व्याख्यायें बहुत हो गईं और होती रहेंगी। पर वे सब मेरे हृदय भाव का स्पर्श नहीं कर सकती ॥३५॥

व्याख्याहीतः परं सर्वं सम्यगाम्नायमस्तकम् ।
जगद्धिताय भद्रं ते गमिष्यामोऽधुना वयम् ॥ ३६ ॥

अब इसके बाद सभी उपनिषदों पर भी व्याख्या लिखो, जिससे जगत् का कल्याण हो। आपका कल्याण हो। अब मैं बिदा लेता हूँ ॥३६॥

**भगवन् विहितं सर्वं ग्रन्थैः प्रकरणैरपि ।**
**मुहूर्त्तमात्रमत्रैव स्थातुमभ्यर्थयाम्यहम् ॥ ३७ ॥**

भगवन्! उपनिषद् व्याख्यान भी कर लिया गया है। जगदुपकारार्थ अन्य प्रकरण ग्रन्थों का भी निर्माण हो गया है। बस एक प्रार्थना आपसे यह है कि एक मुहूर्त्त के लिए आप यहीं ठहर जाय ॥३७॥

**पूर्णमायुर्गतं मेऽद्य शुभेयं मणिकर्णिका ।**
**त्वत्सांनिध्यं वहन्नेव वपुरेतत्त्यजाम्यहम् ॥ ३८ ॥**

आज मेरी आयु पूर्ण हो रही है। यह मणिकर्णिका भी अत्यन्त शुभ स्थान है। आपके सांनिध्य में ही मैं अपना यह शरीर त्याग दूँ ऐसी मेरी इच्छा है (द्रष्टव्यः—यद्यपि माधवीय शंकर दिग्विजय में बदरीनाथ से आचर्य काशी गए ऐसा लिखा है। और मणिकर्णिका काशी में अत्यन्त प्रसिद्ध भी है। तथापि काशी से प्रयाग की ओर जाते समय दक्षिण की ओर बताया है। प्रसिद्ध काशी से प्रयागराज दक्षिण नहीं किन्तु पश्चिम है। अतएव माधवाचार्य को काशीपद से उत्तरकाशी ही अभिप्रेत प्रतीत होता है। उत्तरकाशी में भी मणिकर्णिका है)।

**इत्याकर्ण्य जगौ व्यासो जगत्कल्याणकारणात् ।**
**मैवं कार्षीन्महत्कार्यं शिष्टं विद्याप्रचारणम् ॥ ३९ ॥**

यह सुनकर व्यास जी बोले कि ऐसा मत करो। आपका बहुत बड़ा कार्य विद्या प्रचार अभी अवशिष्ट है ॥३९॥

**अष्टायुर्विधिना नीतो ददुरष्टौ महर्षयः ।**
**ददाम्यहं षोडश ते मुमुक्षूणां हितार्थतः ॥ ४० ॥**

विधाता ने आठ वर्ष आयु आपको दी। महर्षियों ने आठ और बढ़ा दिया। मैं मुमुक्षुहितार्थ आपको सोलह वर्ष और देता हूँ ॥४०॥

**तिष्ठत्वदूषितं शुभ्रं भाष्यमाचन्द्रतारकम् ।**
**इत्युक्त्वान्तरधात्कृष्णो देशिकस्पृष्टपाद्भिभुः ॥ ४१ ॥**

यह दूषण रहित विमल भाष्य यावच्चन्द्रदिवाकर प्रकाशित रहे। इतना कह कर व्यास जी अन्तर्धान हो गये ॥४१॥

अथ कारयितुं भाष्ये वार्त्तिकं भाष्यकृद् गुरुः ।
कुमारिलेन भट्टेन प्रतस्थे दक्षिणां दिशम् ।। ४२ ।।

इसके बाद भाष्यकार भाष्य पर कुमारिल भट्ट के द्वारा विस्तृत वार्त्तिक कराने के लिए दक्षिण की ओर रवाना हो गये ।।४२।।

सितासिते यत्र देशे संगते सरिते शुभे ।
यत्राप्लुत्य दिवं यान्ति प्रयागं तमगाद् गुरुः ।। ४३ ।।

जहाँ गौर तथा श्याम दो शुभ सरिताएँ मिलती हैं, जहाँ स्नान कर लोग स्वर्ग प्राप्त करते हैं उस पुण्यभुमि प्रयाग में आचार्य पहुँचे ।।४३।।

तत्र सस्नौ त्रिवेण्यां स सशिष्यस्तां समस्तवीत् ।
अस्मरच्च निजां स्निग्धां जननीं शोकमर्षिणीम् ।। ४४ ।।

शिष्यों के साथ आचार्य ने त्रिवेणी में स्नान किया । त्रिवेणी की स्तुति की । शोक को सहन करते हुए जीवन व्यतीत करनेवाली स्नेहयुक्त अपनी माता का आचार्य ने त्रिवेणी में स्मरण किया ।।४४।।

स्नात्वा विश्राममकरोत्तीरे तरुतले सुधीः ।
लोकवार्त्तां तदाऽश्रौषीत्स्नानागतजनेरिताम् ।। ४५ ।।

आचार्य ने स्नानोत्तर तीरस्थ तरुतल में कुछ देर विश्राम किया । उस समय स्नान के लिए आये हुए लोगों से यह लोकवार्त्ता सुनने में आई ।।४५।।

अहो गिरेरवप्लुत्य प्रामाण्यं साधयन् श्रुतेः ।
परिहर्त्तुं गुरुद्रोहं प्रविवेश तुषानलम् ।। ४६ ।।

अहो ! कैसे महान् पुरुष ! पर्वत से छलांग मार कर जिन्होंने श्रुति प्रामाण्य सिद्ध किया वे गुरुद्रोह के प्रायश्चित्तार्थ तुषानल (भूसे की अग्नि) में प्रविष्ट हो गये ।।४६।।

बहुभिर्वासरैरग्निः शनैरेनमजज्वलत् ।
स धीरहृदयो नैव गणयामास वेदनाम् ।। ४७ ।।

बहुत दिनों से उन्हें अग्नि धीरे धीरे जला रही है। वे महाधीर हैं, जो जलनवेदना की गणना नहीं कर रहे हैं ।।४७।।

तच्छ्रुत्वा सत्वरं प्राप देशिकोऽनलसंस्थितम् ।
प्रभाकरप्रभृतिभिः परीतं साश्रुलोचनैः ।। ४८ ।।

यह सुन कर यथाशीघ्र ही आचार्य अग्निस्थित कुमारिल भट्ट के पास पहुँचे। अश्रु नयन प्रभाकरादि शिष्य चारों ओर बैठे थे ॥४८॥

तुषाग्निदग्धसर्वाङ्गोऽवशिष्टमुखपङ्कजः ।
आयान्तं दूरतो दिव्यदेहमैक्षिष्ट शंकरम् ॥ ४९ ॥

तुषानल से कुमारिल भट्ट का सारा शरीर दग्ध हो गया था। केवल मुख कमल ही अवशिष्ट था। उन्होंने दूर से ही आते हुए दिव्य देहधारी शंकर को देखा ॥४९॥

श्रुतपूर्वं दिव्यकान्तिमन्तिके समुपागतम् ।
विलोक्य मुदितः शिष्यैर्जगत्पूज्यमपूजयत् ॥ ५० ॥

आचार्य के विषय में कुमारिल ने पहले भी बात सुन रखी थी। दिव्य-कान्ति सम्पन्न आचार्य जब पास में आए तो उनको देखकर कुमारिल बड़े हर्षित हुए और अपने शिष्यों से उनकी पूजा करवाई ॥५०॥

कथं निजाङ्गं दहसि वेदधर्मावनक्षमम् ।
विहितं वार्त्तिकं पूर्वे तन्त्रे कर्त्तव्यमुत्तरे ॥ ५१ ॥

आचार्य ने कहा—वेदधर्म रक्षा करने में समर्थ अपने ही शरीर को आप कैसे जला रहें हैं। पूर्वतन्त्र में आपने वार्त्तिक वनाया। उत्तर तन्त्र (वेदान्त) में बनाना बाकी है ॥५१॥

इत्याचार्यवचः श्रुत्वा भट्टो हृष्टतनूरुहः ।
अब्रवीद्देशिकं प्रीत्या तद्दर्शनविनिर्वृतः ॥ ५२ ॥

आचार्य वचन सुनकर भट्ट उनके दर्शन से ही आराम का अनुभव करते हुए प्रसन्नता के साथ बोले ॥५२॥

प्रख्यातं भुवि सर्वत्र भाष्यं दिव्यं भवत्कृतम् ।
द्रष्टुमिच्छाम्यहं सम्यग् दग्धाङ्गोऽपि सुधोपमम् ॥ ५३ ॥

आप का दिव्य भाष्य सर्वत्र संसार में प्रख्यात हो चुका है। मैं भी उस सुधोपम भाष्य को दग्धाङ्ग होने पर भी सम्यक् देखना चाहता हूँ ॥५२॥

न दाहो धर्मनिष्ठस्य करोत्यण्वीमपि व्यथाम् ।
इत्युक्त्वा भाष्यमादाय लुलोके च जगाद च ॥ ५४ ॥

मैं धर्म में दृढ़ हूँ, अतएव शरीर जलने की थोड़ी भी व्यथा मुझे नहीं हो रही। ऐसा कह कर हाथ में भाष्य लिया। उसे देखा और कहा ॥५४॥

अध्यासभाष्ये कर्त्तव्यमष्टसाहस्रवार्त्तिकम् ।
परं गृहीतदीक्षोऽहमित्यस्ति महती व्यथा ॥ ५५ ॥

अध्यासभाष्य में आठ हजार श्लोकवार्त्तिक वनने चाहिए। किन्तु मैंने आत्मदाहदीक्षा ले ली, इसके लिए अफसोस है (द्रष्टव्यः—कुमारिल भट्ट अध्यास भाष्यपर्यन्त ही सम्यक् देख सके ऐसा इससे अवगत होता है। और वह उचित ही है। कारण दग्धशरीर होने से अधिक देखना उनके लिए सम्भव नहीं था। अन्यथा कम से कम चतुःसूत्री पर्यन्त की वात करते) ॥५५॥

श्रुतिप्रामाण्यममलं संतिष्ठापयिषुः पुरा ।
लोकवेदादिसंसिद्धमप्यहं न्यह्नुवीश्वरम् ॥ ५६ ॥

श्रुति प्रामाण्य को स्थिर करने के लिए मैंने प्रथम लोक वेद युक्ति सिद्ध भी परमेश्र का अपलाप कर एक महान् पाप किया ॥५६॥

किं चाहं यद्गुरोः सर्वं बौद्धतन्त्रमवागमम् ।
तमेवामर्दयं तेन द्वितीयं दोषमाप्नवम् ॥ ५७ ॥

फिर मैंने जिस गुरु से पूरा बौद्धशास्त्र पढ़ा उसी गुरु को बुरी तरह से शास्त्रार्थ में हरा कर दूसरा पाप भी किया ॥५७॥

असमर्थः पुरा जेतुमविज्ञाततदाशयः ।
तदीयशरणापन्नः सिद्धान्तानध्यगीष्यहम् ॥ ५८ ॥

बौद्धों का आशय बराबर न समझ सकने से उन्हें जीतना मेरे लिए शक्य नहीं हुआ, तब मैंने उनकी शरण में जाकर उनके सिद्धान्तों का अध्ययन किया ॥५८॥

वेदान् प्रादूदुषत्सोऽपि कदाचन कुशाग्रधीः ।
तथागतस्तदाक्षिभ्यामभ्यपप्तत् किलाश्रु मे ॥ ५९ ॥

एक समय कुशाग्र वुद्धि तथागत ने वेदों का खण्डन करना शुरू किया। तब मेरी आँखों से आँसू गिर पड़ा ॥५९॥

तदन्ये वीक्ष्य मां श्रौतं प्रति शङ्कितचेतसः ।
अहिंसावादिनोऽप्युच्चैरुच्चाटयितुमाययुः ॥ ६० ॥

दूसरे शिष्यों ने जब यह देखा तो उन को मेरे प्रति यह शंका हो गयी कि यह श्रुतियों का भक्त है। ऊँचे अहिंसावादी होते हुए भी उन्होंने मेरा उच्चाटन करने का निश्चय किया ॥६०॥

अपातयन्नुच्चतरात्सौधाग्रान्मामर्षणा: ।
यदि वेदा: प्रमाणं स्युर्मां रक्षेयुस्तदाब्रवम् ॥
यदिशब्दं प्रवदतो हृदि संशयसूचकम् ।
व्यनङ्क्षीदेकचक्षुर्मे रक्षितेऽपि कलेवरे ॥
ततोऽपेत्य कथंचिच्च तन्मतं सममर्दयम् ।
निराकृता: समे बौद्धा राजसाहाय्यतो मया ॥ ६१ ॥

मैं किसी प्रकार वहाँ से बच निकला। और उनके मत का खूब मर्दन किया। फिर राजसहाय पाकर सारे बौद्धों का सफाया किया ॥६१॥

(द्रष्टव्य:—"ततोऽपेत्य" इस श्लोक से पूर्व में "अपातयत्" इत्यादि दो श्लोक माधवीयशंकरदिग्विजयानुसार लिखे गये हैं। परन्तु प्रथम सर्ग में पहाड़ पर से कुमारिल के कूदने का वृत्तान्त आता है। और वहाँ भी वेदप्रामाण्य के आधार पर वच निकलते हैं। और पहाड़ से कूदने पर आँख फूटी ऐसी किंवदन्ती प्रसिद्ध है। ऐसी स्थिति में पूर्वापर सङ्गति नहीं बैठती। कुमारिल एकाक्षि होकर राजसभा में आए ऐसी कोई सूचना भी पूर्व में प्राप्त नहीं है। अत: दो श्लोकों की संख्या यहाँ पर नहीं दी गयी। वस्तुत: आधुनिक मस्तिष्क से विचार करें तो यहाँ का प्रसङ्ग यथार्थ प्रतीत होता है। कारण एक यह कि प्रयाग या उसके आस पास में कोई ऐसा सीधा खड़ा पहाड़ है नहीं जहाँ से कूद कर जमीन पर सीधे आ सके। दूसरा हनुमान् जी के समान दूर तक छलांग मारी यह भी दिमाग में बात नहीं जँचती। और यहाँ का प्रसङ्ग तो वड़ा सुगम है। अहिंसावादी होने से वे यदि शस्त्र से मार डालते हैं तो बदनामी होना निश्चित था। अत: लोगों को यह दिखाने के लिए कि अपने आप गिर गये—सौधाग्र से धक्का देकर नीचे गिराया। आज कल भी ऐसी अनेक घटनायें होती हैं कि बच्चे ऊपर मकान से गिर पड़ते हैं फिर भी ईश्वर की कृपा से वच निकलते हैं। इस प्रकार यहीं की घटना अधिक सङ्गत होने पर भी श्रद्धालुओं के लिए पूर्व घटना भी सुज्ञेय होने से और वहाँ के पूरे प्रकरण को असङ्गत कहने की अपेक्षा यहाँ के दो श्लोकों को हटाने मात्र से सङ्गति बैठ जाने से यहाँ के दो श्लोकों को ही संख्या विना लिख दिया। यदि पाठकों को दोनों प्रसङ्ग जँचते हों तो दोनों को ग्रहण करने में भी हमें इतराज नहीं है। उभयसङ्गत्यर्थं आवश्यक पाठान्तर तथा प्रक्षेपरूपेण स्वीकरणीय अंश को प्रथम सर्ग में भी हमने दिखाया है। द्र. १-४६ और १-४९ की हिन्दी व्याख्या) ॥६१॥

एकाक्षरप्रदातारं प्रतिचक्षीत यो गुरुम् ।
नरकं यात्यसौ किं नु सर्वसिद्धान्तदायिनम् ।। ६२ ।।

एक अक्षर को भी देने वाले गुरु का प्रत्याख्यान कर मनुष्य नरक में जाता है। फिर सर्वसिद्धान्तदायी गुरु का प्रत्याख्यान करने वालों की बात ही क्या ।।६२।।

प्रागेवाद्रक्ष्यत भवान्नाचरिष्यमिदं व्रतम् ।
भवद्दृष्टया नष्टपापः किन्त्वद्यैषा वृथैव गोः ।। ६३ ।।

यदि आप पहले ही मिलते तो मैं यह व्रत धारण न करता। आप के दर्शन से नष्टपाप होता। परन्तु अब यह सब बात व्यर्थ ही है ।।६३।।

वार्त्तिकं शाबरे भाष्येऽरचयं तद्वदेव हि ।
भवद्भाष्ये विधातुं मे वाञ्छा जातापि निष्फला ।। ६४ ।।

शावरभाष्य पर मैंने वार्त्तिकरचना की। आप के भाष्य पर भी वार्त्तिक बनाने की इच्छा हो रही थी, परन्तु वह इच्छा अब निष्फल ही है ।।६४।।

मैवं वद कथं पापं त्वयि धर्माभिरक्षणे ।
उज्जीवयाम्यहं सद्यः करकाम्बूक्षणात्क्षणात् ।। ६५ ।।

आचार्य :—आप धर्मरक्षक हैं। आप में भला कैसा पाप। शरीर को तो मैं कमण्डलुजल के प्रोक्षण से ही क्षण में ठीक किए देता हूं ।।६५।।

आचार्यवर्यवचनं श्रुत्वा भट्टोऽगिरद् गिरम् ।
अपि शुद्धं प्रभो लोकविरुद्धं युज्यते न मे ।। ६६ ।।

आचार्य का वचन सुन कर भट्ट जी ने कहा भगवन् ! शुद्ध होने पर भी लोकविरुद्ध कार्य मेरे लिए युक्त नहीं है ।।६६।।

शक्तोऽस्यशङ्कं निष्पङ्कं कर्त्तुं दातुं च जीवितम् ।
किन्त्वहं जननिन्द्यः स्यामारब्धं कार्यमेव मे ।। ६७ ।।

आप मुझे निष्पाप बनाने में समर्थ हैं। जीवन देने में भी शक्त हैं। फिर भी मैं लोकनिन्द्य होऊँगा। व्रतपूर्वक प्रारम्भ किए कर्म को पूरा करना हो चाहिए ।।६७।।

धन्योऽस्म्यसारसंसारपङ्कमग्नोऽपि सांप्रतम् ।
भवद्दर्शनसंगत्या पूतोऽस्म्यखिलपातकात् ॥ ६८ ॥

असारसंसारपङ्कमग्न होने पर भी मैं आप के दर्शन और संगति से इस समय धन्य हूँ, समस्त पापों से पवित्र हो रहा हूँ ॥६८॥

आदिश्य तारकं मन्त्रं तारयेथा जगत्प्रभो ।
मण्डनो मम शिष्यस्तु कर्त्तव्यं साधयिष्यति ॥ ६९ ॥

आप मुझे तारक मन्त्र का उपदेश कर मेरा उद्धार करें। कर्तव्य कार्य (वार्त्तिकनिर्माणादि) मेरा शिष्य मण्डन पूरा करेगा ॥६९॥

मुहूर्त्तं भवता भाव्यमिह यावत्त्यजाम्यसून् ।
इति ब्रुवन्तं तं ब्रह्म दिदेश भवदेशिकः ॥ ७० ॥

आप मूहूर्त यहीं पर रहें जब तक मैं अपने प्राणों को छोड़ूँ। इस प्रकार कहते हुए कुमारिल भट्ट को आचार्य ने तारक ब्रह्म (ओंकार) का उपदेश किया ॥७०॥

गिरं स्वामुपसंहृत्य वीक्षमाणश्च देशिकम् ।
सत्ये प्रशमितस्वान्तः प्रतस्थे धाम वैष्णवम् ॥ ७१ ॥

अपनी वाणी का उपसंहार कर आचार्य का दर्शन करते-करते ही सत्य में अपने मन को कुमारिल भट्ट ने प्रशान्त किया और व्यापक परमधाम की ओर प्रस्थान किया ॥७१॥

उद्गच्छन् पथि सपदि स्वकं स्वरूपं
कौमारं शिखिवरवाहनं षडास्यम् ।
सन्दर्श्य क्षणमिव स क्षणप्रभाभं
धाम स्वं परमभिराममाससाद ॥ ७२ ॥

शरीर छोड़कर ऊपर की ओर उठते हुए मार्ग में अपना मयूर वाहन षडानन कार्त्तिक स्वामी का रूप क्षणभर के लिए बिजली के समान दिखाकर नित्यानन्दरसस्वरूप अपने परमधाम को वे प्राप्त हो गये ॥७२॥

शंकराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
सप्तमो व्यासभट्टाभ्यां संवादो यत्र सोऽगमत् ॥ ७ ॥

## अथाष्टमः सर्गः

प्रतस्थे भाष्यकृद्रेवातीरे माहिष्मतीं पुरीम् ।
जलहारीः स पप्रच्छ मण्डनौको जगद्गुरुः ।। १ ।।

भाष्यकार ने प्रयाग से रेवातीर स्थित माहिष्मती पुरी की ओर प्रस्थान किया। रास्ते में पनिहारिनों से आचार्य ने मण्डन का घर पूछा ॥१॥

ता दिव्यवपुषं दृष्ट्वा पुरुषं हृष्टमानसाः ।
देशिकेन्द्रं जगुर्नार्यो जलाहारनिपान्विताः ।। २ ।।

पानी का घड़ा लिए हुए वे नारियां दिव्य पुरुष आचार्य को देख कर प्रसन्न हुई और बोलने लगीं ॥२॥

स्वतः प्रमाणं परतः प्रमाणमिति कीरवाक् ।
यत्र प्रवर्त्तते द्वारे तन्मण्डननिकेतनम् ।। ३ ।।

प्रमाण स्वतः है, प्रमाण परतः है यह शास्त्रार्थ जिस के घर द्वार पर तोते करते हों वह मण्डन का घर है ॥३॥

फलदं कर्म फलदः परमात्मेति कीरगीः ।
यत्र प्रवर्त्तते द्वारे तन्मण्डननिकेतनम् ।। ४ ।।

फलदाता कर्म है, फलदाता परमेश्वर है ऐसा शास्त्रार्थ जिस घर के द्वार पर तोते करते हों वही मण्डन का घर है ॥४॥

ध्रुवं जगदिदं नेदं ध्रुवमित्यपि कीरगीः ।
यत्र प्रवर्त्तते द्वारे तन्मण्डननिकेतनम् ।। ५ ।।

जगत् सत्य है, जगत् असत्य है ऐसा शास्त्रार्थ जिस घर के द्वार पर तोते करते हों वह मण्डन का घर है ॥५॥

पिहितद्वारमालोक्य दुर्वेशं वेश्म देशिकः ।
योगिराड् व्योममार्गेण गेहस्यान्तरवातरत् ।। ६ ।।

मण्डन के घर के पास पहुँचे तो दरवाजे अन्दर से बन्द पाये। अन्दर जाना कठिन देख कर योगबल से आचार्य ने आकाशमार्ग से घर के अन्दर प्रवेश किया ॥६॥

व्यासं च जैमिनिं चैव समाहूय तपोबलात् ।
श्राद्धे पादौ नेनिजानमपश्यन्मण्डनं गुरुः ।। ७ ।।

तपोबल से व्यास और जैमिनि को बुला कर श्राद्ध में उनके पाँव धोते हुए मण्डन को आचार्य ने देखा। [द्रष्टव्यः—व्यास की चिरजीविता तत्र-तत्र प्रसिद्ध है। जैमिनि के विषय में संभवतः जैमिनीय ब्राह्मण में प्रसिद्ध जैमिनि ही यहाँ दिग्विजयकार के अभिप्रेत होंगे। गवेषक तो उस समय के व्यास गद्दी पर विराजमान व्यास एवं कर्मकाण्डाचार्य यहाँ अभिप्रेत मानते हैं] ॥७॥

**[1]अभिनन्दितमप्येव मुनिभ्यां वीक्ष्य तं यतिम्।**
**कुपितोऽभूत् कुतः श्राद्ध-काले यतिरुपागतः ॥ ८ ॥**

व्यास तथा जैमिनि इन दोनों ने संन्यासी देखकर आचार्य का अभिनन्दन किया। उसे देख कर भी मण्डन कुपित हो गया कि श्राद्ध के समय यह संन्यासी कहां से आ गया ॥८॥

**दूषयन्तं क्रूरदृशा व्यासः प्रोवाच मण्डनम्।**
**मा दूषय यतिं त्यक्त-सर्वैषणमनिन्दितम् ॥ ९ ॥**

---

१. अभिनन्दितमप्येष मुनिभ्यां वीक्ष्य तं यतिम्।
कुपितोऽभूत्तयोस्तत्र वार्त्तैवं समवर्त्तत ॥ १ ॥
कुतो मुण्डचागलात्, पन्थाः पृच्छ्यते पृष्ट आह किम्।
पन्थाः, पीता किमु सुरा मैवं श्वेता यतः स्मर ॥ २ ॥
किं त्वं जानासि तद्वर्णमहं वर्णं भवान् रसम्।
मत्तवद्भाषसे सत्यं मत्तस्य तव दृष्टितः ॥ ३ ॥
कन्थां वहसि दुर्बुद्धे गर्दभेनापि दुर्वहाम्।
कन्थां वहामि दुर्बुद्धे तव पित्रापि दुर्वहाम् ॥ ४ ॥
त्यक्त्वा पाणिगृहीतीं स्वामशक्त्या परिरक्षणे।
शिष्यपुस्तकभारेच्छोर्व्याख्याता ब्रह्मनिष्ठता ॥ ५ ॥
गुरुशुश्रूषणालस्यात्समावर्त्य गुरोः कुलात्।
स्त्रियः शुश्रूषमाणस्य व्याख्याता कर्मनिष्ठता ॥ ६ ॥
वीरहत्यामवाप्तोऽसि वह्नीनुद्वास्य यत्नतः।
आत्महत्यामवाप्तस्त्वमविदित्वा परं पदम् ॥ ७ ॥
दौवारिकान् वञ्चयित्वा कथं स्तेनवदागतः।
भिक्षुभ्योऽन्नमदत्वा त्वं स्तेनवद् भोक्ष्यसे कथम् ॥ ८ ॥
इत्थं प्रवदतोः प्राह व्यासो मध्ये हि मण्डनम्।
मा दूषय यतिं त्यक्तसर्वैषणमनिन्दितम् ॥ ९ ॥
(माधवीयशंकरदिग्विजयानुसार यह पूर्व मुद्रित पाठ है।)

मण्डन क्रूर दृष्टि से ( गुस्से से ) संन्यासी ( आचार्य ) को देख रहा था मानो ( अपशकुन बता रहा था ) तव व्यास जी ने कहा हे मण्डन! सर्वैषणात्यागी संन्यासी दोष रहित होते हैं, उन्हें दूषित मत करो ॥९॥

अभ्यागतो यतिर्नाम विष्णुरेव न संशयः ।
निमन्त्रय परं धर्ममनुस्मृत्य यतीश्वरम् ॥ १० ॥

अभ्यागत संन्यासी साक्षाद् विष्णु ही हैं, इसमें संशय नहीं हैं। गृहस्थों का परमधर्म समझकर यतीश्वर को निमन्त्रण दो ॥१०॥

ससंभ्रममुपस्पृश्य व्यासाज्ञप्तः स मण्डनः ।
भैक्ष्याय धर्मविद्वर्यो न्यमन्त्रयत देशिकम् ॥ ११ ॥

यह सुनते ही संभ्रम के साथ धर्मवेत्ता मंडन ने आचमन कर आचार्य को भिक्षार्थ निमन्त्रण दिया ॥११॥

विवादभैक्ष्यमिच्छामि सर्वत्रान्नं न दुर्लभम् ।
तथैवास्तु परं साक्ष्यं कस्य स्यात् कः पणो भवेत् ॥ १२ ॥

आचार्य ने कहा—अन्न की भिक्षा सर्वत्र सुलभ है। शास्त्रार्थ की भिक्षा मैं चाहता हूँ। मण्डन ने कहा—ठीक है, परन्तु साक्षी कौन होगा ? और शर्त्त क्या रहेगी ॥१२॥

तत्राहतुर्मुनिवरौ साक्षिण्युभयभारती ।
भवेदिति तथैवास्त्वित्याह हर्षेण देशिकः ॥ १३ ॥

दोनों मुनियों ने कहा साक्षी तो उभयभारती हो सकती है। आचार्य ने सहर्ष उसे स्वीकार किया ॥१३॥

पणोऽयं स्यात्पराजेता विजेतुः शिष्यतां व्रजेत् ।
स्वमाश्रमं परित्यज्य विजेत्राश्रममाप्नुयात् ॥ १४ ॥

शर्त्त यह रहेगी कि पराजयी विजयी का शिष्य बने अपना आश्रम छोड़कर विजेता का आश्रय स्वीकार करे ॥१४॥

स्वीकृत्य समयं सर्वं मण्डनः पण्डिताग्रणीः ।
श्वस्तनाद् भविता नित्यं शास्त्रचर्चेति संजगौ ॥ १५ ॥

समस्त शर्त्तों को स्वीकार कर पण्डितवर मण्डन ने कहा कि कल से नित्य शास्त्रार्थ हुआ करेगा ॥१५॥

तथेति देशिको रात्रिं रेवातीरे शिवालये ।
अत्यगादपरेद्युश्च यथाकालमुपस्थितः ॥ १६ ॥

ठीक, कहकर आचार्य भी उस रोज रात रेवातीर पर शिवालय में बिताकर दूसरे दिन ठीक समय पर उपस्थित हुए ॥१६॥

साक्ष्याय गदिता माले न्यधादुभयभारती ।
तत्कण्ठयोर्म्लानमालभग्नत्वं प्रतिजानती ॥ १७ ॥

साक्षी होने के लिये कहने पर उभयभारती ने दोनों के गले में यह प्रतीज्ञा करती हुई एक एक हार डाला कि जिसकी माला सूखेगी उसकी पराजय है ॥१७॥

गृहकार्याणि चक्रे सा भैक्ष्यभोजनहेतवे ।
उभयोर्वादिनोर्देवी सत्यधर्मव्यवस्थिता ॥ १८ ॥

उभयभारती भिक्षा भोजनादि के लिये गृह कार्य करती रही । वह सत्य-धर्म निष्ठावाली थी ॥१८॥

पक्षश्च प्रतिपक्षश्च सम्मुखाभ्यां यथामतम् ।
द्वाभ्यां परिगृहीतं च विचारायादितः स्फुटम् ॥ १९ ॥

दोनों ने एक दूसरे के सामने स्वमतानुसार विचारार्थ पक्ष और प्रति-पक्ष का ग्रहण किया ॥१९॥

ब्रह्मैकं परमार्थसच्चिदमलं विश्वप्रपञ्चात्मना
शुक्ती रूप्यपरात्मनेव बहलाज्ञानावृतं भासते ।
तज्ज्ञानान्निखिलप्रपञ्चनिलया स्वात्मव्यवस्था परं
निर्वाणं जनिमुक्तमभ्युपगतं मानं श्रुतेर्मस्तकम् ॥ २० ॥

ब्रह्म ही एक परमार्थ सत्य है । वह चिद्रूप है । अज्ञान मल से रहित है । अज्ञानावृत होकर समस्त प्रपञ्च के रूप में वही भासित होता है । जैसे शुक्ति चांदी के रूप में प्रतीत होती है । ब्रह्म का ज्ञान होने पर सारा विश्व विलीन होता है आत्मा अपने स्वरूप में स्थित होता है । यही परम निर्वाण है जिसके वाद पुनः जन्म नहीं होता । इसमें प्रमाण वेदान्त है ॥२०॥

इति प्रतिज्ञामगदीच्छंकरो लोकशंकरः ।
विश्वरूपस्तदा स्वीयां प्रतिज्ञामाह कर्मठः ॥ २१ ॥

इस प्रकार आचार्य शंकर ने अपनी प्रतिज्ञा की। तब विश्वरूप ने अपनी प्रतिज्ञा सुनायी ॥२१॥

**वेदान्ता न प्रमाणं चितिवपुषि पदे तत्र संगत्ययोगात् ।**
**पूर्वो भागः प्रमाणं पदचयगमिते कार्यवस्तुन्यशेषे**
**शब्दानां कार्यमात्रं प्रति समधिगता शक्तिरभ्युन्नतानां ।**
**कर्मभ्यो मुक्तिरिष्टा तदिह तनुभृतामाऽऽयुषः स्यात्समाप्तेः ॥२२**

वेदान्त चिद्रूप परमात्मा में प्रमाण नहीं है। कारण सिद्धवस्तु में शक्तिग्रह ही संभव नहीं है। पदसमुदाय प्रतिपाद्य कार्य वस्तु में पूर्वकाण्ड प्रमाण है। क्योंकि उत्तम वृद्ध प्रेरित मध्यमवृद्ध की प्रवृत्ति से अनुमित शब्दशक्ति कार्यमात्र के ही प्रति अवगत होती है। मुक्ति कर्म से ही होती है। समस्त आयु कर्म करते रहने से ही मोक्ष प्राप्त होता है ॥२२॥

**मध्याह्ने शंकरं प्राह भिक्षार्थमुपगच्छतु ।**
**भारती मण्डनं प्राह भोजनायोपगच्छतु ॥ २३ ॥**

मध्याह्न समय में भारती ने आचार्य को कहा—भिक्षा के लिए आइये। और मण्डन को कहा भोजन के लिये चलिये ॥२३॥

**न स्वेदकम्पगगनालोकनक्रोधवाक्छलम् ।**
**उभयोर्वदतोरासीच्छान्तगम्भीररूपिणोः ॥ २४ ॥**

बोलते समय शंकर या मंडन का न पसीना निकलता था, न कंपन होता था, न आकाशवीक्षण होता था, न क्रोध आता था और न छलवाणी का प्रयोग होता था। दोनों शान्त तथा गंभीर मुद्रा में थे ॥२४॥

**दिने दिने शास्त्रचर्चाप्रकर्षः समवर्धत ।**
**देवाः श्रोतुमुपायाता गगने प्रचकाशिरे ॥ २५ ॥**

प्रतिदिन शास्त्रचर्चा प्रकृष्ट होती गयी। सुनने के लिए आये देवताओं से गगन शोभायमान होने लगा ॥२५॥

**पण्डिता मुनयश्चैव कौतूहलसमन्विताः ।**
**शास्त्रनिश्चयजिज्ञासां पुरस्कृत्योपसंगताः ॥ २६ ॥**

बड़े बड़े पण्डित एवं ऋषि मुनि कुतूहलता के साथ शास्त्रनिश्चय की जिज्ञासा से एकत्रित हो गये ॥२६॥

समक्षमेव विदुषां माण्डनं पक्षमक्षिपत् ।
दुरुद्धरवचस्तर्कश्रुतियुक्तिप्रमाणतः ॥ २७ ॥

विद्वानों के समक्ष आचार्य ने दुरुद्धर तर्क एवं श्रुतियुक्ति प्रमाण से मण्डन पक्ष का खण्डन किया ॥२७॥

जन्यस्य नित्यताऽयुक्ता क्षीयतेगीर्दुरुद्धरा ।
मर्त्यलोकं विशन्तीति स्मृतेर्मोक्षो न कर्मतः ॥ २८ ॥

कर्म से मोक्ष संभव नहीं है। क्योंकि जो जन्य होता है वह अनित्य होता है। "एवमेव पुण्यचितो लोकः क्षीयते" इस श्रुति का निराकरण असंभव है। "क्षीणे पुण्ये मर्त्यलोकं विशन्ति" यह स्मृति भी स्पष्ट है ॥२८॥

स्वपक्षं मथितं दृष्ट्वा परपक्षं मिमन्थिषुः ।
ऐक्यं खण्डयितुं प्राह मण्डनः परजीवयोः ॥ २९ ॥

अपना पक्ष उन्मथित देखकर मण्डन परपक्ष निराकरणार्थ जीवेश्वर एकता का निराकरण करने लगे ॥२९॥

निर्मूलमीशजीवैक्यं मैवं मानं श्रुतिर्भवेत् ।
तत्त्वमस्यादिवाक्यानि तदैक्यं संप्रचक्षते ॥ ३० ॥

मं०—ईश्वर और जीव की एकता निमूंल है—अप्रमाणिक है। आचार्य—जीवेश्वरैक्य में श्रुति प्रमाण है। तत्त्वमसि आदि महावाक्य दोनों की एकता का प्रतिपादन करते हैं ॥३०॥

तत्त्वमस्यादिशब्दाः स्युर्जपार्था हुंफडादिवत् ।
मैवमर्थप्रतीतौ न नैरर्थक्यमुपेयते ॥ ३१ ॥

मं०—तत्त्वमसि आदि वाक्य केवल जपार्थ है। जैसे हुँफट् इत्यादि। आ०—जहाँ अर्थ की प्रतीति होती है वहाँ निरर्थकता नहीं मानी जा सकती ॥३१॥

मखकर्त्तुः प्रशंसार्थो विधिशेषो भवत्वसौ ।
मैवं काण्डान्तरस्थत्वात्तच्छेषत्वाप्रसक्तितः ॥ ३२ ॥

मं०—यज्ञकर्त्ता की प्रशंसा के लिए यह विधिशेष है (यज्ञकर्ता ईश्वर है कहने पर प्रशंसा प्रतीत होती है) आ०—जिसकी प्रशंसा की जाती है उसी के प्रकरण में प्रशंसा होनी चाहिये। यज्ञ कर्मकाण्ड में है और यह ज्ञान-काण्ड है ॥३२॥

कर्मवृद्ध्यै भवेज्जीवे परदृष्टिविधायकः ।
नैवं लिङाद्यभावेन नोपास्तिर्विधिरत्र हि ॥ ३३ ॥

मं०—कर्म की वृद्धि के लिए उपनिषद् जीव में ईश्वरदृष्टिरूपी उपासना का विधान कर रही है। आ०—लिङ् लोट् आदि विधिप्रत्यय न होने से यह उपासनाविधि नहीं है ॥३३॥

सफलत्वाद्रात्रिसत्रन्यायात्कल्प्यो विधिर्भवेत् ।
नैवं जन्यस्य नाशित्वात्फलस्यानित्यता भवेत् ॥ ३४ ॥

मोक्ष रूपी फल से रात्रिसत्रन्यायेन विधिकल्पना कर लेनी चाहिए (अर्थात् फल साधन के विना संभव नहीं है। अतएव जहाँ फल लिखा हो वहाँ साधन-विधान का अनुमान होता है) आ०—विधि विषय साधन से उत्पन्न फल अनित्य होता है। और यहाँ मोक्षफल नित्य बताया है। अतएव साधन-जन्य यह फल नहीं है ॥३४॥

स्वर्गादिवद्भवेन्नाशि ततः किं विधिदूषणम् ।
नैवमावृत्तिशून्यत्वश्रुत्याघातप्रसङ्गतः ॥ ३५ ॥

मं०—स्वर्ग के समान मोक्ष को भी अनित्य मानने से क्या हानि है ? आ०—'न स पुनरावर्त्तते' इस श्रुति का विरोध होगा। वापिस संसार में नहीं आता इसका मतलव है—मोक्ष नित्य है ॥३५॥

तत्सादृश्यं ब्रवीत्वेतत्त्वमर्थे नैवमुच्यताम् ।
सिद्धं तद् ज्ञतया सर्वज्ञतया स्वविरुद्धगीः ॥ ३६ ॥

मं—ईश्वरसादृश्य जीव में है यह तत्त्वमसि का अर्थ है। आ०—चेतन के रूप में समान है यह सभी जानते हैं, उसे कहने की जरूरत नहीं। सर्वज्ञ के रूप में समानता स्वसिद्धान्तविरुद्ध है। अर्थात् मीमांसक जीव को सर्वज्ञ मानते ही नहीं ॥३६॥

नित्यत्वेन भवेत्साम्यमावृतं बोधयेच्छ्रुतिः ।
परत्वमावृतं कस्मान्न बोधयतु सा श्रुतिः ॥ ३७ ॥

मं०—नित्यत्वेन जीवात्मा और परमात्मा की समता है। नित्यत्व अज्ञानावृत होने से मैं मरता हूँ ऐसी भ्रान्ति होती है उसे दूर करने के लिए उसे तत्त्वमसि श्रुति अनावृत कर देती है। आ०—जब तत्त्वमसि से आपने आवृतनित्यत्व का प्राकट्य माना तो आवृतब्रह्मत्व का ही प्राकट्य क्यों नहीं मानते ? यथाश्रुतार्थ का त्याग क्यों करने लगे ? ॥३७॥

**त्वत्सादृश्यं तदर्थोऽस्तु जडसांख्यनिरासकम् ।**
**त्वं तदस्तीति वक्तव्यं न त्वसीति तदा श्रुतौ ॥ ३८ ॥**

मं—तत्त्वमसि का अर्थ करेंगे तत् त्वत्सदृशः। अर्थात् जगत्कारण तुम्हारे समान चेतन है। जड़ प्रकृति नहीं। इस प्रकार सांख्यमत निरास फल है! आ० —तव त्वं तदस्ति कहना चाहिये—'तुम्हारे समान वह है' ऐसा कहा जाता है 'तुम्हारे समान वह हो' ऐसा नहीं ॥३८॥

**ईशजीवभिदाध्यक्षविरोधान्न हि युज्यते ।**
**नैवमध्यक्षता नास्ति परस्मिन् खल्वतीन्द्रिये ॥ ३९ ॥**

जीव और ईश्वर का भेद प्रत्यक्ष सिद्ध है। प्रत्यक्ष विरोध होने से श्रुति अभेद कैसे वता सकेगी। आ०—ईश्वर अतीन्द्रिय है, अप्रत्यक्ष है, तव ईश्वर और जीव के भेद को आपने कैसे प्रत्यक्ष कर लिया ॥३९॥

**अपि चाणुर्विभुर्वा स्यादात्मा नावयवी ध्रुवम् ।**
**घटते न च संयोग एकदेशेऽथ वाखिले ॥ ४० ॥**

दूसरी बात—आत्मा को या तो अणु मानिये। या विभु। अवयवी तो वह है नहीं (क्योंकि अवयवी होने पर विनाशी होगा) उक्त दोनों ही पक्ष में ईश्वर के साथ चक्षुरादि संयोग सम्भव नहीं। अतएव प्रत्यक्ष भी असम्भव है॥ ४० ॥

**किं चाविद्यायुतादस्तु मायायुक्ताद् भिदेशितुः ।**
**न तेन साक्षिचैतन्ये भेदः शक्यो हि साधितुम् ॥ ४१ ॥**

अन्य वातः—जीव अविद्याविशिष्ट चैतन्य है घटाकाश मठाकाश के समान उनका भेद भले हो। लेकिन महाकाश के समान शुद्ध चैतन्य साक्षी तो एक ही है॥ ४१ ॥

**किं चापच्छेदनयतः प्रत्यक्षं दुर्बलं भवेत् ।**
**प्रवृत्तं प्रथमं तद्धि चरमेण प्रबाध्यते ॥ ४२ ॥**

और भी बातः—मीमांसा में अपच्छेद न्याय प्रसिद्ध है। उसका सारांश यही कि पूर्व प्रवृत्त को उत्तर प्रवृत्त वाधित करता है। क्योंकि उत्तर तो पूर्व को वाधने के लिये ही आता है। जैसे किसी को भ्रान्ति हुई कि सर्प को मैंने देखा। लेकिन वाद में महापुरुष ने बताया कि वह सर्प नहीं रस्सी है। यहाँ उत्तर प्रवृत्त वचन ही प्रबल है। वैसे ईश जीव का भेद है ऐसा

प्रत्यक्ष ने बताया। श्रुति ने कहा भेद नहीं है। यहाँ श्रुति ही प्रबल मानी जायेगी ॥ ४२ ॥

**भिन्नो नन्वीश्वराज्जीवो ह्यसार्वज्ञाद्घटादिवत्।**
**दृष्टान्ते लौकिको भेदः स चोरीक्रियते मया ॥ ४३ ॥**

मं०:—जीव सर्वज्ञ न होने से ईश्वर नहीं है, जैसा घट, इस प्रकार अनुमान या अर्थापत्ति से जीवेश्वर भेद सिद्ध होगा। आ०—ईश्वर और घट का भेद व्यावहारिक है। उतना भेद तो हम पहले ही कह आये ॥४३॥

**व्यावहारिकभेदोक्तेः श्रुतिसिद्धा भिदेति चेत्।**
**अफले भेदविज्ञाने तात्पर्यं हि कथं श्रुतेः ॥ ४४ ॥**

मं०:—'द्वा सुपर्णा' श्रुति में जीव और ईश्वर का भेद बताया है। आ०—भेदज्ञान तो अभी भी है। कोई फल इस भेद ज्ञान से मिलता नहीं और मिला नहीं, तब उसमें श्रुति का तात्पर्य ही नहीं हो सकता ॥४४॥

**अभेदज्ञानिनो मोक्षः फलं न तु भिदाविदः।**
**प्रत्यक्षादिप्रसिद्धानुवादमात्रमतः श्रुतौ ॥ ४५ ॥**

अभेदज्ञान से मोक्ष मिलता है। भेदज्ञान से नहीं। अतः द्वा सुपर्णा श्रुति में प्रत्यक्षसिद्ध भेद का अनुवाद मात्र है ॥४५॥

**पैङ्गिश्रुतौ बुद्धिमाह पिप्पलं सत्त्वमत्ति यत्।**
**अनश्नञ्जीवं इत्याह तयोर्भेदश्च युज्यते ॥ ४६ ॥**

और पैङ्गिश्रुति में द्वासुपर्णा श्रुति का तात्पर्य ऐसा बताया है कि बुद्धि और जीव दो हैं, उनमें बुद्धि ही सुखादि पिप्पल खाती है, जीव कुछ खाता नहीं। ऐसी स्थिति में जीव और बुद्धि में ही श्रुति ने भेद बताया। वह उचित ही है ॥४६॥

**जीवः सत्त्वं परात्मा च क्षेत्रज्ञः पैङ्गिदर्शितः।**
**मैवं तत्रत्यविस्पष्टप्रसङ्गेन विरोधतः ॥ ४७ ॥**

मं०—पैङ्गि श्रुति में सत्त्व और क्षेत्रज्ञ लिखा है। इतने से आप ने बुद्धि और जीव अर्थ कैसे लगाया? वहाँ सत्त्व का जीव और क्षेत्रज्ञ का परमात्मा अर्थ करेंगे। आ०—वहाँ का पूरा प्रसङ्ग देखिये। शब्दों को मरोड़ना नहीं पड़ेगा ॥४७॥

**स्वप्नं पश्यति येनेदं सत्त्वमित्याह पैङ्गिगीः।**
**उपद्रष्टा च शारीरः क्षेत्रज्ञ इति चाब्रवीत् ॥ ४८ ॥**

पैङ्गि श्रुति में कहा है जिससे यह स्वप्न देखता है वह सत्त्व है। अब कहिये स्वप्नप्रदर्शन में करण कौन ? और उपद्रष्टा क्षेत्रज्ञ को शरीर बताया शरीराभिमानी कौन ? स्पष्ट है कि वहाँ बुद्धि और जीव ही अर्थ है ॥४८॥

**शरीरेऽपि परोऽस्तीति शारीरः सोऽपि युज्यते ।**
**मैवं शरीरे गगनं न शारीरो निगद्यते ॥ ४९ ॥**

मं०—आप शरीर का शरीराभिमानी अर्थ क्यों करते हैं, शरीर में स्थित इतना अर्थ कीजिये। परमात्मा भी शरीर में है। आ०– शरीर में स्थित इतने अर्थ में यदि शारीर शब्द हो तो आकाश भी शरीर में है। उसको भी शारीर कहा जा सकेगा। परन्तु वैसा नहीं कहा जाता ॥४९॥

**ननु बुद्धिर्जडा भोक्ता चेतनः स्यान्न सा तथा ।**
**नादाहकमयःपिण्डं दाहकं स्याद्यथा तथा ॥ ५० ॥**

मं०—बुद्धि जड है। भोक्ता चेतन होता है। अतएव सत्त्व का अर्थ बुद्धि नहीं है। आ०—ऐसी बात नहीं है। लोहा दाहक नहीं होता, फिर भी (अग्नि-संनिधि से) दाहक होता है वैसी ही बात यहाँ भी है। अर्थात् चेतन सांनिध्य से जड बुद्धि में भोक्तृत्व आता है ॥५०॥

**ऋतं पिबन्तौ गीराह छायातपसमां भिदाम् ।**
**अपूर्वार्थत्वविरहाद् बाध्याभेदगिरा हि सा ॥ ५१॥**

मं०—ऋतं पिवन्तौ इस मन्त्र में छाया और धूप के समान ईश्वर और जीव में भेद बताया है। आ०—पूर्व ही कहा जा चुका है कि भेद श्रुति में कोई अपूर्व अर्थ नहीं रहता। क्योंकि भेद प्रत्यक्ष सिद्ध है। अतः ऋतं पिबन्तौ यह भी वाध्य से अभेद को ही बतलाती है। क्योंकि छाया आतप में व्यवधान से कल्पित है। उसी प्रकार जीवत्व परमात्मा में कल्पित है इसी में श्रुति का तात्पर्य है ॥५१॥

**प्रत्यक्षोपोद्बलनतो भेदगीः प्रबलेति चेत् ।**
**हन्तानुवादतां नीत्वा दुर्बला सा भवेद् बुध ॥ ५२ ॥**

मं०—भेदश्रुति प्रवल है। क्योंकि भेदप्रत्यक्ष टेका देकर उसे मजबूत करता है। आ०—भेदप्रत्यक्ष टेका देता है इसका अर्थ है कि श्रुति अनुवादमात्र है। यह तो वृद्धिमिच्छतो मूलमपि नष्टं हो गया। काष्ठबुद्ध्या नदी तरणार्थं ग्राहको पकड़ने के बराबर है ॥५२॥

**अन्वमोदत भङ्गं स्वपतेरुभयभारती ।**
**पुष्पवृष्टिरभूत् खाच्च शंकरे विजयं गते ।। ५३ ।।**

इस प्रकार शास्त्रार्थ में मण्डन की पराजय हो गयी । उभयभारती ने पराजय का समर्थन किया । आकाश से उस समय शंकर पर पुष्प वृष्टि हुई ।।५३।।

**म्लाना मण्डनकण्ठस्था माला भारत्युदीरिता ।**
**युवां भिक्षार्थमायातमित्याहोभयभारती ।। ५४ ।।**

उभयभारती की डाली हुई मालाओं में मण्डन के कण्ठ की माला सूख गयी । आज उभयभारती ने कहा- आप दोनों भिक्षा के लिये आइये (अर्थात् मण्डन परास्त होने से संन्यासी होना निश्चित हो गया । अतः भोजन शब्द के स्थान में भिक्षा शब्द का प्रयोग किया) ।।५४।।

**अथ शापादुपायातां धाम स्वं गन्तुमुद्यताम् ।**
**अरण्यदुर्गमन्त्रेण बबन्धात्रैव देशिकः ।। ५५ ।।**

इसके बाद शापकारण पृथिवी पर आयी सरस्वती शापमुक्त होकर निजधाम जाने के लिये तैयार हो गयी । आचार्य ने उन्हें अरण्यदुर्गमन्त्र से रोक दिया ।।५५।।

**उवाच च जगन्मातर्मदनुज्ञामनु त्वया ।**
**गन्तव्यमिति साप्याह तथास्त्विति मनस्विनी ।। ५६ ।।**

और कहा कि हे जगन्माता सरस्वती अब आप तभी जाए जब मैं छुट्टी दूँ । मनस्विनी सरस्वती ने भी स्वीकार किया ।।५६।।

**विनीय तं बुधवृषभं च मण्डनं**
**निरुध्य च प्रयततमां सरस्वतीम् ।**
**स कामपि व्यवृणुत पद्धतिं सतीं ।**
**समुद्धरन् सकलजगन्ति शंकरः ।। ५७ ।।**

बुधाग्रणी मण्डन को इस प्रकार स्वाधीन कर तथा पवित्रतम सरस्वती का निरोध कर सकल जगदुद्धारार्थ आचार्य शंकरभगवत्पाद ने एक महत्त्वपूर्ण मार्ग को खोला ।।५७।।

**शंकराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।**
**अष्टमः समगात् सर्गो विश्वरूपपराजयः ।। ८ ।।**



## अथ नवमः सर्गः

इत्थं पराजितोऽप्येव संशयाविष्टमानसः ।
पप्रच्छ देशिकं नम्रो जल्पादुपरतः सुधीः ॥ १ ॥

मण्डन यद्यपि पराजित हो गया था, फिर भी उनके मन में से संशय नहीं निकला। जल्प से उपरत होकर (विजयार्थ शास्त्रार्थ से उपरत होकेर जिज्ञासु भाव से) मण्डन ने आचार्य से पूछा ॥१॥

कथं कर्म जगौ शर्मकारणं जैमिनिः प्रभो ।
सर्वज्ञः स कथं चेशं फलदं नान्वमन्यत ॥ २ ॥

हे भगवन् ! महर्षि जैमिनि ने कर्म को मोक्षकारण कैसे कहा ? सर्वज्ञ होकर ईश्वर को फलदाता क्यों नहीं माना ॥२॥

शृणु प्राकृतकर्मभ्यो निवृत्त्यै कर्म वेदवाक् ।
विधत्ते स्वर्गदं साक्षात्पारम्पर्याच्च मोक्षदम् ॥ ३ ॥

आचार्य कहने लगे:—प्राकृत कर्मों से निवृत्त करने के लिये वेद वाणी ने कर्म का विधान किया, जो साक्षात् स्वर्ग को देने वाला है और परम्परया मोक्ष को ॥३॥

कर्मणा निर्मले चित्ते विवेकादिरुदीयते ।
श्रवणादेस्ततो ज्ञानं ज्ञानान्मुक्तिः प्रजायते ॥ ४ ॥

कर्म से चित्त निर्मल हो जाता है तो विवेकादि उत्पन्न होते हैं। तदनन्तर श्रवणादि से ज्ञान और ज्ञान से मोक्ष होता है ॥४॥

सदुपासनया चित्ते स्थिरे ब्रह्म स्फुटं स्फुरेत् ।
उपासनाकाण्डमपि मोक्षहेतुं ततो विदुः ॥ ५ ॥

उपासना से चित्त स्थिर होता है तो स्पष्टरूप से ब्रह्म का स्फुरण होता है। अतएव उपासना काण्ड को भी मोक्षहेतु बताया ॥५॥

मलिने चञ्चले वापि मुकुरे न मुखं स्फुरेत् ।
पटादिना प्रावृते च दोषत्रयमिदं विदुः ॥ ६ ॥

मलिन तथा चंचल दर्पणादि में मुख स्पष्ट नहीं दीखता। कपड़े आदि से आवृत होने पर भी वही बात है। अतएव ये तीन दोष माने गये ॥६॥

**कर्मणा मलनाशः स्याद् विक्षेपहृदुपासना।**
**ज्ञानादावरणापास्तिरिति सर्वं समञ्जसम् ॥ ७ ॥**

कर्म से मलका, उपासना से विक्षेप का और ज्ञान से आवरण का नाश होता है ॥७॥

**सिद्धं हि वस्त्वधिगमान्नैव तात्पर्यगोचरम्।**
**क्रियामसिद्धामाचष्टे श्रुतिस्तल्लौकिकस्थले ॥ ८ ॥**

सिद्ध वस्तु ज्ञात होने से तात्पर्यविषय नहीं होती। अतः लौकिकस्थल में श्रुति असिद्ध-अर्थात् साध्य क्रिया को ही कहती है ॥८॥

**परिनिष्ठितमप्येव ब्रह्म तात्पर्यगोचरम्।**
**अनन्यभानादज्ञातज्ञापनात्फलयुक्त्वतः ॥ ९ ॥**

ब्रह्म परिनिष्ठित (सिद्ध) होने पर भी श्रुतितात्पर्यविषय है। क्यों कि प्रमाणान्तर न होने से श्रुति ब्रह्म के बारे में अज्ञातार्थज्ञापक है। और सफल भी है। अनधिगत सफलार्थ प्रतिपादक वचन ही प्रमाण है ॥९॥

**यस्तु तर्कसमुन्नीत ईशो नैष फलप्रदः।**
**यश्चौपनिषदो नायं पुरुषस्तर्कगोचरः ॥ १० ॥**

जो तर्कानुमित ईश्वर है वह फलप्रद नहीं है। और जो फलप्रद औपनिषद पुरुष है वह तर्क गोचर नहीं है ॥१०॥

**तार्किकैस्तर्कितं हीशं न्यषिध्यज्जैमिनिर्मुनिः।**
**तस्माज्जैमिनिसिद्धान्तोऽविरुद्धः श्रुतिमस्तकैः ॥ ११ ॥**

तार्किकों ने जिस को तर्क से सिद्ध किया वह ईश्वर कर्मफलदाता नहीं, यह जैमिनि ने बताया। अतएव जैमिनिसिद्धान्त का वेदान्त से कोई विरोध नहीं है ॥११॥

**अयमेवाशयः किं स्विदन्यो वा जैमिनेर्मुनेः।**
**इति तं संशयापन्नो मुनिं सस्मार मण्डनः ॥ १२ ॥**

जैमिनि मुनि का यही आशय है या अन्य, इस प्रकार संशय होने से मण्डन ने जैमिनि का स्मरण किया ॥१२॥

तदा प्रत्यक्षमागत्य ध्याने तं प्राह जैमिनिः ।
मा संशयं भाष्यकृति कृथाः सत्यव्यवस्थिते ॥ १३ ॥

उस समय मण्डन के ध्यान में जैमिनि मुनि प्रत्यक्ष आकर बोले कि सत्यनिष्ठ भाष्यकार में संशय न करो ॥१३॥

भगवान् शंकरः साक्षादवतीर्णोऽशतो भुवि ।
सत्यादौ कपिलो दत्तो व्यासश्चैव यथाऽभवद् ॥ १४ ॥

साक्षात् शंकर गगवान् ये भूतल में अंशतः अवतीर्ण हुए हैं। जैसे सत्य, त्रेता और द्वापर में कपिल, दत्तात्रेय और व्यास के रूप में भगवान् अवतीर्ण हुए ॥१४॥

इत्युक्त्वान्तर्दध ऋषिः प्रतिनन्द्य स शंकरम् ।
मण्डनश्चास्तवीद् भक्त्या शंकरं हृतसंशयः ॥ १५ ॥

इतना कह कर महर्षि जैमिनि आचार्य का अभिनन्दन कर अन्तर्धान हो गये। मण्डन भी भक्ति भाव से आचार्य की स्तुति करने लगे ॥१५॥

विदितोऽद्य भवान् साक्षादुपात्तवपुरीश्वरः ।
अज्ञानान्मे प्रलपितं क्षमस्व करुणानिधे ॥ १६ ॥

अब मुझे ज्ञात हो गया कि आप साक्षात् मानवशरीरधारी शंकर भगवान हैं। आप दयानिधान हैं। अज्ञान से मैंने जो भी प्रलाप किया उसे आप क्षमा करें ॥१६॥

यत्राद्वैतपदे सर्वे मुमुहुः कपिलादयः ।
मादृशां पुनरज्ञानां विज्ञाने तत्र का गतिः ॥ १७ ॥

जिस अद्वैततत्त्व के बारे में कपिलादि महर्षि भी मूढ़ हो गये उस विज्ञान घनतत्त्व में मेरे जैसे अज्ञानियों की क्या गति ॥१७॥

अनन्तपूर्वपुण्यौघविपाकं मेऽवलोकये ।
यद् भवान् करुणासिन्धुरुद्धर्त्ता मेऽक्षिगोचरः ॥ १८ ॥

पूर्व संचित अनन्त पुण्य का ही यह परिणाम है कि आप दयासागर हमारे अक्षिगोचर हुए ॥१८॥

संसारदावदहनदग्धान्मुग्धान् हि मादृशान् ।
उद्धर्त्तुमुपयातस्य करुणासिन्धुता तव ॥ १९ ॥

संसारदावानलदग्ध अथ च मूढ़ मेरे जैसों का उद्धार करने आप स्वयं आये। यही तो आप की करुणासागरता है ॥१९॥

तदहं सकलं दारद्रविणाभिजनादिकम्।
विहाय शरणं यामि गुरोश्चरणपङ्कजम् ॥ २० ॥

अब मैं दारधनादि सब छोड़ कर गुरु चरण की शरण में आ गया हूँ ॥२०॥

अथाब्रवीदुपागत्य तरसोभयभारती।
आचार्य शृणु वाचं मे समयस्यानुसारिणीम् ॥ २१ ॥

उस समय उभयभारती आकर कहने लगी कि हे आचार्य! समयानुरूप मेरा भी वचन सुनें ॥२१॥

अजैषीन्मत्पतिं किन्तु जितोऽप्यजित एव सः।
यावद्विजेष्यसे नो मां तदर्धाङ्गवपुर्धराम् ॥ २२ ॥

यद्यपि आप ने मेरे पति को जीता, फिर भी जीत पूरी नहीं मानी जा सकती, जब तक उनकी अर्धाङ्गिनी मुझे नहीं हरायेंगे ॥२२॥

न योषिद्भिः कथां जातु कथयन्ति यशस्विनः।
तदस्थाने प्रार्थनेति मा मंस्था हेतुसत्त्वतः ॥ २३ ॥

स्त्रियों के साथ यशस्वी लोग शास्त्रार्थ नहीं करते, अतः यह प्रार्थना अनुचित है ऐसा न कहें। क्यों कि हेतु है ॥२३॥

कथामकथयद् गार्ग्या याज्ञवल्क्यः पुरा न किम्।
राजा सुलभया सार्धं न हि किं ते यशस्विनः ॥ २४ ॥

गार्गी के साथ याज्ञवल्क्य ने, सुलभा के साथ राजा जनक ने शास्त्र चर्चा की तो क्या वे यशस्वी नहीं रहे ॥२४॥

इत्याकर्ण्य वचस्तस्याः शंकरः श्रुतिसंमताम्।[1]
स्वीचकार कथां कर्त्तुं तया पण्डितसंसदि ॥ २५ ॥

उभयभारती का श्रुतिसंमत वचन सुनकर आचार्य ने पण्डित सभा में उनसे शास्त्रार्थ करना स्वीकार किया ॥२५॥

---

१. श्रुतिः सत्या न वा नाद्यो द्वैतभावप्रसङ्गतः।
असत्यत्वे कथंकारं प्रमाणं प्रणिभण्यते ॥ १ ॥

**तयोरश्रान्तमवृतदृते नियमकालतः ।**
**वादोऽतिगहनो यत्राहानि सप्तदशात्ययन् ॥ २६ ॥**

नियम समय को छोड़कर उनका शास्त्रार्थ निरन्तर चलता रहा। सत्रह दिन इस प्रकार वीत गये ॥ २६ ॥

**शास्त्रेष्वजय्यमालोक्य कामे पप्रच्छ शारदा ।**
**कामागमानभिज्ञोऽसौ बाल्ये संन्यसनादिति ॥ २७ ॥**
**कलाः कियत्यः कामस्य किंरूपाः किंपदाश्रिताः ।**
**स्थितिः स्त्रीपुंसयोः कीदृक् प्रसङ्गादित्यचोदयत् ॥ २८ ॥**

उभयभारती ने अनुभव किया कि शास्त्रों में आचार्य को जीतना असंभव है। तब उन्होंने काम विषय में प्रश्न किया। क्योंकि उनको मालूम था कि वाल्य में ही संन्यासी हो जाने से इस विषय में इनको अभिज्ञता

---

मैवं स्वरूपतोऽसत्या-प्यर्थतः सत्यरूपिणी ।
स्वप्नश्रुतं स्वरूपाऽस-दपि सत्यार्थकं यथा ॥ २ ॥
स्वप्नश्रुतार्थो मिथ्यैव स्वप्ने यो वुध्यते नृभिः ।
प्रवोधे सत्यशब्दस्य स्मरणात् सत्यधीर्भवेत् ॥ ३ ॥
मैवं न स्मर्यते सत्यः शब्दो जाग्रति केनचित् ।
स्वाप्नं वाक्यमनुस्मृत्य कुर्याच्छाब्दमतिं जनः ॥ ४ ॥
किं च लिप्यात्मकैः शब्दैर्मिथ्याभूतैर्मतिर्मता ।
मिथ्यागणनया सत्यगणनोत्तरमिष्यते ॥ ५ ॥
स्वप्नदृष्टा योषिदादिर्मिथ्याभूतोऽपि सूचकः ।
मिथ्यासर्पेण च भयं प्रत्यक्षमुपलभ्यते ॥ ६ ॥
अत्र वेदा अवेदाः स्यु-रिति वेदवचः स्वयम् ।
अद्वैते सति वेदादि-मिथ्यात्वं प्रव्रवीति च ॥ ७ ॥
ननु सत्यमसत्यं वा मिथ्यात्वमुभयत्र च ।
द्वैतसत्यत्वसंप्राप्तेः प्रमाणं श्रुतयः कथम् ॥ ८ ॥
उच्यते द्वैतशून्यत्वं द्वैतमिथ्यात्वशब्दितम् ।
केवलब्रह्मरूपत्वात् सत्यमेव तदिष्यते ॥ ९ ॥
अन्यथा सर्पमिथ्यात्वं सत्यं मिथ्योरगे कथम् ।
न मरीच्युदके सत्या वीचिः केनाप्युपेयते ॥ १० ॥

नहीं होगी ॥ प्रश्न—काम की कितनी कलायें हैं, उनका स्वरूप क्या, विभावादि क्या, स्त्री और पुरुष की स्थिति कैसी होती है। प्रसङ्ग खड़ा कर इन प्रश्नों को उभयभारती ने पूछा ॥ [ द्रष्टव्यः—ज्ञान से मुक्ति होती है या कर्म से यह मूल प्रश्न था। और शास्त्रार्थ में ऐसा नियम है कि प्रसंगान्तर उठाकर निग्रह नहीं किया जा सकता। समयवन्ध विप्रतिपत्ति आदि का यही प्रयोजन माना गया है। अत एव कामविषयक प्रश्न का उठाना और उसका समाधान देना दोनों ही प्रकृत जय-पराजय में प्रयोजक नहीं हो सकते। तव यह प्रश्न उठता है कि तव क्या यहाँ का परकाय प्रवेश-पर्यन्त अंश कल्पनामात्र है या प्रक्षिप्त है कैसा ? उत्तर यह है कि अत्यन्त प्रसिद्ध इस घटना को कल्पनामात्र कहना उचित नहीं है। वस्तुस्थिति यह है कि उभयभारती सरस्वती का अवतार थी ही। उन्होंने भविष्य को देखा कि आचार्य आगे सर्वज्ञपीठ पर आरूढ़ होने जा रहे हैं। परन्तु उस समय कामशास्त्रानभिज्ञ होने पर पीठारोहण में अयोग्य होंगे। अतः आचार्य को सर्वज्ञ वनाने के लिये ही उनका यह प्रयास हुआ। उनकी धारणा थी कि मेरे पति के गुरु परिपूर्ण हो ] ॥२७-२८॥

**मासावधिमभीप्सामीत्याहोत्तरयितुं यतिः।**
**सार्धमासं द्विमासं वा गृहाणात्र न मे व्यथा ॥ २९ ॥**

आचार्य ने कहा—इसका उत्तर देने के लिये एक महीने की अवधि चाहिये। भारती ने कहा डेढ मास लो, दो मास लो, मुझे इसमें आपत्ति नहीं है ॥ २९ ॥

**ततो बहिरुपागत्य चिन्तयन् योगिनां वरः।**
**आकाशमार्गे बभ्राम प्रपश्यन् परितो भुवम् ॥ ३० ॥**

योगीश्वर शङ्कर मण्डन के घर से बाहर आये और योग शक्ति से आकाश मार्ग से चारों ओर पृथिवी का अवलोकन करते हुए घूमने लगे ॥ ३० ॥

**तत्रामरुकनामानं राजानं मृतमैक्षत।**
**प्रावृतं विलपन्तीभिर्योषित्संततिभिर्यतिः ॥ ३१ ॥**

आकाश मार्ग से आचार्य ने देखा कि राजा अमरुक मृत हो गये हैं। चारों ओर अनेक रानियां रो रही हैं ॥ ३१ ॥

नन्वज्ञानं न तत्रार्थो ज्ञानाभावो ह्युदीर्यते ।
मैवं ज्ञानस्वरूपे हि ज्ञानाभावः कथं वद ।। ३१ ।।

भ०—'न विदुः' का ज्ञानभाव अर्थ है अज्ञान नहीं। आ०—ज्ञान वहाँ है तव ज्ञानाभाव कैसे ? ।। ३१ ।।

न जानातीति जानाति स्वं सुखं सुप्तिमेव च ।
ज्ञानाभावः कथं तर्हि तस्मादज्ञानमेव तत् ।। ३२ ।।

"सुखमहमस्वाप्सं न किञ्चिदवेदिषम्" इसमें सुख का, अहंका, सुप्ति का, और न जानने का ज्ञान स्पष्ट है। तव ज्ञानसामान्याभाव संभव नहीं। अतः अज्ञान अभावभिन्न पदार्थान्तर ही वहाँ मानना होगा ।। ३२ ।।

भेदाभेदवशात्तत्र ज्ञानाभावो भवेद्यदि ।
अज्ञानमपि तद्वत्स्यात्तत्र का नाम ते व्यथा ।। ३३ ।।

भ०—हम भेदाभेद सिद्धान्त मानते हैं। अतः अभेद से ज्ञान और भेद से ज्ञानाभाव हो सकता है। आ०—तव भेद से अज्ञान को भी मानने में आपको व्यथा क्यों हो रही ।। ३३ ।।

किं चासंगतमेवेदं भेदाभेदमतं तव ।
भेदाभेदौ विरुद्धत्वान्नैकत्र भवितुं क्षमौ ।। ३४ ।।

और, यह भेदाभेद सिद्धान्त ही असंगत है। भेद और अभेद परस्पर विरुद्ध हैं। एक जगह ये कैसे रह सकते हैं ।। ३४ ।।

ननु भो गुणगुण्यादेर्भेदाभेदौ विलोकितौ ।
मैवं तत्राप्यनिर्वाच्यरूपमेवोररीकृतम् ।। ३५ ।।

भ०—गुण और गुणी आदि का परस्पर भेदाभेद देखने में आया है। अतः विरोध कैसे ? आ०—वहाँ रूपभेद से भेदाभेद है। दूसरी वात, सिद्धान्त में वहाँ भी अनिर्वचनीय ही माना है, भेदाभेद नहीं है ।। ३५ ।।

किं चाहं मानव इति भ्रमं संसारकारणम् ।
अङ्गीकरोषि तन्न स्याद् भेदाभेदमते तव ।। ३६ ।।

और भी विचार करो। आप मानते हैं कि मैं मानव हूँ ऐसा भ्रम संसार का कारण है। वह भेदाभेद मत में नहीं बनेगा ।। ३६ ।।

देहात्मनोर्भवेत्कार्य–कारणत्वाद् भिदाभिदे ।
हेम कुण्डलमित्येवमहं मानव इत्यपि ।। ३७ ।।

आत्मा देह का कारण आपने माना है। तब आत्मा और देह का भेदाभेद हुआ। सुवर्ण कुण्डल है यह ज्ञान भ्रम नहीं होता। क्योंकि सुवर्ण से कुण्डल बना। वैसे मैं मानव यह भी भ्रम कैसे होगा ? ।। ३७ ।।

नन्वीशहेतुको देहो न जीवजनितस्ततः ।
भेदाभेदौ कथं जीवेनेति चेच्चिन्तय स्वयम् ।। ३८ ।।

भ०—मैंने शरीर को जीवोत्पन्न नहीं माना, किन्तु ईश्वरोत्पन्न माना है। तब जीव के साथ शरीर का भेदाभेद कैसे हो सकता है ? आ०—स्वयं सोचो ।। ३८ ।।

ईशेन भेदाभेदौ हि जीवस्याङ्गीकरोषि यत् ।
जीवाभिन्नेश्वराभिन्नं जीवाभिन्नं कथं न ते ।। ३९ ।।

ईश्वर के साथ जीव का भेदाभेद आप मानते हैं। तब जीवाभिन्न ईश्वर से अभिन्न शरीरादि जीवाभिन्न कैसे नहीं ? तदभिन्नाभिन्नस्य तदभिन्नत्वं यह नियम है ।। ३९ ।।

ननु बुद्बुदभिन्नत्वं तरङ्गस्यावलोक्यते ।
जलेन भेदाभेदौ स्तामुभयत्रापि यद्यपि ।। ४० ।।

भ०—तदभिन्नाभिन्नस्य तदभिन्नत्वं ऐसा नियम नहीं है। क्योंकि बुद्बुद से भिन्न तरंग होती है। जबकि बुद्बुद से अभिन्न जल से तरंग अभिन्न है ।। ४० ।।

मैवं भिन्नाङ्गजन्यत्वाद्वीचिबुदबुदयोर्भिदा ।
आत्मा निरङ्गस्तत्रेदं न शक्यं गदितुं त्वया ।। ४१ ।।

आ०—बुद्बुद का कारण जलावयव भिन्न है और तरङ्ग का कारण जलावयव भिन्न है। अतः बुद्बुद और तरङ्ग का भेद होता है। परन्तु आत्मा में अवयवभेद तो है नहीं। अतएव जीव और शरीर का अत्यन्त भेद दुर्घट है ।। ४१ ।।

ककारश्च खकारश्च भिन्नाभिन्नौ हि खान्नु ।
सत्यं खमपि साङ्गं नः पञ्चीकरणहेतुतः ।। ४२ ।।

भ०—आकाश निरवयव है। आकाश से भिन्नाभिन्न ककार भी है और खकार भी है। फिर भी ककार और खकार परस्पर भिन्नाभिन्न नहीं होते।

अतः 'तदभिन्नाभिन्नस्य' यह नियम नहीं बनता। आ०—आकाश निरवय है यह किसने कहा ? पञ्चीकारण प्रक्रिया से आकाश भी सावयव है। अतः ककार का अवयव और खकार का अवयव भिन्न ही हैं ॥४२॥

रौचकं कालभेदेन हेम कुण्डलतां व्रजेत् ।
रुचकं कुण्डलं चैव भिन्नमन्योन्यमेव च ॥ ४३ ॥

भ०—एक वार सोने से हार वनाया। फिर उसी को गलाकर वाद में कुण्डल वनाया। वहां हार और कुण्डल का अवयव एक ही है। फिर भी हार और कुण्डल भिन्न ही होते हैं, भिन्नाभिन्न नहीं ॥४३॥

मैवं कालैक्यवस्त्वैक्यकार्यभेदकथा कथम् ।
ततोऽहं नर इत्येषा प्रमा स्याद् भवतां मते ॥ ४४ ॥

आ०—भिन्न भिन्न काल में होने वाले हार और कुण्डल का भेद ठीक है। परन्तु शरीर और जीवात्मा एक ही काल में हैं, अययव भेद संभव न होने से एक ही वस्तु (ईश्वर) से वने हैं। ऐसी स्थिति में अत्यन्तभेद की कथा कैसे करते हो। अतः भेदाभेद अवश्यंभावी होने से मैं मनुष्य हूँ यह अभेदज्ञान प्रमा ही होगा, भ्रम नहीं ॥४४॥

ज्ञानात्मनि कथंकारं भ्रमश्च तव युज्यते ।
येन बन्धं विमोक्षं च तद्धानान्मनुषे ननु ॥ ४५ ॥

ज्ञान स्वरूप आत्मा में आपके (भट्टभास्कर के) मत में भ्रम किस प्रकार? जिससे वन्ध और जिसके (भ्रम के) नाश से मोक्ष सिद्ध करते हो ॥४५॥

नन्वन्तःकरणे भ्रान्तिः सा भाति पुनरात्मनि ।
जपाकुसुमरक्तत्वं स्फटिके भासते यथा ॥ ४६ ॥

भ०—मेरे मत से अन्तःकरण में भ्रान्ति है। वह आत्मा में प्रतीत होती है। जैसे जपापुष्प की रक्तता स्फटिक में ॥४६॥

तत्र भातीति कोऽर्थोऽत्रासति तत्प्रत्ययः किमु ।
भ्रान्तेर्भ्रान्तिर्भवेदात्मनीत्युक्तं भवता तदा ॥ ४७ ॥

आ०—अन्तःकरणगत भ्रान्ति आत्मा में प्रतीत होती है यहाँ 'प्रतीत होती है' का क्या अर्थ ? आत्मा में वस्तुतः भ्रान्ति नहीं, किन्तु भ्रान्ति है ऐसी मिथ्या प्रतीति होती है, ऐसा अर्थ है, तो मतलव निकला कि भ्रान्ति की भ्रान्ति आत्मा में हुई ॥४७॥

द्वितीया सा किल भ्रान्तिः कुत्रेति विनिगद्यतां ।
अनवस्था तदा प्राप्ता न वा सिद्धमभीप्सितम् ।। ४८ ।।

भ्रान्ति की भ्रान्ति यहाँ द्वितीय जो भ्रान्तिपदार्थ है वह कहाँ रहता है ? आत्मा में या अन्तःकरण में । आत्मा में मानों तो प्रथम भ्रान्ति को ही क्यों नहीं माना । उसमें जो दोष वताया वही इसमें भी प्राप्त है । यदि उसे भी अन्तःकरण में मानो तो आत्मा में भ्रान्ति कैसे इसका उत्तर देनें के लिये तृतीय भ्रान्ति माननी पड़ेगी । इस प्रकार अनवस्था भी होगी अभीष्ट सिद्धि भी नहीं होगी ॥४८॥

इत्थं मूकीकृते तस्मिन् भास्करे सूरिभास्करे ।
बाणदण्डयादयः सर्वे तत्पदं प्रतिपेदिरे ।। ४९ ।।

इस प्रकार वहाँ के सुप्रसिद्ध पण्डित भास्कर मूक हो गये तो बाण दण्डी आदि सभी आकर आचार्य चरण में स्वयमेव शरणागत हो गये । (द्रष्टव्यः—यद्यपि माधवीय शंकरदिग्विजय में खण्डनकारादिका भी यहाँ उल्लेख है । परन्तु प्रसिद्ध खण्डनकार माधवाभिप्रेत नही हो सकते । कारण वाचस्पति को स्वयमेव माधव ने सुरेश्वर का अवतार माना है । उनकी तात्पर्य टीका पर परिशुद्धि लिखने वाले उदयन को और उसका भी खण्डन करने वाले श्री हर्ष को आचार्य समकालीनत्वेन माधवाचार्य कभी भी उल्लेख नहीं कर सकते । सर्व दर्शन संग्रह लिखने वाले ने इन सब ग्रंथो को न देखा हो यह समझ के वाहर की बात है । अतः ये सभी सदृश नाम वाले आचार्यसमकालीन व्यक्त्यन्तर ही हैं) ॥४९॥

पश्चिमामिति विजित्य स काष्ठां
शारदाह्वयमठं च विधाप्य ।
देशिको दिशमुदर्चिरुदीचीं
प्रास्थितार्चितपदः स्वजनौघैः ।। ५० ।।

इस प्रकार पश्चिम दिशा को जीत कर और शारदा मठ का निर्माण करा कर उज्ज्वल तेजस्वी आचार्य स्वजनों के साथ उत्तर दिशा की ओर प्रस्थान करते हैं ॥५०॥

शंकराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
सर्गः सप्तदशो यातः पश्चिमाशाजयान्वितः ।। १७ ।।

## अथाष्टादशः सर्गः

वाह्लीकानुपगत्याथ तीर्थराजे च पुष्करे।
स्नात्वा शिष्यैः सहास्तौषीद् ब्रह्माणं चतुराननम् ।। १ ।।

आचार्य उज्जैन से मारवाड़ आये। पुष्कर तीर्थ में स्नान किया और ब्रह्मा जी की स्तुति की ॥१॥

वैदिकं तत्र सिद्धान्तं लोकान् बोधयतो गुरोः।
आर्हतास्त्वरयागत्य विवादायोपतस्थिरे ।। २ ।।

वहाँ के लोगों को आचार्य वैदिक सिद्धान्त समझा रहे थे इतने में आर्हत (जैन) लोग दौड़कर आये और विवाद के लिए तैयार हो गये ॥२॥

सप्त जीवास्तिकायादीन् सप्तभङ्गीं च सिद्धिदाम्।
कथं नाङ्गीकरोषि त्वं संन्यासिन्निति तेऽब्रुवन् ।। ३ ।।

जीवास्तिकायादि सात पदार्थ और सिद्धिदायिनी सप्तभङ्गी को हे सन्यासी ! तुम क्यों नहीं मानते ? ऐसा उन्होंने कहा ॥३॥

जीवाजीवौ तथा तत्रास्रवसंवरनिर्जरौ।
बन्धमोक्षाविति मताः पदार्था जिनसेविनाम् ।। ४ ।।

जिन भक्तों के ये सात पदार्थ हैं—जीव, अजीव और उनमें आश्रव, संवर, निर्जर, वन्ध और मोक्ष ॥४॥

बद्धाः साधनयुक्ताश्च नित्यसिद्धास्तथैव च।
जीवा निगदिताः शास्त्रे त्रिधा शास्त्रार्थवेदिभिः ।। ५ ।।

शास्त्रों में (जैन शास्त्रों में) तीन प्रकार के जीव बताये हैं। वद्ध, साधन-युक्त और नित्यसिद्ध ॥५॥

भूतानि पुद्गलाश्चैव धर्माधर्मौ तथैव च।
भूताकाशस्तथा बाह्याकाशश्चाजीवसंज्ञिताः ।। ६ ।।

छः अजीव होते हैं। भूत, पुद्गल, धर्म, अधर्म, भूताकाश और वाह्या-काश (आवश्यक होने से भूतों से भूताकाश पृथक् किया) ॥६॥

वृत्तिरैन्द्रियिकी प्रज्ञाप्रस्रवादास्रवो मतः ।
संवराः खानि संवृण्वन्त्यतः शमदमादयः ॥ ७ ॥

इन्द्रियवृत्तियाँ प्रज्ञा को क्षरित करती हैं, अतः आस्रव हैं। इन्द्रियों का संवरण (नियमन) करने वाले शमदमादि संवर हैं ॥७॥

कर्मनिर्जरणात्तप्तशिलारोहादि निर्जरः ।
बन्धश्चाष्टविधो ज्ञानरोध्यरोधिविभागतः ॥ ८ ॥

कर्मों को जर्जरति करनेवाले तप्तशिलारोहणादि निर्जर हैं। बन्ध आठ हैं। चार ज्ञान विरोधी हैं और चार ज्ञानाऽविरोधी हैं ॥८॥

मोक्षो न ज्ञानतो ज्ञानावरणीयमिदं मतम् ।
दर्शनावरणीयं च मोक्षो नार्हतशास्त्रतः ॥ ९ ॥
मोहनीयं जैनशास्त्रान्मोक्षस्यानवधारणम् ।
ऐश्वर्यादि मुमुक्षूणामेते ज्ञानविरोधिनः ॥ १० ॥

ज्ञान से मोक्ष नहीं होता ऐसा ख्याल ज्ञानावरणीय वन्ध है। आर्हत शास्त्र से मोक्ष नहीं होता यह ख्याल दर्शनावरणीय है। आर्हत शास्त्र से मोक्ष होता है या नहीं ऐसा संशय मोहनीय है। और मुमुक्षुओं को ऐश्वर्यादि बन्ध है। ये चार ज्ञानविरोधी बन्ध हुए ॥९-१०॥

आयुष्कं गोत्रिकं चैव नामिकं वेदनीयकम् ।
इति ज्ञानाविरोध्याहुर्बन्धनानां चतुष्टयम् ॥ ११ ॥
शुक्रशोणितयोगश्च विकारः कललादितः ।
घनीभाव इतीदं स्यादायुष्कादि चतुष्टयम् ॥ १२ ॥

ज्ञान अविरोधि चार बंध हैं। आयुष्क, गोत्रिक, नामिक और वेदनीयक। शुक्रशोणितयोग आयुष्क है। एकीभावविकार गोत्रिक है। कललबुद्बुदादिभाव नामिक है। शुक्रशोणितघनीभाव वेदनीयक है ॥११-१२॥

शरीरतुल्यमानोऽयं जीव ऊर्ध्वं क्रमन् क्रमात् ।
यदा सिद्धशिलामेति तदा मोक्षः प्रसिद्ध्यति ॥ १३ ॥

जीव शरीरतुल्यपरिमाण वाला है। वह ऊपर की ओर बढ़ता है। ऊपर सिद्धशिला पर पहुँचने पर मुक्त होता है ॥१३॥

यद्वा लोकान्तराकाशो बाह्याकाश इति द्विधा ।
बाह्याकाशस्थितिर्नाम मोक्ष इत्यभिधीयते ।। १४ ।।

शास्त्र में मतान्तर है—दो आकाश जो जगदन्तर्गताकाश और बाह्याकाश हैं, उन में बाह्याकाश में पहुँचना ही मोक्ष है ।।१४।।

सप्तभङ्गीं शृणु यते स्याता योजय तानिमान् ।
अस्ति नास्ति चास्तिनास्तिमवक्तव्यं तथैव च ।। १५ ।।
अस्त्यवक्तव्यमेवं च नास्त्यवक्तव्यमेव च ।
तथास्तिनास्त्यवक्तव्यं सप्तभङ्गी फलप्रदा ।। १६ ।।

अब हे यतिजी ! तुम सप्तभंगी सुनो । स्यात् को जोड़कर अस्ति इत्यादि बोलो । स्यादस्ति, स्यान्नास्ति, स्यादस्ति च नास्ति च, स्याद्वक्तव्यम्, स्यादस्ति चावक्तव्यं च, स्यान्नास्ति चावक्तव्यं च, स्यादस्ति च नास्ति चावक्तव्यं च ।। सप्तभंगी फल दायिनी होती है ।।१५-१६।।

शृण्वार्हत कथंकारं जीवोऽयं त्वदुदीरितः ।
मिमीयात्पुत्तिकादेहे व्याप्नुयाद्धस्तिविग्रहे ।। १७ ।।

आचार्य—हे आर्हत ! यह बताओ कि शरीर के बराबर बड़ा यह जीव फतींगे के शरीर में कैसे समायेगा और हाथी के देह में कैसे व्याप्त होगा ? ।।१७।।

उपयान्त्यपयान्त्यस्यावयवा इति चेन्न तत् ।
उत्पद्यन्ते विपद्यन्ते किमेतेऽवयवा वद ।। १८ ।।
तर्हि प्रमिणुयुः शिष्टावयवाश्च कदाचन ।
कृतहानाकृतावाप्तिप्रसक्तिर्दुर्हरा तदा ।। १९ ।।

जीव में अणु जुड़ते हैं तो बड़ा होता है, हटते हैं तो छोटा होता है ऐसा कहो तो सुनो—आते हैं का उत्पन्न होते हैं और हटते हैं का नष्ट होते हैं अर्थ हो तो कभी बचे अवयवों का जीव भी नष्ट होगा और कृतहानि तथा अकृत प्राप्ति दोष होंगे ।।१८:१९।।

नन्वायान्त्यपगच्छन्ति न तु भूत्वा वियन्ति ते ।
मैवं स्वतन्त्रास्तर्ह्येते बह्वात्मानो भवन्मते ।। २० ।।

जैन—उत्पन्न ओर नष्ट नहीं होते किन्तु जीवाणु आते और जाते हैं।
आ०—तब ये स्वतन्त्र अनेक आत्मा सिद्ध होंगे जो आते हैं, जाते हैं ॥२०॥

**विरुद्धाशयवत्त्वाच्च विमथ्नीयुः कलेवरम् ।**
**जीवितं दुर्लभं ते स्यान्मोक्षवार्त्ता सुदूरतः ॥ २१ ॥**

भिन्नाशय होने से कोई शरीर को इधर कोई उधर दौड़ायेगा तो शरीर का ही मंथन होगा, जीवन ही नहीं रहेगा, मोक्ष की बात दूर रह जायेगी ॥२१॥

**नन्वेकमत्या कुर्युस्ते रथेऽनेकतुरङ्गवत् ।**
**मैवं नियामकोऽन्योऽत्र सारथिस्तत्र कोऽपरः ॥ २२ ॥**

जै०—जैसे रथ लेकर चार घोड़े एकमति से भागते हैं वैसे संभव है।
आ०—वहाँ नियामक अन्य सारथि है। यहाँ जीवाणु का नियामक अन्य कौन है? ॥२२॥

**एकोऽहमस्मि नानेक इति सर्वप्रतीतितः ।**
**लोकशास्त्रविरुद्धं च भवन्मतमिदं भवेत् ॥ २३ ॥**

और भी—मैं एक हूँ, अनेक नहीं, ऐसी सबको प्रतीति होती है (घोड़ों को नहीं) अतः यह आप का मत लोकशास्त्रविरुद्ध है ॥२३॥

**नोपयान्त्यपयान्त्याहो जीवस्यावयवाः क्वचित् ।**
**स संकोचविकासाभ्यां जलौकोवद् व्यवस्थितः ॥ २४ ॥**

जै०—जीवायव आते जाते नहीं, किन्तु जोंक के समान जीवात्मा संकुचित और विकसित होता है ॥२४॥

**मैवं जलौकःकायो हि प्राणिलोहितचूषणात् ।**
**विकासं याति जीवोऽयं किं चूषयति तद्वद ॥ २५ ॥**

आ०—जोंक का शरीर प्राणियों का खून पीने से विकसित होता है। यह जीव क्या चूसता है बताओ ॥२५॥

**चूष्यमाणो ह्यनात्मा चेज्ज्ञानं व्याप्तं भवेन्न ते ।**
**आत्मा चेदुदितो दोषः पुनरेवोपतिष्ठते ॥ २६ ॥**

जीव ने जिसको चूसा वह अनात्मा है या आत्मा? अनात्मा हो तो ज्ञान व्याप्त नहीं होगा। आत्मा हो तो पहले के दोष फिर से आयेंगे ॥२६॥

देहोऽवयवसंयोगशैथिल्याद्विकसेद्यदा ।
जीवाविकासतस्तत्र ज्ञानं न व्याप्तमुद्भवेत् ।। २७ ।।

देह जब अवयवसंयोग के शैथिल्य से फूल जाता है तब जीवविकास न होने से ज्ञान व्याप्त नहीं होगा। क्यों कि विकासक बाह्याणु नहीं है ।।२७।।

परस्परविरुद्धार्थयोजना सप्तभङ्ग्यहो ।
कथं बुधैराद्रियते कथं वा फलदा नृणाम् ।। २८ ।।

और यह सप्तभङ्गी भी परस्परविरुद्धार्थयोजनामात्र है। कौन बुद्धिमान उसका आदर करेगा। किस प्रकार वह फलप्रद है ।। २८ ।।

न प्रवृत्तिनिवृत्ती स्तामस्तीत्यैकान्तिकं यदि ।
न प्रवृत्तिनिवृत्ती स्तां नास्तीत्यैकान्तिकं यदि ।। २९ ।।

जै०—यदि सभी सर्वत्र है ही तब भी प्रवृत्ति और निवृत्ति न होगी। और यदि सभी सर्वत्र है ही नहीं तो भी प्रवृत्ति और निवृत्ति न होगी ।। २९ ।।

वक्तव्यैकान्तिकत्वं चेद् वृथैवाध्ययनं भवेत् ।
अवक्तव्यैकान्तिकत्वे वृथैवाध्ययनं भवेत् ।। ३० ।।

सभी सर्वपदवक्तव्य है तो अध्ययन व्यर्थ होगा। सभी सर्वपदाऽवक्तव्य है तब भी अध्ययन व्यर्थ होगा। अतः सभी अनैकान्तिक मानना होगा ।। ३० ।।

अत्रोच्यते किमर्थं भो शास्त्रमेतदुदीर्यते ।
एकत्र सन्न चान्यत्रेत्येतदध्यक्षगोचरम् ।। ३१ ।।

आ०—आपके इस शास्त्र का उपयोग क्या। देवदत्त घर में है तो बाहर नहीं है यह प्रत्यक्ष सिद्ध है। इसके लिये शास्त्र की क्या जरूरत ? ।। ३१ ।।

न व्याघ्रपदवाच्यस्य बिडालपदवाच्यता ।
अनैकान्तिकता केयं स्यात्पदेन निगद्यते ।। ३२ ।।

जो व्याघ्रपदवाच्य है वह विडालपद का वाच्य नहीं, यह भी सब जानते हैं। इसमें 'स्यात्' जोड़कर कौन सी अनैकान्तिकता ला रहे हैं।।३२।।

समानसत्ताऽसत्ता वा तथा स्वपदवाच्यता ।
नैकान्तिक्युच्यते तर्हि विरुद्धार्थः कथं न हि ।। ३३ ।।

यदि अश्वत्वेन सत्ता और असत्ता दोनों हैं और व्याघ्रपद की वाच्यता और अवाच्यता दोनों हैं तब विरुद्धार्थ कैसे नहीं ? ॥३३॥

निर्भग्नेष्वार्हतेष्वार्यो धर्मं लोकानबोधयत् ।
शूरसेनेषु कुरुषु पाञ्चालेषु च संचरन् ॥ ३४ ॥

आर्हतों के परास्त होने पर शूरसेन, कुरु, पंजाब आदि स्थानों में विचरण कर आचार्य ने लोगों को धर्मज्ञान कराया ॥३४॥

अथाऽव्रजद् व्रजं श्रीमानाचार्योऽह्यार्यधीरधीः ।
मथुरामण्डलं नाम सहान्तेवासिमण्डलः ॥ ३५ ॥
तत्र स्नात्वा च यमुनाजले मरकतोज्ज्वले ।
तुष्टाव तुष्टहृदयो देशिको यमुनां मुनिः ॥ ३६ ॥

आचार्य घूमते हुए व्रज में पहुँचे यहां यमुना में स्नान कर सुन्दर स्तुतियों से यमुना की स्तुति की ॥३५-३६॥

दासोऽहमिति वक्तव्यं कथं सोऽहं ब्रवीषि भोः ।
दाकारो मुषितस्तेन नवनीतप्रमोषिणा ॥ ३७ ॥

मथुरावासी :—'दासोऽहं' बोलो। यह क्या सोऽहं बोलते हो। आ०—माखन चोर ने दासोऽहं में से दा को चुरा लिया ॥३७॥

ननु प्रेमैव कर्त्तव्यं न ज्ञानं नीरसं भगोः ।
मैवं ज्ञाने प्रेमणि च न भिदा विद्यते मनाक् ॥ ३८ ॥
राधेश्यामेति वक्तव्यं ब्रह्मेति न कदाचन ।
श्यामे मनसि मे राधा भवधाराविवर्त्तनात् ॥ ३९ ॥
कृषिर्भूवाचकः शब्दो णश्च निर्वृतिवाचकः ।
तयोरैक्यं परं ब्रह्म कृष्ण इत्यभिधीयते ॥ ४० ॥

म०—हे आचार्य, प्रेम करो शुष्कज्ञान नहीं। आ०—प्रेम और ज्ञान में भेद ही कहाँ है ? म०—राधेश्याम बोलो, ब्रह्म नहीं। आ० मेरा मन ही श्याममय है धारा (भवधारा) के विवर्त्तित राधा उसमें नित्य है॥ कृष् का सत् और 'ण' का आनन्द अर्थ है। दोनों की एकता ब्रह्म ही है। अतः ब्रह्म शब्द से कृष्ण ही को मैं बोलता हूँ ॥३८-४०॥

भो भो राधे इति ब्रूया नान्यत् किंचन कोविद ।
न राधाकृष्णयोर्भेदश्चन्द्रचन्द्रिकयोरिव ॥ ४१ ॥
आनन्दैकरसं ब्रह्म तत्प्रेम ज्ञानतुन्दिलम् ।
लीलया तद् द्विधा जातं राधाकृष्णौ च तौ मतौ ॥ ४२ ॥

सखीभावी :—राधेराधे बोलो और कुछ नहीं। आ० राधा और कृष्ण चन्द्रिका और चन्द्रमा के समान हैं। आनन्दैकरस ब्रह्म ही प्रेम रूप है, ज्ञान रूप भी है। लीला से दो मूर्त्ति उसकी राधा और कृष्ण हुईं ॥४१-४२॥

अश्रौतानधमान् विधूय बदरीनारायणीयां तनू-
मभ्युद्धृत्य सरिद्वरान्तरगतां तत्र प्रतिष्ठाप्य च ।
ज्योतिष्पीठमपि प्रताय भगवान् काष्ठामुदीचीं जयन्
धीरः प्रास्थित शिष्यसंघसहितः प्राचीं दिशं देशिकः ॥ ४३ ॥

अवैदिक अधम मतों का निराकरण कर, अलकनन्दा में डाली गयी बदरीनाथ की मूर्त्ति का पुनरुद्धार और प्रतिष्ठा कराकर, ज्योतिर्मठ भी बनाकर, उत्तर दिशा जीतकर भगवान् आचार्यपाद ने पूर्वदिशा की ओर शिष्यों के साथ प्रस्थान किया।

शंकराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
निर्गतोऽष्टादशः सर्ग उदगाशाजयान्वितः ॥ १८ ॥



## अथैकोनविंशः सर्गः

अथ पूर्वां समायातः काशीं परमदेशिकः ।
स्नात्वा त्रिपथगामिन्यां तुष्टुवे मणिकर्णिकाम् ॥ १ ॥

आचार्य वहां से पूर्व काशी आये। गंगा में स्नान कर मणिकर्णिका की स्तुति की ॥१॥

नत्वा काशीविश्वनाथमन्नपूर्णां प्रणूय च ।
ढुण्ढिं च दण्डपाणिं च भैरवं चाप्युपास्थित ॥ २ ॥

आचार्य ने काशी विश्वनाथ को प्रणाम किया। अन्नपूर्णा की स्तुति की। ढुंढी, दण्डपाणि और भैरव को नमस्कार किया ॥२॥

तत्रागतोऽतिवाचालस्तथागतमतानुगः ।
धूर्त्तादिकर्त्तृकान् वेदानुच्चैरुद्घोषयन् कुधीः ॥ ३ ॥

बौद्धमतानुयायी एक वाचाल वहां आया, जो वेदों को धूर्त्तादिनिर्मित घोषित कर रहा था ॥३॥

वेदस्यापौरुषेयत्वं वाक्यजातस्य भो कथम् ।
पूर्णे ब्रह्मणि नो ज्ञानं प्रामाण्यात्प्रच्युतं हि तत् ॥ ४ ॥

बौ०—वाक्यसमूहात्मक वेदकी अपौरुषेयता कैसी ? वह पूर्ण ब्रह्म में प्रमाण नहीं हो सकता। क्योंकि स्वयं वह प्रामाण्य से रहित है ॥४॥

वेदस्याध्ययनं सर्वं गुर्वध्ययनपूर्वकम् ।
वेदाध्ययनसामान्यादधुनाध्ययनं यथा ॥ ५ ॥
इति स्मरसि नो कस्माद् भट्टैरुट्टङ्कितं पुरा ।
विरूपनित्ययेत्युक्तेः कर्त्तुरस्मरणादपि ॥ ६ ॥

आ०— वेदाध्ययन गुरुअध्ययनपूर्वक होता है। जैसे आजकल। अतएव गुरुपरम्परया अनादि सिद्ध होता है। भट्टकी इस उद्घोषणा को क्या आप भूल गये ? वाचा विरूपनित्यया यह श्रुति है। कर्ता का स्मरण नहीं, अतोऽपि अनादि अपौरुषेय है ॥५-६॥

अपौरुषेयता तर्हि बुद्धशास्त्रेऽपि मे भवेत् ।
बुद्धशास्त्रेति बुद्धस्य कर्त्तृत्वव्याहतिस्तदा ॥ ७ ॥

बौ०—बुद्ध शास्त्र गुर्वध्ययनपूर्वक है कहकर हम बुद्ध शास्त्र को भी अपौरुषेय सिद्ध करेंगे। आ०—बुद्धशास्त्र कहकर आपने स्वयं बुद्धकर्त्तृक माना। यह वदतोव्याघात हो गया है ॥७॥

वृष्ट्यादिभिर्दृष्टफलैः कारीर्यादिविधायकम् ।
सिद्धं प्रमाणं नित्यत्ववचनं तन्निदर्शनात् ॥ ८ ॥

कारीरी आदि याग से वृष्टि आदि दृष्टफल होता है। अतः वह वाक्य प्रमाण हुआ तो उस वाक्यके दृष्टान्त से नित्यत्वश्रुति भी प्रमाण सिद्ध होगी (विरूपनित्यताश्रुतिः प्रामाणिकी वेदवाक्यत्वात्कारीर्यादिवाक्यवत् यह अनुमान है) ॥८॥

बुद्धमन्त्रेण मे दृष्टा सिद्धिश्चेद् दृश्यतां त्वया ।
वेदाऽप्रमाणता तेन कथमायुष्मतोच्यते ॥ ९ ॥

बौ०—हम को बुद्धमन्त्र से ही सिद्धि मिली है। आ०—मैंने कब मना किया। परन्तु वेद की अप्रमाणता में इस से आपने क्या सार निकाला ?९॥

बुद्धवाणीविरुद्धत्वादप्रमाणं भवेच्छ्रुतिः ।
वेदवाणीविरुद्धत्वादप्रमाणं कथं न सा ॥ १० ॥

सार यह निकाला कि बुद्धवाणी के विरुद्ध होने से वेदवाणी अप्रमाण है। आ०—वेदवाणी के विरुद्ध होने से बुद्धवाणी अप्रमाण ऐसा क्यों नहीं ? ॥१०॥

निश्चिते पौरुषेये हि दोषाः स्युः पुरुषोद्भवाः ।
प्रामाण्यसंशयाद् बौद्धं रुणद्धि न वचः श्रुतिम् ॥ ११ ॥

बुद्धवाणी पुरुषकृत होने से पुरुषदोष की पूरी संभावना है। तब बुद्ध-वाणी में प्रामाण्य का संशय होना भी निश्चित है तो फिर वह श्रुति को वाधित नहीं कर सकती ॥११॥

प्रामाण्यसंशयाधायि न किंचित्कारणं श्रुतौ ।
विरूपनित्यया वाक्यमतोऽबाधं प्रवर्त्तते ॥ १२ ॥

प्रामाण्य संशयोद्भावक कोई भी कारण श्रुति में नहीं है। तब वाचा विरूपनित्यया श्रुति अवाधित होकर प्रवृत्त होगी ॥१२॥

पौरुषेया न सन्त्येव दोषा वेदेषु तेन हि ।
प्रामाणिकत्वं परमं स्वीकार्यं शुद्धचेतसा ॥ १३ ॥

वेदों में पौरुषेय दोष नहीं है। इसलिये शुद्धचित्त को उसकी प्रामा-णिकता स्वीकार करनी चाहिये ॥१३॥

सर्वथैवाप्रमाणत्वं न मूर्खवचसामपि ।
प्रामाणिकविरुद्धार्थकथनात्त्वप्रमाणता ॥ १४ ॥

सर्वथा अप्रमाण तो मूर्खों का वचन भी नहीं होता। प्रामाणिकविरुद्धार्थ कथन ही अप्रामाण्यप्रयोजक है ॥१४॥

विरुद्धार्थाभिधायित्वात् खण्डितं त्वन्मतं मया ।
न तु बुद्धोक्तताहेतोरिति किं नावलोकसे ॥ १५ ॥

विरुद्धार्थ कथन होने से बौद्ध मत का हम ने खण्डन किया। न कि बुद्ध ने कहा इसलिये ॥१५॥

इत्थं वेदप्रमाणत्वं कथाप्रवचनादिभिः।
तन्वन् संस्थापयामास सद्धर्मं वैदिकं गुरुः ॥ १६ ॥

इस प्रकार शास्त्रार्थ से तथा प्रवचनादि से वेद की प्रमाणता का प्रचार करते हुए वैदिकधर्म को आचार्य ने स्थापित किया ॥१६॥

काश्यां कदाचिदाचार्यो वृद्धं मरणसंनिधिम्।
अधीयानं व्याकरणमिदमाह महाशयः ॥ १७ ॥

एक समय काशी में आचार्य ने एक वृद्ध को देखा जो मरणासन्न था फिर भी 'डुकृञ् करणे' इत्यादि व्याकरण धातुओं को रट रहा था। आचार्य ने कहा ॥१७॥

भजगोविन्दमधुना मरणे समुपस्थिते।
न डुकृञ्करणे रक्षां धातुरेष करिष्यति ॥ १८ ॥

हे वृद्ध ! इस समय गोविन्द का भजन करो। मरण उपस्थित हो गया है। 'डुकृञ् करणे' तुम्हारी रक्षा नहीं करेगा ॥१८॥

शैशवेऽधीतसद्विद्यो मननाद्धतसंशयः।
भजन्नन्ते हि गोविन्दं लभते सद्गतिं नरः ॥ १९ ॥

विद्याध्ययन बाल्यवस्था में हो जाना चहिए। श्रवण के बाद मनन से संशय दूर करना चाहिए। अन्त में भजन रूपी निदिध्यासन ही काम आता है। उसी से सद्ब्रह्म की प्राप्ति होती है ॥१९॥

एकाकारप्रवृत्तिर्या तात्पर्येण परात्मनि।
संसारदुःखनिर्मोक्षस्तयैव भजनाह्वया ॥ २० ॥

तत्परता = प्रेम के साथ परमात्मविषयक एकाकार प्रकृष्ट वृत्ति ही भजन है उसी से संसारदुःखनिवृत्ति होती है ॥२०॥

गीत्या प्रगीतमाचार्यवचनं मर्ममर्शनम्।
श्रुत्वा सद्यो हताऽज्ञानो जगाम स परां गतिम् ॥ २१ ॥

'भज गोविन्दं भज गोविन्दं' इत्यादि गीति से गाये आचार्यवचन को सुनकर उसी समय वृद्ध प्रबुद्ध हो गया और उसने परमगति प्राप्त की ॥२१॥

देशिकः पाटलीपुत्रप्रमुखेष्वनुसंचरन् ।
बोधयन् वैदिकं धर्मं निरुद्धो बौद्धसूरिभिः ॥ २२ ॥

आचार्य पाटलीपुत्रादि (बिहार मिथिला आदि) देशों में घूमकर वैदिक धर्म का वोध दे रहे थे। वहाँ बौद्ध पंडितों ने आकर आचार्य को घेरा ॥२२॥

अदृष्टिपथगः कश्चित् परमात्मा न विद्यते ।
न प्रतीत्यसमुत्पादः संसारः कर्त्तृपूर्वकः ॥ २३ ॥

बौद्धः—परमात्मा कोई नहीं है। क्योंकि दृष्टिपथ में अभी तक वह किसी के भी नहीं आया। संसार प्रतीत्यसमुत्पादात्मक है। वह कर्त्तृ पूर्वक नहीं है ॥२३॥

अणुजाः स्कन्धजाश्चेति समुदायो द्विधा मतः ।
आधिभौतिक आद्यः स्यादन्त्य आध्यात्मिकस्तथा ॥२४॥

दो प्रकार के समुदाय हैं। अणुज तथा स्कन्धज। प्रथम आधिभौतिक तथा द्वितीय आध्यात्मिक होता है ॥२४॥

चतुर्विधाणवः प्रोक्ताः पृथिव्यब्वह्निवायवः ।
तेषां च समुदायोऽयं पृथिव्यादिर्विलोक्यते ॥ २५ ॥

पार्थिक जलीय तेजस और वायव्य ऐसे चार प्रकार के अणु होते हैं। उन्हीं का समुदाय ये प्रात्यक्षिक पृथिव्यादि हैं ॥२५॥

संज्ञासंस्कारसहिता रूपविज्ञानवेदनाः ।
पञ्च स्कन्धा इमे चित्तचैत्यलक्षणलक्षिताः ॥ २६ ॥

रूप स्कन्ध, विज्ञानस्कन्ध, वेदनास्कन्ध, संज्ञास्कन्ध और संस्कारस्कन्ध ये पांच स्कन्ध हैं। ये चित्तरूप और चैत्यरूप होते हैं ॥२६॥

क्षणिकालयविज्ञानं चित्तमित्यभिधीयते ।
रूपादयः पुनश्चैत्या आत्मा तत्संहतिर्भवेत् ॥ २७ ॥

क्षणिक आलय विज्ञान चित्त है और रूपस्कन्धादि चैत्य है। इन्हीं का संघात आत्मा कहा जाता है ॥२७॥

सकलं क्षणिकं चेदं तस्मिन्मतचतुष्टयम् ।
सर्वास्तित्वान्तरास्तित्वविज्ञानास्तित्वशून्यताः ॥ २८ ॥

ये सभी क्षणिक हैं। इसमें चार मत हैं। सर्वास्तित्ववाद आन्तरास्तित्ववाद विज्ञानास्तित्ववाद और शून्यतावाद ॥२८॥

मैवं संघातकाभावे संघातः कथमुच्यताम् ।
दौर्यसामीप्यसौक्ष्म्यादेर्वस्त्वनध्यक्षताभियात् ॥ २९ ॥

आचार्यः—जोडने वाला कोई न हो तो उसका संघात बनेगा कैसे ? परमेश्वर का प्रत्यक्ष न होने से वह नहीं है, ऐसा नहीं कह सकते। कारण दूर होने से अत्यन्त समीप और सूक्ष्म होने से अन्यान्य हेतुओं से अप्रत्यक्षता संभव है। अभाव होने से ही अप्रत्यक्ष है ऐसा कोई नियम नहीं है ॥२९॥

अर्थेनैव विशेषो हि निराकारतया धियाम् ।
क्षणिकज्ञानिनः पूर्वस्मरणं नोपपद्यते ॥ ३० ॥

वाह्यार्थ नहीं है, वुद्धि का आकार ही घटपटादि है कहने वालों से यही कहा जाएगा कि वुद्धि स्वयं निराकार है पदार्थ से ही वह साकार होती है। पदार्थ न हो तो घटपटाद्याकार वुद्धि भी नहीं होगी। क्षणिक विज्ञान आत्मा हो तो पूर्वानुभूत का स्मरण नहीं होगा। क्योंकि अनुभव करने वाला विज्ञान उसी समय में मर गया। स्मरण करनेवाला नया आ गया। अन्यानुभूत का अन्य को स्मरण नहीं होता ॥३०॥

विज्ञानात्समविज्ञाने साम्यमक्षणिकं भवेत् ।
न च स्यादसमज्ञानं पितृज्ञातं सुतः स्मरेत् ॥ ३१ ॥

एक विज्ञान से दूसरा सदृश विज्ञान उत्पन्न होता है (घटज्ञानोत्तर घटज्ञानसमानाकार ज्ञान उत्पन्न होगा यही स्मृति है।) कहोगे तो दोनों में समता अक्षणिक हो जायेगी। दूसरी वात घटज्ञान के वाद समान घटज्ञान ही होता रहेगा मनुष्यपश्वादिज्ञान नहीं। और पिता के अनुभूत को पुत्र भी तज्जन्य होने से अनुभव करने लगेगा ॥३१॥

स्वप्रभं नित्यविज्ञानमात्मा साक्षी ततो मतः ।
विकारिणोऽप्यक्षणिकाः सन्त्यन्तःकरणादयः ॥ ३२ ॥

अतः स्वयं प्रकाश नित्यविज्ञान ही आत्मा है, साक्षी है, विकारी अन्तःकरणादि भी क्षणिक नहीं हैं। अनन्त न होने पर भी चिरकालस्थायी तो हैं ही ॥३१॥

असतो न सदुत्पत्तिः प्रमाणपदमर्हति ।
सर्वे सर्वत्र जायेरन्नसतो हेतुता यदि ॥ ३३ ॥

असत् (शून्य) से सदुत्पत्ति भी अप्रमाणिक है। असत् तो सर्वत्र है। तब सर्वत्र सभी उत्पन्न होने लगेंगे ॥३३॥

तस्मात्पूर्णं सदेवात्मशब्दितं ब्रह्म चिद्घनम् ।
सुप्तौ सुखानुभूतेश्च स्वानन्दैकरसं मतम् ।। ३४ ।।

इसलिये पूर्ण सत् चित् ब्रह्म ही आत्मा है । सुषुप्ति में सुखानुभव होने से वह आनन्दरूप भी है ।

ननु सर्वस्य विध्वंसे शून्यमेवावशिष्यते ।
शून्याच्च जगदुत्पत्तिर्बीजध्वंसाद्यथाङ्कुरः ।। ३५ ।।

बौद्ध०—बीज उगता है—तो उसका स्वरूप नष्ट होता है प्रथम, तभी अंकुर उत्पन्न होता है । यदि वह फूलेगा और फूटेगा नहीं तो अंकुर कभी नहीं होगा । यह बीजध्वंस अंकुर का कारण है । प्रलयकाल में सर्वध्वंस होगा तो शून्य रहेगा । उस शून्य से फिर जगदुत्पत्ति होगी ।।३५।।

मैवं सर्वजगत्कार्यध्वंसे हेतुस्तु शिष्यते ।
बीजध्वंसेऽपि तस्यैव शिष्यन्तेऽवयवा यथा ।। ३६ ।।

आ०—बीजध्वंस दृष्टान्त में कार्याकार ध्वंस ही आता है । प्रलय में सर्वकार्यध्वंस भले हो, किन्तु कारण तो बचेगा । जैसे बीजध्वंस होने पर बीजकारण उसके अवयव वचे रहते हैं ।।३६।।

ननु शून्यं स्वयं हेतुर्यथा ब्रह्म स्वयं तव ।
अङ्कुरेऽवयवध्वंसौ तुल्यं तत्र तवापि च ।। ३७ ।।

बौद्ध :—शून्य ही स्वयं हेतु है । जैसे आपके मत में ब्रह्म स्वयं है । अंकुर में केवल ध्वंस कारण नहीं किन्तु ध्वंस तथा अवयव दोनों कारण हैं आप को भी वहाँ मानना होगा कि अंकुर में केवल ब्रह्म कारण नहीं किन्तु ब्रह्म और बीजावयव दोनों ही कारण हैं । अतएव बीज रहित स्थल में अंकुरोत्पत्ति नहीं हो सकती ।।३७।।

सर्वत्र सुलभं शून्यं, सत्यं, ब्रह्म न किं तथा ।
ब्रह्म खेऽप्यस्ति कुसुमं तत्र तेऽपि कथं न हि ।। ३८ ।।

जो वोलते हो कि शून्य सर्वत्र सुलभ है, अतः शून्य से जगत् उत्पन्न होता है तो सर्वत्र सव उत्पन्न होना चाहिए । उस पर हम पूछेंगे कि सर्वत्र ब्रह्म सुलभ नहीं है क्या? आप के मत में भी सर्वत्र सर्व क्यों नहीं होता? । आकाश में भी ब्रह्म है । वहां भी आपके मत में पुष्प क्यों नहीं होता ? ।।३८।।

**यत्रोभयोः समो दोषः परिहारोऽपि वा समः ।**
**नैकः पर्यनुयोक्तव्यस्तादृगर्थविचारणे ॥ ३९ ॥**

जहाँ दोष बराबर है(सर्वत्र सव उत्पन्न होने लगेगा यह दोष) और परिहार भी वरावर है (ब्रह्म के साथ बीजावयव भी चाहिये वैसे शून्य के साथ बीजावयव भी चाहिये ऐसा परिहार) ऐसे स्थान में एक पर पर्यनुयोग (आरोप) नहीं किया जा सकता ॥३९॥

**नैवमर्थमसन् हेतुः सन्तमुत्पादयेत् कथम् ।**
**अस्ति हेतुस्ततः कार्यमस्तीति व्याप्तिरुच्यते ॥ ४० ॥**

आचार्य०—असत् हेतु सत् कार्य को कैसे उत्पन्न करेगा ? हेतु है अतः कार्य है यही व्याप्ति है ॥४०॥

**नास्ति हेतुरतः कार्यमस्तीति व्याप्तिवादिनः ।**
**आकाशे कुसुमं कस्मान्नोत्पद्येतासतो वद ॥ ४१ ॥**

हेतु नहीं अतः कार्य है इस व्याप्ति को स्वीकार करने वालों को इसका जबाब देना चाहिये कि आकाश में पुष्प क्यों नहीं होता ? ॥४१॥

**कारणान्तरराहित्यान्न पुष्पं खे भवेदतः ।**
**कारणास्तित्ववादे न चोद्यमुत्पद्यते मम ॥ ४२ ॥**

ब्रह्म होने पर भी कारणान्तर न होने से आकाश में पुष्प नहीं होता यह कारणास्तित्ववाद में कहा जा सकता है। अतएव हमारे प्रति प्रश्न नहीं उठ सकता। आप तो कारणनास्तित्ववादी है। आपके प्रति प्रश्न उठेगा ही ॥४२॥

**ननु पूर्वं घटोऽसन् हि घटं मृदि विभावयेत् ।**
**मृत्तु हेत्वन्तरं तत्रेत्येतन्मम च संगतम् ॥ ४३ ॥**

बौ०—पहले मिट्टी में घट नहीं था तभी घट उत्पन्न हुआ। घट पहले से हो तो क्या उत्पन्न होगा। अतः असत् कारण है। मिट्टी कारणान्तर भी है। अतः मेरा मत भी संगत है ॥४३॥

**असच्च सच्च हेतू स्तामित्येतदुदितं तदा ।**
**सिद्धं जगदसच्चेति ब्रह्म सच्चेति तेन ते ॥ ४४ ॥**

आ०—इसका मतलब यह हुआ कि असत् और सत् दोनों कारण हैं। तब तो प्रलय में जगत् असत् और ब्रह्म सत् ये दो रहे, ये दो जगत् कारण

हैं यही बात सिद्ध हुई। जैसे घट असत् और मृत् सत् दो कारण हैं। तब शून्यवाद गया ॥४४॥

किं च तत्र घटासत्त्वमसिद्धं सूक्ष्मतः स्थितेः।
असम्बद्धघटोत्पत्तौ पटः कस्मान्न जायते ॥ ४५ ॥

नैयायिकानुसार शून्यवाद समाप्त हुआ। अब सांख्यानुसार भी शून्य नहीं ठहरता। सांख्यसिद्धान्त है कि मृत्तिका में घट असत् है यही असिद्ध है। सूक्ष्म रूप से घट पहले ही वहाँ विद्यमान है। यदि सूस्मरूप से कारण में कार्य न हो तो मृत्तिका से कपड़ा क्यों नहीं होता ? नियामक कौन होगा ॥४५॥

ननु सापेक्षभावत्वान्मिथ्येति ब्रूमहे जगत्।
पिता पुत्रः पतिः पत्नी भूमाल्पश्च तथा खलु ॥ ४६ ॥
अणुत्वं चेद् वृहत्त्वं स्याद् बृहत्त्वे चाणुता भवेत्।
अन्योन्याश्रयकार्याणि हन्युर्नावीव नौः सिता ॥ ४७॥
शिरोवेदनया युक्ता रात्रिः कल्पसमा भवेत्।
प्रेयसीमिलिता सैव क्षणवच्च विगच्छति ॥ ४८ ॥

वेदान्तमतानुसार पूर्वपक्षः—कार्य को सत् या असत् हम नहीं मानते। परस्पर सापेक्ष होने से मिथ्या कहेंगे। जैसे पिता पुत्र, पति पत्नी, अणु महान् आदि। अणुत्व के विना महत्त्व नहीं महत्त्व के विना अणुत्व नहीं। अन्योन्याश्रित वस्तु अपने अस्तित्व को ही खो बैठती है। जैसे नदी में एक नाव के साथ दूसरी नाव बांधी। सिर में जोरदार दर्द है तो एक रात भी कल्पसमान बीतती है और प्रेयसी के साथ क्षण समान। वहाँ कल्पवाले को कल्प सत्य है क्षणवाले को क्षण सत्य है। सत्य तो दोनों ही नहीं है ॥४६-४८॥

मैवं पितृत्वपुत्रत्वादिकाः सापेक्षलक्षणाः।
भवन्तु मिथ्या किं तेन वस्तु सत्यं व्यवस्थितम् ॥ ४९ ॥

वेदान्तानुसार सिद्धान्तः—पितृत्वपुत्रत्वादि परस्पर सापेक्ष होने से भले ही मिथ्या हो किन्तु पिता पुत्रादि वस्तु तो सापेक्ष नहीं वे सत्य हैं ॥४९॥

अधिष्ठानं विना नैव कल्पना ह्युपपद्यते।
सत्ये ब्रह्मण्यनन्तस्य जगतः कल्पना ततः ॥ ५० ॥

अधिष्ठान के विना कल्पना नहीं बनती। अतः सत्य ब्रह्म में अनन्त जगत की कल्पना है, यही सिद्धान्त स्थिर होता है ॥५०॥

अनादृत्य श्रुतिं मौखर्यादिमे बौद्धास्तमस्विनः।
आपेदिरे निरात्मत्वमनुमानैकचक्षुषः ॥ ५१ ॥

बौद्ध मौन हो रहे थे। तव आचार्य अपसोस के साथ बोलने लगे—ये तमस्वी बौद्ध मुर्खता के कारण श्रुति का अनादर कर अनुमान नेत्र वाले होकर अहो निरात्मता को प्राप्त हो गये ॥५१॥

तदेवं बौद्धसिद्धान्ते भग्ने ते देशिकाङ्घ्रिषु।
पतित्वोचुर्बुद्धमूर्त्तिः रक्ष्यैषा पूजितत्वतः ॥ ५२ ॥

इस प्रकार बौद्ध सिद्धान्त भग्न हो गये। तब वे बौद्ध आचार्य के चरणों में पड़े। शरणागत हो गये। और वोले इस बुद्ध मूर्त्ति की रक्षा आप अवश्य करें। क्योंकि हमने इस की पूजा की है ॥५२॥

तथेति देशिको बुद्धमूर्त्ति बुद्धगयास्थिताम्।
बुद्धावतारं स्वीकृत्य पूजायां संन्यवेशयत् ॥ ५३ ॥

आचार्य ने तथास्तु कहा। और बुद्धगया स्थित बुद्धि मूर्त्ति को बुद्धावतार स्वीकार कर पूजा में जोड़ दिया ॥५३॥

सर्वे शुद्धीकृता बौद्धाः शङ्खनादप्रसारतः।
सनातनं परं धर्मं स्थापयामास चेश्वरः ॥ ५४ ॥

आचार्य ने शङ्ख से ओंकार नाद निकालकर बड़े जोर से बजाया और समस्त बौद्धों की शुद्धि की। सनातनधर्म की स्थापना भी की। इसलिए वे ईश्वर के अवतार माने गये हैं ॥५४॥

कामरूपेषु वङ्गेषु कलिङ्गेषु च भाष्यकृत्।
बौद्धानवैदिकाञ्छाक्तानेवमेव व्यशोधयत् ॥ ५५ ॥

कामरूप वङ्गाल में और उड़ीसा में भी जाकर इसी प्रकार शङ्खनाद से बौद्धों की शुद्धि की और अवैदिकशाक्तों को भी रास्ते पर लगाया ॥५५॥

जितोऽभिनवगुप्तस्तु मन्त्रज्ञः शाक्तभाष्यकृत्।
असूयालुर्देशिकोपर्यभिचारं चिकीर्षति ॥ ५६ ॥

मन्त्रवेत्ता शाक्तसिद्धान्त भाष्यकार अभिनव गुप्त पराजित होने से असूया के कारण आचार्य पर अभिचार करने के ताक में हैं ॥५६॥

निवर्त्यासद्वार्त्तातिमिरततिमद्वैतमिहिर-
प्रभातैराचार्यैर्जगति कृतकार्यैर्गुरुतरम् ।
प्रतिष्ठाप्य प्राच्यामधिजलधि गोवर्धनमठं
जगन्नाथस्वामी नयनपथगामी च विहितः ।। ५७ ।।

असद्वार्त्तारूपी अन्धकारसंतति को अद्वैत सूर्य प्रकाश से निवृत्त कर कृतकृत्य आचार्य ने पूर्व में समुद्र के पास गोवर्धन मठ बनाया और जगन्नाथ स्वामी को "कदाचित् कालिन्दी०" इत्यादिस्तुतियों से प्रसन्न कर नेत्रगोचर किया ॥५७॥

शंकराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
एकोनविंशसर्गोऽत्र कथा दिग्विजयाश्रिता ।। १९ ।।



## अथ विंशः सर्गः

अथाभिनवगुप्तोऽभिचचार कुमतिर्यतौ ।
भगन्दराख्यरोगश्च देशिकं समपीडयत् ।। १ ।।

कुबुद्धि अभिनवगुप्त ने आचार्य पर अभिचार किया । जिस से भगंदर रोग आचार्य को पीड़ित करने लगा ॥१॥

शोणितप्लाव्यधोवस्त्रं क्षालयत्यजुगुप्सया ।
तोटकः सकलाश्चापि भृशमातुरतां गताः ।। २ ।।

आचार्य का अधो वस्त्र खून से सन जाता था । विना घृणा तोटक उसे धोते थे । सभी इसके लिए व्याकुल थे ॥२॥

नोपेक्षणीयो भगवन्नयं शत्रुवदामयः ।
इत्युक्तोऽपि गुरुर्नैवागणयन्निर्ममां तनुम् ।। ३ ।।

भगवन् ! शत्रु और रोग की उपेक्षा न करनी चाहिये । ऐसे शिष्यों के कहने पर भी ममता न होने से आचार्य जीने शरीर की गणना न की ॥३॥

जन्मान्तराघजन्यश्च धातुवैषम्यजस्तथा ।
द्विधा व्याधिरयं त्वाद्यो भातीत्याह स्म देशिकः ॥ ४ ॥

रोग एक तो जन्मान्तरीय पाप से जन्य होता है। दूसरा धातुवैषम्य से जन्य। मुझे यह पहला मालूम पड़ता है ऐसा आचार्य कहने लगे ॥४॥

नाभुक्तं क्षीयते कर्म व्याधिं नातश्चिकित्सये ।
पतेच्छरीरं किं तेन पतिष्यत्येव यद् ध्रुवम् ॥ ५ ॥

कर्म बिना भोगे नष्ट नहीं होता। अतः मैं चिकित्सा नहीं करूँगा। शरीर गिरेगा; ठीक है, एक दिन गिरना ही है ॥५॥

मैवं गुरो जीवनं नो भवज्जीवनसंश्रयम् ।
परोपकृतये नूनं चिकित्स्यो व्याधिरेष तु ॥ ६ ॥
इत्येवं शिष्यनिर्बन्धाद् गुरुराज्ञां तदा ददौ ।
ते चानयन् भिषग्वर्यान् सिद्धान् भूपालसंश्रितान् ॥ ७ ॥

भगवन् ! आप के जीवन पर हमारा जीवन आलंबित है। परोपकार के लिए तो चिकित्सा करनी चाहिए। ऐसा शिष्यों के कहने पर आचार्य ने अनुज्ञा दी। तब वे बड़े बड़े राजवैद्यों को लाए ॥६-७॥

बहूनां भिषजां तत्र प्रयत्नो वितथोऽभवत् ।
आचार्यः सकलान् प्रीत्या न्यवर्त्तयत तत्त्ववित् ॥ ८ ॥

वहुत से वैद्यों का प्रयत्न व्यर्थ हो गया तो प्रेम से आचार्य ने सबको विदा किया ॥८॥

दुश्चिकित्स्यं परिज्ञाय व्याधिमेनं महाधृतिः ।
त्यक्त्वा देहाच्च ममतां सस्मार हृदि शंकरम् ॥ ९ ॥

व्याधि को अचिकित्स्य जान कर महाधैर्य शाली आचार्य शरीर से सर्वथा ममता हटाकर भगवान शङ्कर का स्मरण करने लगे ॥९॥

हरशासनतस्तत्र स्ववैद्यावश्विनावुभौ ।
दिव्यरूपौ गुरोः क्षिप्रमुपसेदतुरन्तिकम् ॥ १० ॥

शङ्कर की आज्ञा से स्वर्ग के वैद्य दोनों अश्विनी कुमार आचार्य के पास दिव्यरूप धारण कर आये ॥१०॥

कृत्या कृताऽचिकित्स्येयं रुगित्युक्त्वा च तौ सुरौ ।
जग्मतुस्तच्च संश्रुत्य पद्मपादोऽतिमन्युमान् ।। ११ ।।
गुरुणा वार्यमाणोऽपि शत्रावपि कृपालुना ।
प्रतिवर्त्तनमन्त्रं स जजाप कठिनव्रतः ।। १२ ।।

अश्विनी कुमारों ने कहा कि यह रोग अभिचार जन्य है। इसके लिए औषधिचिकित्सा नहीं है। इतना कहकर वे चले गये। पद्मपाद उसी समय क्रुद्ध हो गये। आचार्य मना करते रहे। क्योंकि वे शत्रु पर भी दयालु थे। फिर भी पद्मपाद ने प्रतिवर्त्तन मन्त्र का कठिन व्रत रख कर जप कर ही डाला ॥११-१२॥

प्रतियातेन तेनैव गदेन परिर्तादितः ।
ममाराभिनवो गुप्तो महदागो हि दुर्धरः ।। १३ ।।

पद्मपाद के जप का परिणाम यह हुआ कि वही रोग वापिस जाकर अभिनव गुप्त को लगा और उसने उसका जीवन भी ले लिया। महान् पुरुषों को दूषित करना बड़ा बुरा होता है ॥१३॥

स्वस्थः कदाचिदाचार्यो गङ्गातीरसमाश्रितः ।
दध्यौ सायं परं ब्रह्म नित्यनिर्मलमद्वयम् ।। १४ ।।

आचार्य स्वस्थ होकर किसी समय गङ्गा किनारे बैठकर नित्य निर्मल ब्रह्म का चिन्तन कर रहे थे ॥१४॥

तत्राऽऽगच्छद् गौडपादाचार्योऽस्य परमो गुरुः ।
ससम्भ्रमं समुत्थाय शंकरस्तमपूपुजत् ।। १५ ।।

अचानक ही वहाँ परमगुरु गौडपादाचार्य आये। संभ्रम के साथ शङ्कर ने उठ कर उनकी पूजा की ॥१५॥

कच्चित्सकुशलोऽसि त्वं कच्चिज्ज्ञातं परं महः ।
कच्चिन्निर्माय भाष्याणि धर्मं लोके व्यतिष्ठिपः ॥१६॥

कैसे हो भला, कुशल तो हो, ब्रह्मज्ञान प्राप्त किया और भाष्य निर्माण कर संसार में धर्म की स्थापन तो किया ॥१६॥

इति पृष्टो गौडपादैर्बद्धमूर्धाञ्जलिर्यतिः ।
ऊचे भवत्करुणया सर्वं मे साधितं प्रभो ।। १७ ।।

इस प्रकार गौडपाद के पूछने पर हाथ जोड़कर आचार्य ने कहा कि आपकी दया से सब कुछ हो गया ॥१७॥

अनुपेतं प्रव्रजन्तं व्यासो यमनुसंययौ ।
पुत्रेति कातरो, यश्च विरक्ताग्रशिरोमणिः ॥ १८ ॥
तदीयज्ञानपाथोधिं वहति श्रीपदे गुरौ ।
प्रसन्ने सकलं सिद्धं ममेति न हि संशयः ॥ १९ ॥

उपनयन विना ही संन्यासी होकर जाते हुए जिनके पीछे पुत्र पुत्र कहते हुए व्यास जी दौड़े थे; जो विरक्तों में शिरोमणि हैं, उन शुकदेव जी के ज्ञान-सागर को प्राप्त हुए आप यदि मुझपर प्रसन्न हैं तो मेरा सभी कार्य सिद्ध हैं, इसमें कोई संशय नहीं ॥१९॥

सूत्रेष्वकृत भाष्याणि श्रुत्यन्तेष्वपि वै भवान् ।
मत्कारिकास्वपीत्येतच्छ्रुत्वा गोविन्दवक्त्रतः ॥ २० ॥
प्रहर्षादागतोऽत्राहं दृगध्वन्यस्तवाभवम् ।
इत्युक्तो देशिको भाष्यं श्रावयामास सादरम् ॥ २१ ॥

सूत्रों, श्रुतियों एवं मेरी कारिकाओं पर आपने भाष्य लिखा, यह मैंने गोविन्दमुख से सुना और हर्ष से आपके सामने आया। इस प्रकार कहने पर आचार्य ने कारिका का भाष्य गौडपादाचार्य को सादर पढ़कर सुनाया ॥२०-२१॥

कारिकाभाष्यसंतुष्टो जगद्गुरुपदं द्रुतम् ।
लभस्वेति वरं दत्वा ततोऽन्तर्धिमगादृषिः ॥ २२ ॥

कारिका भाष्य सुनकर गौडपादाचार्य प्रसन्न हुए। और शीघ्र ही तुम जगद्गुरुपद को प्राप्त हो, ऐसा वरदान देकर अन्तर्धान हो गये ॥२२॥

अन्येद्युरुषसि स्नात्वा कृतकार्यो महामतिः ।
निदिध्यासनकार्येच्छुर्यावत्तावद्वचोऽशृणोत् ॥ २३ ॥

दूसरे दिन प्रातः स्नान कर निदिध्यासनार्थ आचार्य बैठ ही रहे थे इतने में ऐसा वचन सुनने में आया :— ॥२३॥

जम्बूद्वीपं क्षितौ शस्तं प्रशस्तं तत्र भारतम् ।
काश्मीरमण्डलं तत्र वाग्देवी यत्र शारदा ॥ २४ ॥

पृथिवी में जम्बूद्वीप उत्तम है, उसमें परमोत्तम भारत है, भारत में काश्मीर मंडल। जहाँ साक्षात् सरस्वती विराजमान है ॥२४॥

चतुर्द्वारियुतं तत्र देव्या गेहं मनोरमम् ।
यत्र सर्वज्ञपीठोऽस्ति यमारोहति सर्ववित् ॥ २५ ॥

काश्मीर में चार द्वारों से युक्त सुन्दर देवी का मंदिर है। जहां सर्वज्ञ पीठ है। उस पर सर्ववेत्ता (सर्वज्ञ) ही आरोहण कर सकता है ॥२५॥

प्राग् द्वारं कपिलाद्यैश्च दत्ताद्यैरुत्तरं पदम् ।
व्यासाद्यैः पश्चिमं चैव विवृतं दक्षिणं न तु ॥ २६ ॥

पूर्व द्वार को कपिलादि ने, उत्तर द्वार को दत्तात्रेयादिने और पश्चिम-द्वार को व्यासादि ने खोला। किन्तु दक्षिण द्वार अभी भी बन्द है ॥२६॥

शङ्करो दाक्षिणात्योऽयं श्रुत्वा वाचं जनेरिताम् ।
दक्षिणद्वार्विवृत्त्यै तु सशिष्यो निरगात्ततः ॥ २७ ॥

दाक्षिणात्य शंकर इस जनवाणी को सुनकर दक्षिण द्वार खोलने के लिये शिष्य सहित वहाँ पधारे ॥२७॥

मदच्युत्कुम्भिकुम्भान्तर्विपाटनपटुर्हरिः ।
भनक्ति जम्बुकान्नैव कुवादान्नापि देशिकः ॥ २८ ॥
सर्वज्ञपीठमारोढुमेष याति जगद्गुरुः ।
इति श्रुत्वाऽऽगमंस्तत्र वादिनो वाग्मिनो जनाः ॥ २९ ॥

हाथियों के गण्डस्थल को फाड़ने वाला शेर भला सियारों को भी मारेगा?। वैसे आचार्य कुवादियों की ओर नहीं ताकते। ये जगद्गुरु सर्वज्ञ-पीठारोहण करने के लिये जा रहे हैं। ऐसी उद्घोषणा आचार्य के अनुगामी कर रहे थे। उस समय बड़े-बड़े वाग्मी वादी उपस्थित होकर बोलने लगे ॥२८-२९॥

मा मा त्वरय भो पूर्वं देहि प्रश्ने ममोत्तरम् ।
ततो देव्यालयं गच्छेत्याह वैशेषिकः सुधीः ॥ ३० ॥

प्रथम वैशेषिक ने आकर कहा—जल्दी मत करो मेरे प्रश्नों का उत्तर दो। तव देवी के मन्दिर की ओर आगे बढ़ो ॥३०॥

ननु वैशेषिके तन्त्रे एको वानेक एव वा ।
परमात्मेति निर्ब्रूहि सर्वं चेद्वेत्सि तत्त्वतः ।। ३१ ।।

सर्वज्ञ हो तो बताओ कि वैशेषिक मत में परमात्मा एक है या अनेक ? ।।३१।।

उच्यते परमात्मायमेक एव व्यवस्थितः ।
लाघवानुगृहीतत्वा—दीश्वरानुमितेरिति ।। ३२ ।।

वैशेषिक मत में एक ही परमात्मा है । लाघव तर्क अनुग्राहक है । अर्थात् अनुमान से जहाँ वस्तुसिद्धि की जाती है वहाँ अनेक और एक के सवाल में एक ही माना जाता है । इसी को लाघवतर्क कहते हैं ।।३२।।

ननु वेदपुराणादौ ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः ।
पृथगुक्तास्तथा भक्ताः कृष्णादीमन्वते पृथक् ।। ३३ ।।

पुर्वपक्षः—वेदपुराणादि में ब्रह्मा विष्णु महेश्वर तीन ईश्वर कहे जाते हैं । भक्तलोग कृष्णरामादि को भी भगवान मानते हैं तब एक कैसे ? ।।३३।।

नैवं नामविभेदो हि कार्यभेदादुपेयते ।
रूपभेदस्तु तद्भक्तैर्यथाभक्ति प्रकल्प्यते ।। ३४ ।।

सिद्धान्तः—ब्रह्मा विष्णु इत्यादि कार्य भेद से ईश्वर के नाम भिन्न हैं राम कृष्णादि भक्तों के द्वारा कल्पित रूपभेद है ऐसा वैशेषिक मत है ।।३४।।

श्रेष्ठ्यध्यक्षः पितेत्येवं लोकैः सभ्यैस्तथात्मजैः ।
एक एवोच्यते यद्वदीशः कार्यवशात्पृथक् ।। ३५ ।।

दुकान में सेठ, सभा में अध्यक्ष, घर में पिता यह लोग, सभ्य, एवं पुत्र एक ही को कार्य भेद से पृथक् कहते हैं, वैसे ईश्वर भी है ।।३५।।

नन्वेका बहवो वेच्छा ईशितुर्लाघवाद्यद ।
यद्येका सर्वकार्याणि सर्वत्र स्युर्हि सर्वदा ।। ३६ ।।

पूर्व०—माना ईश्वर एक है । ईश्वर की इच्छा एक है या अनेक? अनेक मानेंगे तो लाघव का विरोध होगा । एक मानेंगे तो हमेशा हर जगह सभी कार्य होने लगेंगे ।।३६।।

नैवमिच्छैक्यतोऽप्येव नोक्तदोषः प्रसज्यते ।
सहकार्यन्तराभावात् कालादृष्टादिकं तथा ।। ३७ ।।

सिद्धान्तः—ईश्वरेच्छा एक होने पर भी अन्य सहकारियों के न होने से सर्वत्र कर्वंकार्यं नहीं होते। काल अदृष्ट आदि सहकारी हैं ॥३७॥

समये सुधरेदेष बालकश्चञ्चलोऽधुना।
इति ब्रुवन्ति लोकाश्च किल वैशेषिकं मतम् ॥ ३८ ॥

वालक बड़ा चंचल है, समय आनेपर अपने आप सुधरेगा। इस प्रकार वैशेषिक मत को सब लोग कहते हैं। समय सहकारी कारण है ॥३८॥

समये जायते वृष्टिः समये जायते मतिः।
उदेति समये भाग्यं सर्वं समयसंयतम् ॥ ३९ ॥

समय पर वृष्टि होती है, ममय पर बुद्धि आती है, समय पर भाग्य खुलता है। सभी वस्तु समय पर निर्भर करती है ॥३९॥

अदृष्टेन धनं प्रापददृष्टेन सुतोऽभवत्।
इत्यदृष्टं च सकलहेतुं लोकाः प्रचक्षते ॥ ४० ॥

अदृष्ट (भाग्य) से धन मिला, अदृष्ट से पुत्र हुआ ऐसे अदृष्ट को भी सब लोग कारण कहते हैं ॥४०॥

नन्वदृष्टेन चेत्सर्वकार्योत्पत्तिरुपेयते।
गगनस्थेन मेघेन योगोऽदृष्टस्य को वद ॥ ४१ ॥
माहिष्मत्यां यदि स्यान्मृत् कथं काश्यां घटो भवेत्।
ललाटे च मसादृष्टं वृष्टिश्च गगने कथम् ॥ ४२ ॥

पूर्वपक्षः—सर्वकार्यं में अदृष्ट कारण यदि मानो तो मेघ गगन में है भाग्य ललाट में है, दोनों का कैसा सम्बन्ध होगा? क्या माहिष्मती में मिट्टी पड़ी है तो उससे घड़ा काशी में पैदा होगा? ॥४१-४२॥

अत्राभिधीयतेऽदृष्टमात्मन्यभ्युपगम्यते।
आत्मा च व्यापकस्तेन सर्वसम्बन्धसंभवः ॥ ४३ ॥

सिद्धान्तः— अदृष्ट आत्मा में है। और आत्मा व्यापक है। तब मेघादि के साथ अदृष्टवदात्मा का संयोग सुगम है ॥४३॥

नन्वीश्वरो दयालुर्वा नृशंसो वा निगद्यताम्।
दयालुर्दुःखदः कस्मान्नृशंसः सेव्यतां कुतः ॥ ४४ ॥

पूर्वपक्षः—बताईये ईश्वर दयालु है या क्रूर ? दयालु होता तो दुःख क्यों देता ? क्रूर होता तो उसकी लोग सेवा क्यों करें ? ॥४४॥

**मैवं तस्य दया नित्या सर्वत्र व्यापिकेशितुः ।**
**आवृतत्वाज्जनैर्दुःखं यथाकर्मानुभूयते ॥ ४५ ॥**
**नित्यमीश्वरसेवादिस्तदावरणभञ्जनः ।**
**सेवास्थाने व्यज्यते साऽमेघस्थानेऽशुंमानिव ॥ ४६ ॥**

सिद्धान्तः—ईश्वर की दया नित्य हैं, व्यापक है वह। किन्तु आवृत होने से कर्मानुसार दुःख मिलता है। नित्य भगवत्सेवा से आवरण भंग होगा तो सेवक में कृपा अभिव्यक्त होगी। जैसे मेघ रहित स्थान में सूर्य अभिव्यक्त होता है ॥४५-४६॥

**ननु चावरणं किं तद्वैशेषिकमताश्रितम् ।**
**उच्यते दुरदृष्टं तद् भक्त्या यदपनुद्यते ॥ ४७ ॥**

पू० बताईये वह आवरण क्या है ? उत्तरः—दुरदृष्ट ही आवरण है जो भक्ति से दूर होता हें ॥४७॥

**श्रुतिस्त्वावरणं मायां प्रकृतिं वदतीति चेत् ।**
**सत्यं ह्यदृष्टमेवाह श्रुतिर्मायादिशब्दतः ॥ ४८ ॥**

पूर्व—श्रुति तो माया प्रकृति को आवरण बताती है। उत्तर :—हां, व हाँ माया आदि का अदृष्ट ही अर्थ है। (द्रष्टव्य :—'इत्येषा सहकारिशक्तिरसमा माया दुरुन्नीतितो मूलत्वात्प्रकृतिः प्रबोधसमये विद्येति यस्येदिता" यह उदयनाचार्य का श्लोक स्मरणीय है) ॥४८॥

**धन्यो जयजयाचार्य सर्वज्ञोऽसि न संशयः ।**
**इत्युक्त्वोपरतो वैशेषिकश्चातिप्रसन्नधीः ॥ ४९ ॥**

धन्य हो आचार्य ! जय हो ! जय हो ! आप सर्वज्ञ हैं, संशय नहीं। इतना कहकर प्रसन्नचित्त वैशेषिक उपरत हुआ ॥४९॥

**अथाग्रे प्रसरन्तं तमाचार्यप्रवरं गुरुम् ।**
**नैयायिकः समागत्य रुद्ध्वा पप्रच्छ पण्डितः ॥ ५० ॥**

आचार्य आगे बढ़े तो इतने में नैयायिक पण्डित ने आकर रोका और पूछा।

ज्ञानेन वा कर्मणा वा मोक्षो नैयायिके मते ।
अथवोभयतो ब्रूहि यदि जानासि तत्त्वतः ॥ ५१ ॥

यदि तत्त्व को जानते हो तो बताओ कि नैयायिक मत के अनुसार ज्ञान से मोक्ष होता है, या कर्म से, या उभय से ॥५१॥

उच्यते ज्ञानतो मोक्षः कर्म ज्ञानोपकारकम् ।
तत्प्राप्तिहेतुर्विज्ञानं कर्म चेति वचस्ततः ॥ ५२ ॥

सिद्धान्त :—ज्ञान से मोक्ष होता है। कर्म ज्ञान का उपकारक है। दोनों को जहाँ मोक्षकारक बताया वहाँ ऐसा ही अर्थ समझें ॥५२॥

ननु दुःखस्य सत्यस्य निवृत्तिर्ज्ञानतः कथम् ।
मिथ्या दुःखमिति ब्रूषे हन्याः सिद्धान्तमेव नः ॥ ५३ ॥

पूर्वपक्ष :—न्यायमत में दुःख सत्य है। ज्ञान से उसकी निवृत्ति किस प्रकार है? दुःख को मिथ्या कहोगे तो हमारे सिद्धान्त को ही मारोगे ॥५३॥

उच्यते दुःखविध्वंसो मोक्षो बाधस्तु नेष्यते ।
सत्यध्वंसो भवेज्ज्ञानात्पारम्पर्येण कारणात् ॥ ५४ ॥

सिद्धान्त। दुःख का बाध नहीं किन्तु ध्वंस ज्ञान से भी परम्परया सम्भव है ॥५४॥

दुःखस्य कारणं देहस्तं विना तददर्शनात् ।
अत एव मुनिर्देहं भोगायतनमब्रवीत् ॥ ५५ ॥

दुःख का कारण देह है। क्योंकि देह के बिना दुःख देखने में नहीं आता। इसलिए यह शरीर का ही लक्षण है—भोगायतनम्। अर्थात् सुख-दुःखादि भोग का घर शरीर है ॥५५॥

शरीरं मुनिराट् चेष्टेन्द्रियार्थाश्रयमूचिवान् ।
तच्चोक्तमर्थं नितरां समर्थयति निश्चितम् ॥ ५६ ॥

गौतम ऋषी ने 'चेष्टेन्द्रियार्थाश्रयः शरीरं' ऐसा कहा। अर्थ = सुखदुःख उसका आश्रय शरीर है ॥५६॥

आत्मा तु व्यापको देहा-वच्छेदेन तथात्मनि ।
दुःखं दृष्टं न तु घटावच्छेदेनेति सार्विकम् ॥ ५७ ॥

युक्ति भी देखिये। आत्मा व्यापक है। देह में भी है घट में भी है। किन्तु देहावच्छेदेन दुःखादि होते हैं, घटाद्यवच्छेदेन नहीं ॥५७॥

शरीरं जन्मना देवनरपश्वादियोनिषु ।
लभ्यतेऽतो देहहेतुर्जन्मेत्यखिलसंमतम् ॥ ५८ ॥

देव मनुष्यादि योनि में जन्म से शरीर होता है अतः शरीर हेतु जन्म है यह भी निश्चित है ॥५८॥

जन्म स्यात्पुण्यपापाभ्यां पुण्याद्देवादियोनिषु ।
पापात्पश्वादिके मर्त्ये चोभयस्मादिति स्थितिः ॥ ५९ ॥

पुण्य और पाप से जन्म होता है। पुण्याधिक्य से देवजन्म, पापाधिक्य से पश्वादिजन्म, उभयप्राधान्य से मर्त्यजन्म होता है ॥५९॥

पुण्यपापे प्रवृत्त्या स्तां सदसत्कर्मरूपया ।
सर्वारम्भेषु दोषश्च गुणश्चास्ति यथायथम् ॥ ६० ॥

प्रवृत्ति से पुण्यपाप होते हैं। सभी प्रवृत्ति में कुछ दोष और कुछ गुण तारतम्य से होते हैं ॥६०॥

दोषैरेव भवेन्नृणां प्रवृत्तिः कर्मलक्षणा ।
रागो द्वेषश्च मोहश्च त्रयो दोषाः प्रकीर्त्तिताः ॥ ६१ ॥

दोष से प्रवृत्ति होती है। दोष तीन हैं—राग-द्वेष और मोह ॥६१॥

सुकृतं स्वर्गरागात्स्यात्परस्त्रीरागतो ह्यघम् ।
महद्द्वेषादघं पापिद्वेषान्नेति तु पूर्ववत् ॥ ६२ ॥

स्वर्गराग से सत्कर्म परदारराग से पाप कर्म, महापुरुषद्वेष से पाप कर्म, पापिद्वेष से अपसरण पुण्य कर्म इत्यादि अनियत है ॥६२॥

मिथ्याज्ञानाद् भवेयुश्च सर्वे दोषा न संशयः ।
द्विष्टेष्टसाधनज्ञानाद् द्वेषरागौ यतो मतौ ॥ ६३ ॥

मिथ्या ज्ञान से रागादि होते हैं। क्योंकि द्विष्टसाधनताज्ञान से द्वेष इष्टसाधनताज्ञान से राग होता है ॥६३॥

मिथ्याज्ञानाद् भवेदिष्टानिष्टबुद्धिरधोजुषाम् ।
क्षणिकं ब्रह्मलोकान्तसुखमिष्टं कथं भवेत् ॥

संयोगो विप्रयोगान्तो दुःखान्तं च तथा सुखम् ।
जीवितं मरणान्तं च किमिष्टं तत्र संभवेत् ॥ ६४ ॥

मिथ्या ज्ञान से इष्टानिष्ट बुद्धि होती है। ब्रह्मलोकपर्यन्त सभी सुख क्षणिक हैं। क्या वह इष्ट हो सकता है? संयोग विप्रयोगान्त है, सुख दुखान्त है, जीवन मरणान्त है। बताइये इसमें इष्ट क्या है ? ॥६४॥

अनित्याशुचिदुःखेषु नित्यशुद्धसुखेक्षणम् ।
अनात्मन्यात्मबुद्धिश्च मिथ्याज्ञानमुदीर्यते ॥ ६५ ॥
एकविंशतिदुःखेषु सुखख्यात्यात्मना नरः ।
मिथ्याज्ञानेन कुरुते रागद्वेषादिकं कुधीः ॥ ६६ ॥

अनित्य क्षणिक सुखादि को नित्य, अशुचि को शुचि, एकविंशति दुःख को सुख और आत्मा को अनात्मा समझना मिथ्याज्ञान है। इसी से रागद्वेषादि होते हैं। सारांशः—दुःख का कारण देह, देह का कारण जन्म, जन्म का कारण पुण्यपाप, पुण्यपाप का कारण प्रवृत्ति, प्रवृत्ति का कारण रागद्वेषादि, रागद्वेषादि का कारण इष्टसाधनतादि ज्ञान, इष्टसाधनतादिज्ञान में कारण मिथ्याज्ञान ॥६५-६६॥

आत्मेन्द्रियार्थबुद्ध्यादितत्त्वज्ञाने समुद्गते ।
मिथ्याज्ञानं वियात्येतन्नश्येच्चोक्तपरम्परा ॥ ६७ ॥
अशरीरं वाव सन्तं स्पृशतो न प्रियाप्रिये ।
आत्यन्तिकी दुःखहानिरेषा मुक्तिः प्रबोधतः ॥ ६८ ॥

आत्मा इन्द्रिय अर्थ बुद्धि आदि का तत्त्वज्ञान हुआ तो मिथ्याज्ञान नष्ट होगा। उससे दोष, प्रवृत्ति, पुण्यापुण्य, जन्म और शरीर का क्रमशः विनाश होगा। अशरीर होने पर प्रिय तथा अप्रिय नहीं रहेगा। यही आत्यन्तिक-दुःखहानिरूप मोक्ष है ॥६७-६८॥

दुःखध्वंसेत्यनेनात्र दुःखानुत्पत्तिरुच्यते ।
जातस्य हि स्वतो ध्वंसात्कारणाभावतस्तु सा ॥ ६९ ॥

वस्तुतः दुःखध्वंस का दुःखानुत्पत्ति अर्थ है। क्योंकि उत्पन्न दुःख का ध्वंस स्वतः हो जायेगा। उसके लिये ज्ञान की जरूरत नहीं है। अतएव ज्ञाननाश्य न होने से दुःखमिथ्यात्व की शंका भी नहीं हो सकती ॥६९॥

रहस्यमेतद् गदितं निशम्य
सगद्गदं प्राह स पण्डिताग्रचः ।
धन्योऽसि सार्वज्ञमुपागतोऽसि
नमो नमस्ते गुरवे गुरूणाम् ॥ ७० ॥

नैयायिक रहस्य को सुनकर पण्डित गद्गद हो गये। बोलने लगे, धन्य हो, आप सर्वज्ञ वन गये हैं, गरुओं के भी गुरु आपको बार-बार प्रणाम ॥७०॥

शङ्कराचार्यचरिते जयमङ्गलगुम्फिते ।
विंशः सर्गोऽयमौलूक्यवैशेषिकमतान्वितः ॥ २० ॥



## अथ एकविंशः सर्गः

काणादैर्गौतमीयैश्चानुगतः संप्रयन् गुरुः ।
सांख्यैर्मध्येऽवरुध्योक्तः पृच्छामस्त्वां कुरूत्तरम् ॥ १ ॥

वैशेषिक तथा नैयायिकों ने आचार्य का अनुगमन किया। आगे बढ़ रहे थे तो मध्य में सांख्यों ने आकर रोका और कहा कि हमारे भी प्रश्न का उत्तर दो ॥१॥

भोगमोक्षौ कथङ्कारं संपादयति पूरुषः ।
तत्कर्त्तृत्वे विकारी स्याद् विकारित्वे विनश्यति ॥ २ ॥

पुरुष भोग और अपवर्ग को कैसे प्राप्त करता है? यदि भोगमोक्षादि का वह संपादन करता है तो विकारी होगा। विकारी का विनाश = अदर्शन (णश अदर्शने) = अव्यक्तीभाव भी अवश्यम्भावी है ॥२॥

उच्यते प्रकृतिः पुंसो भोगमोक्षकरी मता ।
सृष्टचा च तत्त्वविज्ञानोद्भावनाचव यथाक्रमम् ॥ ३ ॥

उत्तरः—भोग और मोक्ष को पुरुष के निमित्त प्रकृति संपादन करती है। सृष्टि से भोग और तत्त्वज्ञान से मोक्ष ॥३॥

स्वतन्त्रा प्रकृतिर्नैनां प्रवर्त्तयति पूरुषः ।
अतोऽकर्त्ताऽविकारी च न वा नाशः प्रसज्यते ॥ ४ ॥

प्रकृति को पुरुष प्रर्वात्तत करता है, अतः कर्ता होने से विकारी होगा ऐसी भी शंका नहीं है। क्योंकि प्रकृति स्वतन्त्र है। अतएव नाशप्रसक्ति भी पुरुष की नहीं ॥४॥

नन्वज्ञा प्रकृतिः सैषा प्रवर्तेत कथं स्वयम् ।
मैवं वत्सविवृद्धयर्थं क्षीरवत्सा प्रवर्त्तते ॥ ५ ॥

पूर्व०—प्रकृति अज्ञ है, वह स्वयं प्रवृत्त कैसे होगी। उसको क्या मालूम कि पुरुष को भोग और अपवर्ग चाहिए। सिद्धान्त :—बछड़े की वृद्धि के लिए अज्ञ भी दूध स्वयं गाय के थनों में आता है। वैसे स्वयं प्रकृति भी करेगी ॥५॥

यथोपभुक्तं कुक्षिस्थमन्नं रक्तादिभावतः ।
अस्मदाद्यैरविज्ञातं स्वयमेव प्रवर्तते ॥ ६ ॥

चेतन गाय थनों में दूध नहीं लाती, किन्तु स्वयमेव दूध आता है। उदाहरणान्तर लीजिए। हम भोजन कर लेते हैं। उसके बाद क्या होता है हमको भी मालूम नहीं। फिर भी रस रक्तादि भाव से स्वयमेव वह प्रवृत्त होता है ॥६॥

यथा व्रणं पूरयितुं शरीरप्रकृतिः स्वयम् ।
तथैव मूलप्रकृतिः स्वयमेव प्रवर्तते ॥ ७ ॥

जैसे हमारा शरीर कहीं कट गया, व्रण हो गया तो शरीरप्रकृति स्वयमेव व्रण को भर देती है। यही मूल प्रकृति में भी बात है ॥७॥

प्रवृत्तिः प्रथमा नूनं भुक्तिवच्चेतनाश्रिता ।
मैवं वाच्यमनादित्वात्प्रकृतेः प्रथमाऽसती ॥ ८ ॥

प्रथम भोजन में प्रवृत्ति तो चेतननिमित्तक है। वैसे ही प्रथम संसार को प्रवृत्त करने वाला कोई चेतन ही मानना पड़ेगा। तब कर्त्ता होने से चेतन विकारी होगा इत्यादि शङ्का भी नहीं होती। कारण, अनादि प्रकृति में प्रथम प्रवृत्ति ही असिद्ध है। अनादि नियम से वह प्रवृत्त होती आ रही है ॥ ८ ॥

नियमस्याप्यनादित्वान्नियन्तृविधयापि न ।
विकारी चेतनः कोऽपि प्रत्यक्षा एव चेतनाः ॥ ९ ॥

नियम से प्रकृति की प्रवृत्त होती है तो नियन्ता कौन? यह भी शंका नहीं हो सकती। कारण नियम भी अनादि सिद्ध सबको ही मानना पड़ेगा। कब से यह नियम शुरू हुआ। उससे पहले कोई नियम नहीं था क्या? इसका उत्तर सभी दार्शनिक अनादि कह कर ही दे सकते हैं। ऐसी स्थिति में फिर चेतन को मानना ही क्यों? इसका उत्तर है कि चेतन सबके लिए अनुभव सिद्ध हैं। उसका अपलाप कौन करेगा? [द्रष्टव्य :—इस प्रकार प्रात्यक्षिक जीवात्मा सिद्ध होंगे। परमात्मा कैसे सिद्ध हो सकते हैं इसके लिए सांख्य वालों ने कुछ भी नहीं बताया] ॥९॥

नन्वेवं प्रकृतिर्मोक्षं स्वयं कुर्वीत भोगवत् ।
व्यर्थः पुरुषकारस्तत्कथं नैव प्रसज्यते ॥ १० ॥

पूर्वपक्षः—तव स्वयमेव प्रकृति भोग के समान मोक्ष भी कर देगी। पुरुषकार (पुरुषार्थ-परिश्रम) व्यर्थ होगा ॥१०॥

मैवं कारणसांनिध्यं यादृशं लभ्यते तया ।
तथा भोगं च मोक्षं च संपादयति सा नृणाम् ॥ ११ ॥

सिद्धान्तः—जैसा सहकारिकारण उसको प्राप्त होगा वैसे वह (प्रकृति) भोग और मोक्ष संपादन करेगी ॥११॥

अर्जने भोगसामाग्र्या भोगं सम्यक् प्रसाधयेत् ।
अर्जने मोक्षसामग्र्या मोक्षं चैव प्रसाधयेत् ॥ १२ ॥

भोग सामाग्री का अर्जन करो तो भोग संपादन करायेगी। मोक्ष सामग्री का अर्जन करो तो मोक्ष संपादन करायेगी ॥१२॥

दुःखत्रयाभिघातेन दृष्टादृष्टानुपायतः ।
व्यक्ताव्यक्तज्ञविज्ञानं जिज्ञासोः शास्त्रमादिशेत् ॥ १३ ॥

आध्यात्मिक आधिदैविक आधिभौतिक दुःखत्रय का आघात होने पर अन्य प्रत्यक्ष अप्रत्यक्ष उपायों के न होने से जिज्ञासु को व्यक्त-अव्यक्त और ज्ञ (पुरुष) का विवेकविज्ञान शास्त्र बता देता है ॥१३॥

सहकारितया ज्ञानं प्रकृतिः प्राप्नुयाद्यदा ।
तदा मोक्षं गमयति स्वयं सर्गोपरामतः ॥ १४ ॥

प्रकृति को जब ज्ञान सहकारीकारणरूप से प्राप्त होता है। तब सर्ग से उपरत होकर मोक्ष दिला देती है ॥१४॥

**शरीरप्रकृतिर्यद्वत्सहकारितयौषधम् ।**
**उपेत्य व्रणपूर्त्ति हि कुरुते नान्यथा तथा ॥ १५ ॥**

शरीर की प्रकृति में ही देखिए। जब औषध सहकारी कारण मिल जाता है तो प्रकृति तुरन्त व्रण को भर देतौ है, अन्यथा नहीं ॥१५॥

**नन्वेवं प्रकृतिर्मोक्षे कृतेऽप्यज्ञतया स्वयम् ।**
**सर्गं कृत्वा पुनर्बन्धे निक्षिपेर्दिति चेन्न तत् ॥ १६ ॥**

पूर्वपक्षः—प्रकृति स्वयं अज्ञ ठहरी मोक्ष होने के बाद भी फिर से सृष्टि करके वह बन्धन में पुरुष को डाल देगी ॥१६॥

**व्रणे संपूरिते मांसं प्रकृतिर्नैव वर्धयेत् ।**
**आपूर्त्ति वर्धयेत् पश्चात्कृतकार्या निवर्त्तते ॥ १७ ॥**
**पूरिते शोषिते चैवापथ्यभक्षणतोऽपि सा ।**
**नाज्ञेतिकृत्वा पुनरप्युद्भावयति तद् व्रणम् ॥ १८ ॥**

जहाँ व्रण होता है वहाँ प्रकृति मांस लाकर भरती है। फिर भरने के बाद में भी अज्ञानी होने से भरती ही रहेगी तो व्रण के स्थान में मांस लटकने लगेगा। परन्तु ऐसा नहीं होता। मांस भर गया तो वह कृतकृत्य हो गयी। फिर भरती ही नहीं रहेगी। मांस भर दिया व्रण सूख गया तो फिर अपथ्य के खाने से भी प्रकृति व्रण को पुनः नहीं पकाती। पहले होता तो जरूर पकाती। वैसे मूल प्रकृति भी मोक्ष संपादन कर कृतकृत्य होती है तो फिर सृष्टि कर बन्धन में नहीं डालती ॥१८॥

**इत्थं च प्रकृतिः कर्त्री स्वतन्त्रेत्यत एव हि ।**
**कर्त्तृत्वहेतुको नैव विकारः पुरुषे भवेत् ॥ १९ ॥**

सारांश यह हुआ कि प्रकृति स्वतन्त्र कर्त्री है। अत एव कर्तृत्वहेतुक विकार पुरुष में नहीं होता ॥१९॥

**ननु कर्त्तृत्वतो मा भूद्विकारी पुरुषो मम ।**
**कथं न भोगमोक्षाभ्यां विकारं प्रतिपद्यते ॥ २० ॥**

पूर्वपक्षः—कर्तृत्व के कारण हमारा पुरुष विकारी न हो, किन्तु भोग और मोक्ष को लेकर विकारी तो होगा ॥२०॥

